तक सब देश और टापू जीत लिये। अब नदी भी गये ईसाखां नावमें बैठकर भागा सो पानीमें डूब गया।

व औरछा और माण्डिल वाले टाले और बंदगानसे उन्होंने तक दि-ग्विजय करके उन देशोंपर अधिकार कर लिया, दुष्टोंको हटाकर सब जगह अमन चैन कर दिया। "कतलु लोहानी"ने जो पठानोंके उपद्रवका अधिष्ठाता था सेवा स्वीकार करके अपने बेटेको सहोदर हाथियों और बढ़िया पदार्थों सहित बादशाहके चरणोंमें भेजा।

उधर मुहम्मद हकीम (१) मिरजाकी मृत्यु हो गयी जो बड़े बड़े बलवाइयोंके साहसका हेतु था।

निजामुद्दीन कुलीबखाने जो अर्जी तुम्हारी दूसरी फतहके अधि-सर वृत्तान्तोंको दरबारमें भेजी थी उसमें उसने अपना बहुत कुछ प्रेम तुम्हारे प्रति प्रकट किया है।

उर्दीबहिश्त महीनेकी तीसरी और रबीउस्सानीकी ११ वीं तारीखको जो उत्सवका दिन था और श्रीमान् बहुत प्रसन्न थे, तुम्हारी दूसरी अर्जी भी पहुंची जिसमें दूसरी फतहके समाचार थे उनको सुनकर श्रीमानोंने बहुत प्रशंसा की। तुम्हारे और तुम्हारे साथके लोगोंके मनसब पद) बढ़ानेकी फिर आज्ञा दी। विलम्ब हो जानेसे कर्मचारी धमकाये गये। अब शीघ्रही सब कामोंके पूर्ण हो जानेकी आशा है।

चौथी उर्दीबहिश्तको रातको तुम्हारा पत्र हकीम अबुलफतहके नाम पहुंचा। ऐसा पाया जाता है कि दूसरी फतह होनेसे पहिले लिखा गया होगा। क्योंकि कई बातें उसमें चिन्ता और व्याकुलताकी लिखी हुई थीं जिनसे चित्त बहुत विचित्र हुआ। तुम बुद्धिमान हो सब कामोंका पूर्वापर देखना चाहिये। यह जगत ईश्वरका बनाया बाग है काट पर दृष्टि देनेसे पहिले इसके फलोंको देखना चाहिये और प्रसन्न होना चाहिये। आयु जो

---

४। यह अकबर बादशाहका भाई था।

शीघ्रतासे बीती चली जाती है और जिसका कोई बदला नहीं मिल सकता है उसको हसी खुशीमें पूरी करनी चाहिये। साधारण मनुष्यों को भांति हर्ष और शोक करना तुम्हारा काम नहीं है।

यद्यपि मैं जानता हूं कि ऐसी बातें व्याकुलताकी दशामें किसीको नहीं सुहाती, वर्त्तमान कालके लोगों को तो बहुत ही कड़वी लगती हैं, परन्तु तुम विद्वान हो और सच्चे वचनों से सन्तुष्ट होते हो इसलिये मैंने ऐसा लिखा है।

तीसरापत्र।

इस पत्रका यह आशय है कि खानखानाने अबुलफज़लसे ब्रह्म विद्याके विषयमें पूछा और उसने उत्तरमें अपना सिद्धान्त लिखा है।

चौथ पत्र।

इस पत्रका साराश यह है कि मैं वह नहीं हूं कि ज जबानोंसे कहूं वह दिलमें न हो। तुम जानते होगे कि मैं ठेटसे विरक्त मन था और गृहस्थोंमें आया जब भी वही हाल था। लोग मुझसे मित्रता किया चाहते थे। मैं दूर भागता था। निदान हकीम अबुलफतहने, जो मर चुका है, और तुमने मुझको अपनी दोस्तीके जालसे फासा। मैं कुछ समय तक तुमको उपदेश करता रहा तुम मानते रहे जो कभी कोई सच्ची बात कड़वी भी लगी तो तुम अपने मनको वशमें रखकर सदुपदेशकी चाहना करते रहे। परन्तु अब थोड़े दिनों से वह इच्छा नहीं पायी जाती और मैंने भी लिखना छोड़ दिया तो भी यथाशक्ति दिलसे तुम्हारे सुधारनेके उद्योगमें बद्धकटि हूं। पर हां इस कामका उस्ताद नहीं हूं जिससे इसके कई साधन छूट भी जाते हैं। एक विशेष कारण यह भी था कि इन दिनों मेरे भाई शैख अबुलफैज़ फैजीका देहान्त हो गया और इस दुःखसे मुझको अवकाश नहीं मिला।

तीन महीने पीछे महमूदखां पहुंचा उसने बने बनाये सुगम कामको बहुत कठिन बताया। मैंने जैसा कि मेरा कर्त्तव्य प्रीति और हितकी परिपाटीसे था बहुत परिश्रम किया परन्तु वहांका

गया और वृत्तान्त लोगोंको निश्चय हो चुका था, इसलिये बात जब मैंने तुम्हारी ओरसे कहा और तुम्हारी सराहना की तब तो पर लज्जित हो होना पड़ा और क्यों नहीं लज्जित होता, जब कि तुमको अपना परम मित्र बतलाया था। निदान यहां तक नौबत पहुंची कि मुझपर भी कोप हुआ जिसको मैंने सह लिया क्योंकि मैं ही उसका कारण हुआ था।

मैं जानता हूं कि साथियोंने तुमसे दगा की। यदि शाहजादा जवानी और बड़ाईके उन्मादमें नम्रताके रास्ते पर न चला था तो हे विलक्षण विद्वान्। तेरी विलक्षण बुद्धिको क्या हुआ था? तू क्यों डर गया और मागे हुए बड़प्पनके बोझमें दबकर घमण्ड कर बैठा? कितनासा काम था जो तेरे करनेसे नहीं होता? तूने अपने स्वामीकी प्रसन्नताके लिये शाहजादेका मन क्यों नहीं मनाया? इन २ वर्षोंमें उन्मत्ततासे तूने बात भी न सुनी, सीधा रास्ता छोड़ दिया और अब तक भी सचाईके मार्गको ग्रहण नहीं करता है। मैं चाहता हूं कि कोप करूं और १००० गालियां दूं परन्तु जोभ एक पुनीत अङ्ग है, उसको गालियोंसे बिगाड़ना बड़ा अनर्थ करना है।

मैंने माना कि तू मूर्ख था पर बुद्धि नहीं थी तो भक्ति कहां चली गयी थी? वह स्वामिधर्मीपनकी बात क्या हुई? क्यों काममें बेपरवाई की जिससे ऐसा हुआ? यदि सौगन्द खाना मेरी समझमें पाप न होता तो मैं १००० सौगन्दें खाता जो इस बड़े कामका सोग था। दुश्मनोंके इस मनवाञ्छित काम करनेपर भी मुझे विश्वास था कि तू बावला और मदोन्मत्त हो गया होगा। तो भी मुझे देखकर सचेत हो जावेगा और मेरा कहना मान कर जावेगा। इसलिये मैंने अनेकबार बादशाहसे प्रार्थना की कि मनुष्य प्रकृतिके स्वभावसे जो भूल हुई सो हुई मैं जाकर शीघ्र ही अपनी मित्रताका ऐसा दबाव डालूं कि खानखाना शाहजादेके कहनेमें रहे और उनकी सेवा सच्चे मनसे करे। परन्तु कुछ लाभ न हुआ

और इस प्रार्थनासे मुझपर भी खफा हुए। परन्तु मेरे मनमें उसका कुछ विचार न हुआ और मैं उसी तरह दृढ़ सङ्कल्प हूं।

खैर जो हुआ सो हुआ, मुझ सच्चे हितैषीकी सलाह यही है कि अपने वचनोंका पालन करके श्रीमानोंके चित्तको शान्त करो श्रीमान तो तुमसे वह आशा रखते हैं जो अपने किसी पुत्रसे भी न रखते होंगे। अब आप बुलानेकी तो प्रार्थना न करें और बचपने (अर्थात् मूर्खता) से अलग होकर उसी सेवामें दिल लगावें। श्रीमान् बुलावें भी तो यही उचित है कि इसी सेवाकी प्रार्थना करें क्योंकि श्रीमानोंका चित्त यही चाहता है कि यह काम तुम्हीसे हो और जो वस्तमें मेरे आनेको उचित समझें तो अर्जी भेजें सो फिर मेरे उद्योग करनेका आधार हो। मैं कहां और यह काम कहां? परन्तु यह लालसा है कि श्रीमानोंके कोमल हृदय पर जो भार है उसको दूर करें। ईश्वरको सहस्रों धन्यवाद हैं कि बराड रह गया। इसको मैं तुम्हारे परिश्रमका फल जानता हूं। इससे वह भार कुछ हलका हुआ। आशा है कि बिलकुल जाता रहे। जो दुष्ट जन खुशी मना रहे थे वे अब शोकमें बैठे हैं। यदि मूलमन्त्र (१) जाननेमें एक दो बार मुझसे भूल हो जाती तो मुझे अपनी समझका विश्वास नहीं रहता। मैं जानता हूं कि ये बातें साधारण हैं। सच तो यह है कि श्रीमानोंके परम पवित्र हृदयमें कभी मलीनता आती ही नहीं। (२)

प्रेम वह नहीं है कि जो संयोगकी वांछासे अपना मन अर्पण करे। प्रेमी वही है कि जो निष्काम होकर सर्वस्व योंही दे दे दोनों लोकोंके फूलोंको २ डालिया जाने, उनकी छड़ी बनावे और अश्रुओंका बन्धन दे।

---

१। यथार्थ अभिप्राय।

२ यह अन्तमें शेखने खानखानाकी तसल्ली की है कि बादशाह वास्तवमें तुमसे अप्रसन्न नहीं हैं।

इत बहुत है अवसर थोड़ा। समय बाधक और मन निरत; इसी पर समाप्त करता हूं।

तेरी आंखें खुली हैं और मन चेतन्य है तू सबसे अधिक अपनी लज्जा रख †

पांचवें पत्रका सारांश

परमेश्वर तुम्हारी मनकामना सफल करे। आज दैवयोगसे ति जिसका कारण प्रत्यक्षमें सच्चे हितैषियोंकी सम्मतिका विरोध या अल्प बुद्धि मनुष्योंका दुर्मत हो सकता है तुमने कन्धार जानेका विचार छोड़ दिया और ठट्टा फतह करनेका इरादा किया था जिससे दूसरे तात्पर्यसे विशेष परिश्रम करने और बहुत समय तक कष्ट उठानेकी इच्छा हुई (क्योंकि कन्धार लेना सुगम था और ठट्टा कठिन) और फिर मुझसे पिछले पत्रोंमें शिक्षा लिखनेकी टीका पूछते हो। सो मैंने जो कुछ लिखा वह प्रीति रीतिकी अधिकतासे लिखा था। वह शिक्षा ऐसा न था जो हमारे तुम्हारे स्नेह या सज्जन पुरुषोंके प्रेमके विरुद्ध हो। तुम्हारी बेपरवाई देखते हुए तो मैंने कुछ भी शिक्षा नहीं किया है और न परीक्षा। जब कि मेरी प्रीति तुम्हारे प्रति सिद्ध हो चुकी है फिर शिक्षेकी जगह कहां रही? तुम जितने सज्जनतामें बढ़ते जाते हो उतना ही मैं मूर्ख बनता और तुम्हारी मित्रतामें वृद्धि करता जाता हूं। तुम्हारे पास तो इस समय आत्मश्लाघी लोग भरे हुए हैं जो मुझे अपनेको उनमें गिनानेकी लज्जा न आती होती तो मैं भी अपने दिल जलाने, तुम्हारे काम निकालनेमें बादशाहसे झगड़ने, और अपनी हानिका सोच न करनेकी थोड़ी सी कथा लिखता।

† यह पत्र उस समय लिखा गया था जब कि शाहजादे मुराद और खानखानाकी अनबनसे दक्षिणका देश फतह नहीं हुआ था बरन दक्षिणियोंने कुछ अंश बादशाही राज्यका ले लिया था और बादशाह शाहजादेके लिखनेसे खानखाना पर कोपायमान हुए थे।

मैं तो ठठसे विरक्त मन था, मुझे प्रारब्धने पकड़ा और अ‍मात्य पदमें जोत दिया। तो अब इसका धर्म भी निबाहना पड़ा इसीलिये कुछ इस सम्बन्धके विषयकी भी कहता हूं कि बादशाह तुमसे इतने प्रसन्न है कि जिसका वर्णन इन पत्रोंमें नहीं समा सकता है। तुम्हारी सब सेवाएं मंज़ूर हो गयी हैं। सारे अमीरों और मनसबदारोंने तुम्हारे कामोंके बखान बहुत अच्छी तरहसे लिखे हैं जो अपने स्थान (१) पर स्थिर हो गये हैं और शीघ्र ही उनका फल तुमको मिलनेवाला है।

जहाज़ी नावोंके वास्ते हुक्म हो गया है, तोपें और उनको सामग्री पीछेसे पहुंचेगी।

दौलतखांके वास्ते पूरी सिफारश कर दी गयी है, वह अपनी मुरादको पहुंच जावेगा।

अमीर लोग राज्यके अनेक प्रान्तोंसे विजयके पत्र भेज रहे हैं आशा है। कि तुम भी शीघ्र ही इस बड़े कामको सम्पादन करके बादशाहकी प्रसन्नता प्राप्त करोगे। मुझे इतनी भी फुरसत नहीं है कि परमेश्वरसे अपनी कुछ कहूं विषयवासनाने घेर रखा है। सत्सङ्ग कम होता है। भाई हकीम हमामसे तो मिलता रहता हूं वह भी कामोंमें डूबा हुआ है। कभी शाम नाना चाहे जमामा और शाहन सा (२) पढा करो। बात चीत उनके

अनुसार क्रिया करो। अकेलेमें सदा अपने कर्मों को गिनते रहो नीतिकी पुस्तकोंमेंसे अहयाके (१) उत्तर भागको पढ़ा करो। निष्कपट और निर्लोभी मनुष्योंकी खोज रखो, जो सच्चे शब्द कहें। झूठे खुशामदियोंसे बचे रहो।

छठे पत्रका सारांश।

कृपापत्र पहुंचा। सज्जनता पायी गयी। मुझसे उपदेश चाहा मैं आप ही शिक्षाहीन हूं फिर क्या शिक्षा करूं? परन्तु भाग्य अच्छे थे जिससे बादशाहको सेवामें आ जाना जिसके दर्शनोंसे ज्ञान चक्षु खुले। आशा है कि शिक्षा देनेके योग्य हो जाऊं। अब जो कुछ मैंने समझा है तुमको भी लिखता हूं।

इसके आगे नीति, न्याय और ज्ञान मार्गकी बातें लिखी हैं।

समुच्चय।

ऐसेही और भी कई पत्र हैं जिनमें खानखानाकी कन्धार, सिंध और दक्षिण सम्बन्धी भूल चूकको अबुलफजलने पकड़ा है और खानखानाने जो उसके उत्तर दिये हैं वे भी काटे हैं। बादशाहकी नाराजी जताकर भी यही लिखा है कि बादशाह दिलसे तुम पर अप्रसन्न नहीं है।

एक पत्रमें खानखानाने बादशाहकी नाराजीके विषयमें लिखा तो यह उत्तर दिया कि यहां तो कुछ भी नहीं है। सदा तुम्हारे भाव और भक्तिकी चर्चा दरबारमें और एकान्तमें होती रहती है। कभी हुक्म न हुआ कि कोई फरमान चाहे वह खफगीका ही हो, बगैर यार वफादारकी उपाधिके न लिखा जावे और आजमखांको तो तुम्हारी सहायताके वास्ते भेजा था इससे तुमको इतना भड़कना नहीं चाहिये था।

फिर एक और पत्रमें जो ता॰ २ रमजान (२) सन् ९९२ को

१। अहयाउलउलूम मुसलमानोंकी धर्मनीतिका ग्रन्थ है।
२। भादों सुदी ३ संवत् १६४१

लाहौरसे लिखकर भेजा था, यह शिक्षा लिखी है कि बाद-शाहके फरमानके जवाबमें। जो खफगीका है अपराध स्वीकार करके अपनी हानिको सुधार लो। तुम्हारी अर्जीको पढ़नेसे बाद-शाहकी नाराजी १००० अर्थोमें १ अर्थ पर आ रही है परन्तु तुम एक को ही १००० जानकर उसके दूर करनेका प्रयत्न करो।

इसके आगे पत्रमें लिखा है कि ता॰ ६ जमादिउलअव्वलको तुम्हारा खत मिरजा अली बहादुर लाया। पढ़कर शोक हुआ। आनेका इरादा न फरमानके अनुसार है और न तुम्हारी समझके योग्य। जब कि तुमको उसी कामके करनेकी प्रेरणा की गयी थी तो उससे अपने बुलानेका तात्पर्य्य समझ लेनेको क्या कहा जावे?। अब इधर आनेकी इच्छा न करो। आगरेमें १ वर्ष तक ठहरनेकी मरजी बादशाहकी न थी। तुम श्रीमानोंके मनको बहुत करके दक्षिणकी फतहमें लगा हुआ जानकर आनेकी बात छोड़ दो और उस देशके जीतनेमें जिसका उत्तम अवसर यही है विलम्ब मत करो जैसा कि पहले कई बार कर चुके हो।

सिंध और दक्षिण फतह करनेका धन्यवाद भी कई पत्रोंमें है। कंधार खुरासान और ईरानकी तरफ बढ़नेकी भी उत्तेजना है

इन सब पत्रोंमें सरकारी कामोंसे निज व्यवहारकी बातें अधिक हैं और उनमें विशेषतर अध्यात्म शिक्षाका है। अबुलफजल एक प्रकारका वेदान्ती था। उसने आत्मशिक्षा और वैराग्यकी बातें जैसी खानखानाको लिखी थी वैसी ही उस समयके दूसरे बड़े बड़े अमीर मिरजा, आजम, जैनखा कोका और राजा मानसिंहको भी लिखी हैं। वह बादशाहका वजीर, मुन्शी और मुसाहिब था इस वास्ते सब लोग उससे पत्र व्यवहार रखते थे। और वह सबको यथार्थ बातें उनके हितकी, जिनसे इस लोक परलोकका कल्याण हो लिखा करता था परन्तु उसके लेख बहुत क्लिष्ट हैं और आशय भी गूढ़, जिससे उसका अभिप्राय समझनेमें बहुत मुश्किल पड़ती है। जो फारसी भाषाका पूरा व्याकरणी, वेदान्ती, नीतिज्ञ

इतिहास वेत्ता और कवि भी यही उनके लेखोंका यथार्थ सारगर्भित आशय समझकर आनन्द प्राप्त कर सकता है।

खानखाना और शेखकी भेंट

मआसिरुल उमरामें लिखा है कि जिस समय शेख अबुलफजल प्रधान मन्त्रीके पूर्ण अधिकार में था एक दिन खानखाना और मिरजा जानी उससे मिलने गये थे। शेख पलंग पर लेटा हुआ अकबरनामेके पत्र देख रहा था, इनका कुछ स्वागत नहीं किया केवल इतना ही कहा कि आओ मिरजा बैठो।

मिरजा जानी बेगको सिन्धकी बादशाहीका घमण्ड था इस लिये वह उठ गया।

दूसरी बार फिर खानखाना मिरजाको मनाकर शेखके स्थान पर ले गये तो शेख पोल तक लेनेको आया। बहुत आदर सत्कार किया और कहा कि हम लोग तो आपके सेवक और प्रजा हैं।

मिरजाको बड़ा अचम्भा हुआ कि या तो वह घमण्ड था या यह विनय।

खानखानाने कहा कि उस दिन तो मुख्य मन्त्रीपना इसकी दृष्टिमें था और आज भाई चारेका बर्ताव है।

—— o ——

# परिशिष्ट।

## मआसिर रहीमी।

यह खानखानाके जीवनचरित्रका ग्रन्थ है जो उनके जीते जी ही ईरानके एक विद्वान अब्दुल बाकीने बनाया था। यह मेरे देखनेमें तो नहीं आया परन्तु मौलाना शबलीने बङ्गाल एशियाटिक सोसाइटीके पुस्तकालयमें इसकी एक पुरानी प्रति देख कर उस परसे कुछ आशय उर्दूके पत्र "नुदवामें" छपवाया था उसीका सारांश यहां लिखा जाता है।

यह ग्रन्थ २००० पृष्ठोंमें पूर्ण हुआ है। अर्धांशमें तो खानखानाके पूर्वजोंका हृत्तात है और शेषमें खानखानाका चरित्र है जिसमें मुख्य बातें इतनी हैं—

१ जन्म और शिक्षा।

२ बादशाही दरबारकी सेवा बन्धन और दिग्विजय।

३ खानखानाकी अरबी, फारसी, और तुर्की भाषाओंमें निपुणता और प्रत्येकमें गद्य पद्य लेख और काव्य रचना।

४ शील स्वभाव।

५ शस्त्र विद्याके चमत्कार।

६ लोकहित और सुखके काम।

७ कृषिकार्य्यमे उन्नति।

८ खानखानाके दरबारी शिल्पकारोंकी नयी नयी कारीगरियोंके आविष्कार।

९ खानखानाका पुस्तकालय।

१० खानखानाके दरबारके कवि।

११ आलिम (विद्वान) हकीम और सुन्शीक।

न० १ और २ को छोड़कर (जिनका बहुत सा विषय हमारे इस ग्रन्थमें आ चुका है) मौलाना शिबलीने अपना लेख न० ३ अर्थात् खानखानाकी विद्वत्तासे आरम्भ किया है। वे लिखते हैं कि खानखाना कई भाषाओंको जानते थे, उनकी अरबी, फारसी, और तुरकी कविताका नमूना मूल ग्रन्थमें दिया है तुरकी और फारसी तो उनकी मातृभाषा थी लेकिन अरबी भाषाकी कविता भी कुछ कम नहीं है। शोक और महाशोक है कि ग्रन्थकर्त्ताने जो ईरानी था, खानखानाकी हिन्दी भाषाकी कविताका एक भी नमूना नहीं दिया है, नहीं तो इस बातका पता लगता कि उर्दूका हिन्दी भाषा पर क्या प्रभाव पड़ने लगा था।

खानखानाको अरबी भाषामें यह अभ्यास था कि जो कहींसे कोई लिखावट आती थी तो मूल भाषाको पढ़े बिना ही उसका उलथा इस प्रकारसे करते चले जाते थे कि मानो वह उलथा ही लिखा हुआ उनके हाथमें है।

एक बार मक्केके शरीफने (महन्तने) अकबरको पत्र भेजा था जिसमें अरबीके कठिन कठिन शब्द भर दिये थे। अकबरने अबुलफजल, फतहउल्ला शीराजी और खानखानाको हुक्म दिया कि फारसीमें अनुवाद करके लावे। अबुलफजल और फतहउल्ला तो कोषोंकी सहायता लेनेके लिये उस चिट्ठीको साथ ले जाने लगे, परन्तु खानखाना वहीं दीपकके पास जाकर पढ़ने लगे और साथ साथ तरजुमा भी करते गये।

फारसी भाषामें आज भी उनकी बनायी हुई एक पुस्तक मौजूद है अर्थात बाबर बादशाहने जो अपने वृत्तान्त तुरकी भाषामें लिखे थे उनका तरजुमा अकबरके कहनेसे खानखानाने फारसीमें किया है जो बहुत सरल और सरस है।

खानखानाका फारसी दीवान अर्थात फारसी भाषाकी कविताका संग्रह तैयार करना मूल ग्रन्थमें तो लिखा है परन्तु वह कहीं

देखा नहीं गया। खानखानाके और जगह जगह बहुत पाये जाते हैं। बहुधा ऐसा होता था कि खानखाना कोई समस्या देते थे और सब दरबार उसकी पूर्ति करता था जिसमें नजीरी, उरफी और शकेबी जैसे कवियोंके सामने सफलता होना ; कठिन काम था। तो भी हम देखते हैं कि ऐसे दंगलमें खेत खानखाना होके हाथ रहता था।

मूलग्रन्थमें तुरकी कविता भी लिखी है परन्तु हम उसको नहीं समझ सकते।

ग्रन्थकर्त्ताने यह भी लिखा है कि खानखानाने जितनी कविता फारसी भाषामें की थी उससे कई गुनी अधिक हिन्दीमें की है। परन्तु उसकी खोज कौन लगावे ? और एक अचम्भेकी बात यह भी है कि खानखानाने युरोपकी बोलिया भी सीख ली थीं और इनकी आवश्यकता यों हुई थी कि अकबरका युरोपियन बादशाहसे पत्र व्यवहार रहा करता था इसीलिये उसने खानखानाको युरोपीय भाषा सीखनेकी आज्ञा दी थी। ग्रन्थकर्त्ता लिखता है कि बहुतेरे टापू ईसाइयोंके अधिकारमें है और अफरजाके (फ्रांसके) बादशाहोंका और हिन्दुस्थानके बादशाहोंमें पत्रव्यवहार बहुत होता है इसलिये अकबर बादशाहने अपने इस सेनापतिको ( खानखानाको ) ईसाइयोंकी बोली सीखने और उनके अक्षर पढ़नेका हुक्म दिया। इन्होंने इस जातिके मुख्य मुख्य व्यक्तियोंसे जो बादशाही दरबारमें थे और व्यापारियों तथा मुसाफिरोंसे थोड़ासा मेल जोल करके उनके अक्षरों और भाषाओंमें ऐसा अभ्यास कर लिया कि अब उनसे बढ़कर जानने लगे हैं।

खानखानाका सब भाषा जानना इतिहास वेत्ताओंने भी स्वीकार किया है। मआसिरुलउमरामें लिखा है कि वह पृथ्वीकी बहुतेरी प्रचलित भाषाओंमें बात चीत कर सकते थे।

पुस्तकालय।

खानखानाकी विद्या सम्बन्धी उदारताओंका प्रमाण स्वरूप

उसका पुस्तकालय था जिसमें विद्याके इतने बहुत भण्डार रक्खे गये थे कि वह स्वयं एकाडिमी वा विश्वविद्यालयका काम देता था। इसमें बड़े बड़े विद्वान बड़े बड़े सुलेखक और बड़े बड़े चित्रकार काम करते थे और खानखानाकी उदारतासे उदर पूर्ण करते थे।

मोलवियोंमें बहराइचका रहनेवाला शेख मुहम्मदनाम भी था जिसका बाप भाषाका प्रसिद्ध कवि था और कवितामें अपना नाम ब्रह्मो धरता था। चित्रकारोंमें माधव नाम एक हिन्दू बड़ा बड़े ही अद्भुत चित्र बनाता और चित्राम करता था। पुस्तकालयमें बहुधा पुस्तकें उसीके हाथकी बनाई हुई और संवारी हुई थीं।

कवि।

अबुलफजलने जो बादशाही दरबारके कवि लिखे हैं उनमें बहुधा खानखानाके पाले हुए थे। अबुलफजलसे बढ कर उस समयके फारसी कवियोंके वृत्तान्त खानखानाकी जीवनीके ग्रन्थमें मिलते हैं उरफी नजीरी और शकबी वगैरा कवियोंने अकबर जहांगीर और शाहजादे मुरादको प्रशंसामें भी कविता की है। परन्तु उससे बढी चढी कविता खानखानाकी प्रशंसाकी इन्हीं कवियोंकी बनाई हुई देखी जाती है। जिसका कारण खानखानाकी उच्च उदारता और काव्य रहस्यको समझना था। शेखफजी बादशाहका सभासद और कृपा पात्र होनेसे खानखानाके बराबर था और इसी कारण उसने उरफी वगैर: शाइरोंकी भांति किसी बादशाही अमीरकी प्रशंसा नहीं कही है तो भी उसे कहना पडा कि खानखानाकी उदारताने चित्तको प्रफुल्लित कर दिया क्योंकि उसको शाइरी पर भरोसा था इसलिये वह प्रशंसा करनेसे पहिले ही इनाम दे देता था।

खानखानाकी उदारताके चरचे अरब और ईरान तक फैल गये थे शकेबी असफहानी, जब हज करनेको मक्के जाता हुआ अदनमें पहुंचा तो उसने बच्चोंको गीत गाते हुए सुना कि

खानखाना भाया जिसके प्रतापसे क्वारी कन्याओंने पति पाये व्यापारियोंने माल बेचे बादल बरसे जल थल भर गये।

### खरबूजा।

ग्रन्थ कर्त्ताने लिखा है कि पहिले खरबूजा नही होता था। सबसे पहिले खानखानाने ईरान और खुरासानसे बीज मंगवाकर गुजरातके गांव बलकावाडेमें बुवाये २।३ वर्षमें ही ऐसे अच्छे खरबूजे निपजने लगे जो वलायतकी बराबरी करते थे।

### हम्माम।

हम्माम भी सबसे पहिले गुजरातमें खानखानाने मुहम्मद अली खिलावटसे बनवाया और सब लोगोंके नहानेके लिये दे दिया उस समयसे हम्माम सब जगह बनने लगी है।

### जहाज।

खानखानाने ३ जहाज इस अभिप्रायसे बनाये थे कि हजके दिनोंमें गरीब हाजी उनमें बैठकर सेंतमेंत हज कर सकें।

### अबरी और अवलका कागज।

जिल्द बंधीके कामोंके लिये अबरीका कागज खानखानाके कारीगरोंने नया निकाला था अवलका कागज तो पहिलेसे था परन्तु ७ रङ्गोंके अवस लेनेका कागज इन्हींके समयमें निकला था।

### बाणविद्या।

बाणविद्यामें खानखाना इतने दक्ष थे कि जब गुजरातके बादशाह मुजफ्फर पर जय प्राप्त की थी तो एक दिन चौगानमें गेंद खेल रहे थे उस समय एक कव्वा उडा जाता था खानखानाने लगातार १२ तीर मारकर उसके आस पास तीरोंका चक्कर बांध दिया और १३वे तीरमें उसको मार गिराया।

एक बेर एक सिहके ललाटमें ऐसा तीर मारा जो इधरसे उधर तक निकल गया।

## व्यायाम।

व्यायाममें भी खानखाना विचित्र कौशल करना जानते थे। वह एक कपड़ा ४ आदमियोंको पकड़ा देते थे जो चारों कोनोंको तानकर खेंच खड़े रहते थे और आप दूरसे दौड़ते दौड़ते उस कमान पर पांव रखते हुए इस सफाईसे निकल जाते कि कपडेको जरा झोल नहीं आती।

## सज्जनता

खानखाना इतना ऐश्वर्य्यता पाकर भी बहुत नम्र स्वभावके सज्जन थे। जब उनको खानखानाकी पदवी मिली थी तो कई उपदेश एक पत्रपर लिखकर नौकरोंको दे दिये थे वे जब उनको किसी बात वा किसी मनुष्य पर क्रोध करते देखते तो पत्र आगे कर देते जिसके देखते ही खानखाना ठण्डे हो जाते थे।

एक बार पांवमें घाव पड जानेसे बहुत दिनो तक कचहरी नही कर सके थे एक दिन किसी कामके लिये बाहर निकले तो भीड हो जानेसे एक नौकरका पांव उनके घाव पर पड गया जिससे घाव फट गया दरबारी लोग नौकरको ताडना करने लगे खानखानाने यह कहकर उनको रोक दिया कि इसका क्या अपराध है? होनेवाली बात थी।

सम्पूर्ण।

॥ श्रीः ॥

स्काटलेण्डके इतिहासयुक्त

स्काटलेन्ड-रवि

# वालेसका जीवनचरित।

अनुवादक—

महावीरप्रसाद।

कलकत्ता।

९७ मुक्तारामबाबूस्ट्रीट, भारतमित्र प्रेसमें

पण्डित क्षपानन्द शर्म्मा द्वारा

मुद्रित और प्रकाशित।

संवत् १९६३।



सर विलियम वालेस।

# विज्ञप्ति।

२०—२२ वर्ष हुए बाबू योगेन्द्रनाथ विद्याभूषण एम० ए० ने बङ्गभाषामें सर विलियम वालेसकी जीवनी लिखी थी। यह पुस्तक उसीका अनुवाद है। बाबू योगेन्द्रनाथ बङ्गभाषाके एक तेजस्वी लेखक थे। उन्होंने बङ्गदर्शनके ढङ्ग पर आर्य्यदर्शन नामका एक मासिकपत्र निकालकर कई वर्ष तक बडी योग्यतासें चलाया था। आर्य्यदर्शनके लेख पाण्डित्यपूर्ण होते थे। योगेन्द्र बाबू स्वाधीन प्रकृति और सच्चे देशहितैषी थे। उनके बनाये ग्रन्थ और उक्त मासिकपत्र इस बातके साक्षी हैं। वह कई उत्तम उत्तम पुस्तकें लिख गये हैं जिनमें सर जान ष्टुआर्टमिलकी जीवनी, मेजिनीकी जीवनी (अपूर्ण), गेरीवाल्डीकी जीवनी, वालेसकी जीवनी, आत्मोत्सर्ग और हृदयोच्छ्वास मुख्य हैं। गेरीवाल्डीकी जीवनीका मराठी भाषामें :अनुवाद हुआ है। मैं महाबली वालेसकी जीवनीका अनुवाद करके हिन्दी पाठकोंकी सेवामें अर्पण करता हूं।

कलकत्ता
फाल्गुन शुक्ल ७ संवत् १९६३ वि०।

महावीरप्रसाद।

# मुखबन्ध।

आत्मोत्सर्गका फड़कता हुआ दृष्टान्त वीर चूड़ामणि वालेस है। मेजिनी और गैरीवाल्डीने जिस तरह केवल स्वदेशोद्धारके व्रतमें जीवन आहुति दे दी वालेसने भी वैसेही केवल एकही चिन्तामें और एकही काममें जीवन समर्पण कर दिया था। दुर्दमनीय अङ्ग-रेजोंके अत्याचारसे जन्मभूमि स्काटलैण्डका उद्धार करनेमेंही उसका सब शारीरिक और मानसिकबल खर्च हुआ था। उसका शारीरिक और मानसिक बल भी अपरम्पार था। वह भीमके समान बली था। एक वस्तुमें दो गुण बहुधा नहीं पाये जाते। वह आलस्य और भयका नाम नहीं जानता था। उसने अकेले जो जो काम किये हैं वह आज कलके लोगोंको बड़े आश्चर्य्यमें डालनेवाले हैं। वह गैरी-वाल्डीकी भांति निष्काम कर्म्म योगी था। जन्मभूमिका उद्धार करनेके सिवा उसने अपनी उस अलौकिक वीरता और बुद्धिमानीसे और किसी फलकी इच्छा नहीं की। वह चाहता तो स्काटलैण्डका शासनदण्ड चिरकालके लिये अपने हाथमें रख सकता किन्तु यह उसका इरादा नहीं था। वह स्वजातिका अवैतनिक और स्वेच्छा-प्रवृत्त सेवक बन कर उसके लिये प्राण देनेको बराबर तय्यार था। इसीलिये जब उसने देखा कि उसकी हुकूमत स्काटलैण्डके तालुके-दारोंको असह्य होगई तब अकारण देशमें भीतरी लड़ाईकी आग न भड़का कर वह जातीय उद्धारका कार्य्य उनको सौंप कुछ दिनके लिये फ्रांस चलागया। किन्तु उसकी गैरहाजिरीमें स्काटलैण्डका सौ-भाग्य सूर्य्य फिर अस्ताचल पर पहुंचनेको हुआ। उसने अङ्गरेजोंको बार बार पराजित करके स्काटलैण्डसे भगाया था, यहां तक कि एक बार उसकी दिग्विजयिनी सेना लन्दनके तोरण द्वारतक पहुंची और इङ्गलैण्डकी महारानीको आकर उससे शान्ति की भीख

मांगनी पड़ी थी। गर्वित इङ्गलेण्डने इससे बढ़ कर अपमान और कभी सहा था कि नहीं इसमें सन्देह है। किन्तु साहसी एडवर्ड किसी तरह पीछे पांव देनेवाले नहीं थे। वह जितनी बार हारते थे उतनीही बार लड़नेको तय्यार होते थे। पराजयके गुरुत्वके अनुसार उनके आयोजनका गुरुत्व नियमित होता था। ऐसा अध्यवसाय ऐसी मुस्तैदीही अंगरेजोंकी सफलताकी जड़ है।

सर विलियम वालेस जब फ्रांस चला गया तब एडवर्डने स्काटलेण्डको फिर तबाह कर डाला। स्काटलेण्डके तालुकेदार एक एक करके उनकी अधीनता स्वीकार करने लगे। फिर ब्रिटिश सिंहकी पताका स्काटिश किलों पर फहराने लगी। स्काटिश जातीय दलने वालेससे स्वदेशमें लौट आनेकी प्रार्थना की। वालेसने पहले जातीय आह्वान पर कान नहीं किया। जातीय दूत उदास होकर लौट आया। किन्तु उसका वह मान स्वदेशानुरागकी आगमें शीघ्रही भस्म होगया। वह स्वदेशकी दुर्गतिकी खबर पाकर बहुत दिन निश्चिन्त न रह सका। बहुत जल्द स्काटिश देश के किनारे आपहुंचा। इतनेमें वालेसके आनेका समाचार एडवर्डके कानों तक पहुंचा। एडवर्ड बार बार विफल मनोरथ हुएथे इससे फिर उन्होंने वालेससे सम्मुख संग्राममें खड़े होनेका साहस नहीं किया। वीरतासे जो बात न बनी विश्वासघातसे उसको पूरा करने पर आमादा हुए।

एडवर्डने वालेसके नौकरको सोना देकर खरीद लिया। वालेस जब सोया हुआ था उस समय उसके नमकहराम नौकरने उसको पकड़वा दिया। वालेसके आनेकी खबर स्काटलेण्डमें सर्वत्र फैली भी न थी कि यह घृणित कार्य्य होगया। व्याध सोये हुए सिंहको जैसे जालमें फंसाता है वैसेही अंगरेज उसको सोये हुएही घोड़ेकी पीठमें बांध कर ताबड़तोड़ लन्दनकी तरफ ले भागे। सवेरे जातीय दलने जब समाचार पाया तब तक वालेस बहुत दूर चला गया था। हाथ पांव बांध कर वालेस लन्दन टावरके कारागारमें फेंका गया।

अङ्गरेज जजोंके विलक्षण विचारसे वालेस राजद्रोही समझा गया। एडवर्डकी आज्ञासे उसकी देह टुकडे टुकडे करके चारोंओर फेंकी गई। स्वाधीनता देवी खूनकी बडी प्यासी है। जो जाति उसके चरणोंमें आत्मबलि दे सकती है जो जाति उसके मन्दिरके सामने देशके श्रेष्ठ मनुष्योंको बलि दे सकती है वह उसी जाति पर प्रसन्न होती है। इसीसे आज वालेसने स्वजातिके उद्धारके लिये उस दुराराध्या स्वाधीनता देवीके मन्दिरके सामने आत्म-बलि दी। उसकी वीरतासे जो काम नहीं हुआ वह उसकी आत्म-बलिसे होगया। स्वाधीनता देवी स्काटलेण्डके प्राणके प्राण वालेसका खून पीकर बहुत सन्तुष्ट हुई। वेनक वरनकी रणभूमिमें ब्रूसने आसानीसे जय पाकर अनन्तकालके लिये स्काटलेण्डमें स्वाधीनता देवीको प्रतिष्ठित किया। उक्त ब्रूसकी पीढी दरपीढी स्काट-लेण्डके सिंहासन पर बैठी थी। अन्तमें एलिजाबेथकी मृत्यु होने पर स्काटलेण्डके राजा छठे जेम्स प्रथम जेम्सके नामसे इङ्ग-लेण्ड और स्काटलेण्डके संयुक्त सिंहासन पर बैठे। अतएव एक तरहसे इङ्गलेण्डकोही स्काटिश राजवंशकी अधीनता स्वीकार करना पडी। वालेसकी वैसी निठुर हत्याका इससे बढ कर उत्तम प्रायश्चित और क्या हो सकता है?

इसलिये जिस महापुरुषके रक्तसे अनन्तकालके लिये स्काटलेण्डमें स्वाधीनताकी प्रतिष्ठा हुई उस महापुरुषकी कीर्त्ति कहना सुनना या पढ़ना हरेक स्वदेशानुरागी व्यक्तिका कर्त्तव्य है। इसी विचारसे आज हमने उस महापुरुषकी कीर्त्ति यथाशक्ति वर्णनकी है, अब स्वदेशानुरागी व्यक्तिमात्र उसे सुनें और पढें तो हम अपना परि-श्रम सार्थक समझेंगे। जो महात्मा हैं उनकी जीवनी सब देशके लोगोंके लिये शिक्षाप्रद है। जातिगत विद्वेषके कारण जो लोग ऐसी अनमोल शिक्षाकी उपेक्षा करते हैं वह बहुत भूलते हैं।

श्रीयोगेन्द्रनाथ बन्द्योपाध्याय।

कार्त्तिक १२९३ (फस्ली)

# अवतरणिका ।



सन् १०६६ ईस्वीमें विजयी विलियम द्वारा इङ्गलेण्ड विजित होने पर, इङ्गलेण्ड और स्काटलेण्डमें बड़ा भारी गदर मचा। जबर-दस्त साक्सन तालुकेदारोंने विलियमके असह्य प्रतापसे व्याकुल हो फोर्थ पार होकर स्काटलेण्डकी उपत्यकामें शरणली। यहां तक कि विलियमके सहयायी नार्मन जागीरदार भी उसकी मनमानी चालसे नाराज होकर साक्सन सामन्तोंकी देखा देखी स्काटलेण्डके पहाड़ी प्रदेशोंमें जावसे। इनके जानेसे स्काटलेण्डमें एक विशेष परिवर्त्तन होने लगा। इंगलेण्डकी तरह स्काच अदालतोंमें भी फरासीसी भाषा घुसी। इससे यद्यपि जातीय भाषाकी असलीयतमें कोई विशेष परिवर्त्तन नहीं हुआ तथापि जातीय जीवनको विशेष हानि हुई थी। क्योंकि जातीय भाषाका अनादर होनेसेही जातीय जीवन सङ्कीर्ण हो जाता है। जिस समय स्काटलेण्डके भाग्यचक्रमें यह सब फेर बदल होरहा था उस समय स्काच् सिंहासन पर माल-काम् केनमोर, प्रथम अलकजेण्डर और प्रथम डेविड नामक तीन नृपति क्रमसे विराजमान थे।

किन्तु विदेशी भाषाके घुसनेसे जातीय भाषाका अनादर और उससे जातीय जीवनमें सङ्कीर्णता होने पर भी कुछ जबरदस्त नार्मन सामन्तोंको आश्रय देकर स्काच् राजाओंने उस समय मानो बड़े राजनीतिज्ञका काम किया। क्योंकि उस समय दो फायदे हुए थे एक तो प्रतापी नये राजाका बल घटा, दूसरे स्वराज्यका जोर बढ़ा। विशेष कर नार्मन सरदार, वीर भूमि युरोपके मैदानमें जो युद्ध कौशल और वीरधर्म्म सीख आये थे स्काटलेण्डमें उसका प्रचार करके उन्होंने वहांकी भविष्यकीर्त्तिकी नीव डाली।

सन् ११५३ ईस्वीमें डेविडकी मृत्यु हुई। उस समयसे दूसरे अल-कजेण्डरके शासनकाल तक कुछ कम सौ साल स्काटलेण्डमें बराबर शान्ति रही। इतने दिन स्काटलेण्डके भाग्याकाशमें प्रचण्ड सौभाग्य

सूर्य्यका उदय रहा। तिजारत सौदागरी और खेतीकी खूब उन्नति होनेसे स्काटलेण्ड बडा धनवान होगया। धनके साथ साथ उसका बल भी इतना बढ गया था कि सन् १२४४ ईस्वीमें दूसरा अलक-जेण्डर एक लाख पैदल और तीन हजार सवार लेकर स्काटलेण्डपर चढ आनेवाले तीसरे हेनरीका सामना करनेको इङ्गलेण्डकी सीमा पर जा पहुंचा। हेनरी इस सेना समुद्रमें कूदनेका साहस न कर सका और सन्धि करके धोखेसे राजधानीको लौट गया।

तीसरे अलकजेण्डरके समय स्काटलेण्डका सौभाग्यरवि सबसे ऊंचे स्थान पर पहुंच गया। इस राजाने खेतीकी ओर बहुत ध्यान दिया। इससे उसका खजाना धनधान्यसे परिपूर्ण होगया और उसकी प्रजा बहुत धनी होगई। उसकी एक बडी सेनाने सन् १२६३ ईस्वीमें विख्यात लार्गसकी लडाईमें गर्वित नार्मनोंके छक्के छुडाये। इस लडाईमें इसने ऐसी बहादुरी दिखाई थी कि शत्रुओंको भी उसकी प्रशंसा करनी पडी। गुणग्राही तीसरे हेनरीने तीसरे अलक-जेण्डरकी वीरता पर प्रसन्न होकर अपनी बडी लडकी राजकुमारी मार्गेरेट उसे व्याह दी। कुछ दिन इङ्गलेण्ड और स्काटलेण्ड अपनी पुरानी शत्रुता भूल गये। इङ्गलेण्ड इस समय स्काटलेण्डका यहां तक मुहताज था कि १२६४ ईस्वीमें जब अर्ल ग्लास्टर और दूसरे वैरनोंने लण्डन टावर घेर लिया तब हेनरी (तीसरे) और युवराज एडवर्ड (प्रथम) को अपनी जान बचानेके लिये अलकजेण्डर (तीसरे) की शरण लेनी पडी। अलकजेण्डरने ससुर और सालेकी मददमें तीस हजार सेना भेजी। हेनरीने उसीकी मददसे बागी वैरनोंको दबा कर इङ्गलेण्डमें शान्ति फैलाई।

हेनरीने दामादको इङ्गलेण्डके जागीरदारोंमें शामिल करना चाहा था किन्तु किसी तरह कर न सका। उसने दामादको विवाहके दहेजमें इङ्गलेण्डमें कुछ जमीन दी। इस जमीनके लिये अलकजेण्डरको आमदरबारमें कभी कभी ससुरके सामने कोर्निश करना और घुटना टेक कर बैठना पड़ता था। एक बार एक

उत्सवमें हेनरीने दामादको स्काटलेण्डके लिये भी सिर नवाने और घुटना टेकनेका खुल्लमखुल्ला हुक्म दिया। स्काटराज यह बात सुनतेही क्रोधसे कांप उठा उसने बड़ी नफरतके साथ हेनरीका प्रस्ताव अस्वीकार किया। अलकजेण्डरके सौभाग्यसे उसके जागीर-दार परस्पर मिल कर रहते थे और उसके बड़े अनुरक्त थे। इसलिये इंगलेण्डका यह अनुचित प्रस्ताव घृणा सहित कुचल डालनेमें वह जरा भी न डरा।

किन्तु विधाताने स्काटलेण्डको यह सुख बहुत दिन तक नहीं दिया। १२८५ ईस्वीमें उसका सुखसूर्य्य अस्त होगया। उस वर्ष तीसरे अलकजेण्डरकी और उसके थोड़ेही दिन बाद एक मात्र उत्तराधिकारिणी उसकी पोती नारवेकुमारीकी मृत्यु होजानेसे स्काटलेण्डका सिंहासन उत्तराधिकारी बिना शून्य होगया। इस दुर्घटनाके समय आपसकी भयानक फूटसे स्काचोंकी छाती कूटी जाने लगी।

स्काटराज प्रथम डेविडके छोटे पुत्र हन्टिंग्डनके अर्ल डेविडकी तीन लड़कियोंके क्रमसे जान बेलियल्, राबर्ट ब्रूस और जान हेस्टि-ङ्गस नामक तीन उत्तराधिकारी थे। यह तीनों अब शून्य स्काच् सिंहासनके दावेदार होकर रङ्गभूमिमें खड़े हुए।

इस भीतरी फसादके समय ६ प्रधान स्काच् स्काटलेण्डके राज प्रतिनिधि बनाये गये। ग्लासकोके प्रधान पुरोहित राबर्ट, जान किउमिन, स्काटलेण्डके प्रधान खजाञ्ची जान्, फाइफके अर्ल मेकडफ बुकानके अर्ल जान किउमिन और सेन्ट एण्डरूजके प्रधान पुरोहित विलियम फ्रेजरके हाथमें स्काटलेण्डका शासन भार सौंपा गया। इसके बाद दो वर्ष तक स्काटलेण्ड घराऊ झगड़ोंसे कमजोर होता रहा। समस्त स्काटलेण्ड इस समय दो भागमें बट गया तब बेलि-यल और ब्रूस उसके हकदार खड़े हुए।

स्काटलेण्डके दुर्भाग्यसे बुरी साइतमें हकदार इस विषयके फैसलेके लिये हेनरीके पुत्र इंगलेण्ड नरेश प्रथम एडवर्डको

शरणमें गये। एडवर्ड इस शर्त पर पञ्चायत करनेको राजी हुए कि इसके बाद स्काटराजको इंगलेण्ड नरेशकी अधीनता स्वीकार करनी पड़ेगी। उन्होंने पुरानी ऐतिहासिक घटनासे अपना यह हक़ साबित किया।

स्काट राज विलियमने ११७४ ईस्वीमें जब इङ्गलेण्ड पर आक्रमण किया तब वह चारसौ सवारों सहित यार्क शायरके बैरनों द्वारा पकड़े गये। उन्हें और उनकी सेनाको छुड़ानेके लिये स्काच् बैरनोंने हेनरीसे यह सन्धि की कि विलियम कैदसे छूटने पर इङ्गलेण्डके जागीरदार बन कर स्काटलेण्डमें राज्य करेंगे। विलियम अपने बैरनोंकी यह शर्त माननेको लाचार हुए। पीछे ११८९ ईस्वीमें हेनरीके मरने पर सिंह हृदय रिचार्ड इङ्गलेण्डके सिंहासन पर बैठे। उन्होंने पवित्र तीर्थ स्थान जेरूजेलमकी यात्रा करते समय विलियम सिंहको रक्सबरा और बारविकके किले (विलियमने सन्धिकी जमानतके तौर पर यह दोनों किले इङ्गलेण्ड नरेशको देरखे थे) लौटा दिये और उन्हें सब तरहकी अधीनतासे बरी कर दिया। इसके बदलेमें विलियम सिंहने १ लाख रुपये दिये। रिचार्ड और विलियमकी इसी सन्धिसेही इस विषयका आखिरी फैसला हो गया था। इसलिये उस पुराने टूटे हुए स्वत्व पर यह नया दावा खड़ा करना एडवर्डके लिये न्यायसे बिलकुल रहित था इसमें सन्देह नहीं।

किन्तु ऐसा दावा अनुचित और न्याय-रहित जान कर भी सिंहासनके भिखारी बेलियल और ब्रूस एडवर्डके प्रस्ताव पर राजी हुए। अब स्काटलेण्डका भाग्य फूटा।

बेलियल और ब्रूसने स्काटलेण्डके सिंहासनके लिये स्काटलेण्डकी स्वाधीनता एडवर्डके चरणोंमें डालदी परन्तु उन्होंने स्काटिश पार्लीमेन्टकी राय लेकर यह काम नहीं किया। इससे वह दोनों एडवर्डकी जिस शर्तमें बांधेगये स्काच् जाति उसमें नहीं बन्धी। अतएव एडवर्डने जब बेलियलके पक्षमें अपनी राय जाहिर करके स्काट-

लेण्डको अपना करद राज्य बनाना चाहा तब स्काटिश पार्लीमेण्ट किसी तरह राजी नहीं हुई।

एडवर्डका फैसला सबके मानने योग्य न होने पर भी प्रचलित नियमानुसार ठीक हुआ था। क्योंकि बेलियल अर्ल डेविडकी बड़ी लड़कीका परपोता और ब्रूस छोटी लड़कीका पोता था। लोगोंके ख्यालसे ब्रूस अधिक नजदीकी था इसलिये उसके मौजूद रहते दूरका उत्तराधिकारी बेलियल स्काटिश सिंहासनका अधिकारी नहीं हो सकता था। किन्तु प्रचलित ज्येष्ठाधिकारवाले नियमके अनुसार जेठी लड़कीका उत्तराधिकारी मौजूद रहते छोटी लड़कीका कोई उत्तराधिकारी हकदार नहीं समझा जा सकता। इससे एड-वर्डका फैसला प्रचलित रिवाजके अनुसार था इसमें सन्देह नहीं।

किन्तु दूसरे अलकजेण्डरके समयमें ब्रूस उत्तराधिकारी स्वीकृत होचुका था और वह स्काटलेण्डके अधिक लोगोंके मन मुआफिक भी था इससे एडवर्डने पहले ब्रूसकोही स्काटिश सिंहा-सन देनेका प्रस्ताव किया। परन्तु ब्रूसने उनके सब नियम स्वीकार नहीं किये इससे वह प्रस्ताव खारिज हुआ। एडवर्डने अब लाचार होकर बेलियलका पक्ष लिया। १२९३ में बेलियल प्रथम एडवर्ड की अधीनतामें स्काट-सिंहासन पर बैठे। इधर मालकम केनमोर के समयसे स्काटिश-राजवृन्द जिस राजनीति पर चले आते थे, जिस से इस समय स्काटलेण्डका भला हुआ था धीरे धीरे उसका परि-णाम बुरा हुआ। उन लोगोंने जिन नार्मन बैरनोंको आश्रय देकर बड़ी बड़ी जमींदारियां और राज्यके सब ऊंचे ऊंचे पद देरखे थे वह अभीसे स्काट-सिंहासनकी तरफसे लापरवाही दिखाने लगे। उन विदेशी बैरनोंने अब देखा कि स्काटलेण्डसे इंगलेण्डकी भविष्य में मुठभेड़ अटल है उसमें स्काटलेंडका सिंहासन इंगलेण्डके नरेशके हाथमें जाय चाहे स्काटराजके हाथमें रहे उनका कुछ नफा नुक-सान नहीं है। जबतक उनकी जमीन पर कोई हाथ न डालेगा तबतक उन्हें किसीसे उज्र नहीं है। बल्कि जबरदस्त इंगलेण्ड नरेशका पक्ष लेना उनके लिये और अच्छा है। फिर स्काटराज

इंगलेण्डेश्वरका अधीन राजा हो तो है। इस लिये जबरदस्तका साथ देनेमें कमजोरकी तरफसे कुछ खटका नहीं बल्कि उसके विरुद्ध चलनेमें भारी डर है। स्काट लोगोंके साथ उनका कुछ जातीय सम्बन्ध नहीं था इसलिये जातीय मर्यादा रखने की भी उन्हें कुछ परवा न थी। बल्कि इंगलेण्डनरेश और इंगलेण्डवासी नार्मनों से खूनका सम्बन्ध होनेसे स्वय उधर उनके हृदयका आकर्षण था। जब स्मरण होता है कि स्काटलेण्डकी सब बड़ी बड़ी जमींदारियां विदेशी नार्मनोंके हाथमें थीं, राज्यके सब ऊंचे ऊंचे पदों पर वही थे तो हमारे मनमें यह विस्मय होता है कि क्योंकर स्काटिश जातीय दल इस दुर्लंघ्य घटनाओंको लांघकर जातीय जीवनको विध्वंस करनेवाली इन विघ्न बाधाओंको पारकर राखमें छिपी हुई चिनगारीकी भांति स्वाधीनतासमरमें आखड़ा हुआ।

स्काटलेण्डके नार्मनोंने जैसा सोचा था वैसाही हुआ। बहुत जल्द एडवर्डसे वेलियलकी रगड़ शुरू होगई। इस रगड़में उक्त नार्मन वैरन एडवर्डकी ओर जातीयदल वेलियलकी तरफ खड़ा हुआ। हम आज जिस प्रातःस्मरणीयचरित महात्माकी जीवनी लिखना चाहते हैं वही इस जातीय दल संगठका, नायक और एक मात्र बल था। अगर कभी किसीने निःस्वार्थ भावसे जातीय उद्धारके व्रतमें जीवन उत्सर्ग किया है, अगर कभी किसीने स्वजातिके हितार्थ जातीय भाग्यदेवताकी तृप्तिके लिये शरीरका रक्त बूंद बूंद करके दिया है, अगर कभी किसीने स्वजाति और स्वदेशकी चिन्ता जन्मभर की है, अगर किसीने कभी सोते समय भी स्वजाति और स्वदेशका स्वप्न देखा है, अगर किसीने कभी स्वजातिके उद्धारके लिये शरीरके टुकड़े टुकड़े करके दसों दिशाओंमें फिकवाया है तो **सर विलियम वालेस** ने।

आज हम उस पूज्य नरदेवके आगे और जो स्काटलेण्ड उसकी जन्मभूमि है उसके आगे भी सिर नवाते हैं। कविवर बार्नसने सच कहा है कि ऐसा स्काटिश हृदय नहीं कि जिसका गर्म खून वालेसके नाम पर न उबल उठे।* हम यह भी कहते हैं कि ऐसा स्वजाति प्रेमी मनुष्य नहीं, वालेसकी कहानीसे जिसका कलेजा न फटने लगे, वालेसके नामपर जिसका हृदय भक्तिरससे न उमड़ उठे।

* "At Wallace's name what Scottish blood,
But boils up in a spring-tide flood?"

॥ श्री. ॥

स्काटलेण्डके इतिहासयुक्त

# वीरवर वालेसका जीवनचरित ।

## पहला अध्याय ।

### स्काटलेण्ड और इगलेण्डकी उस समयकी भीतरी अवस्था ।

युरोपके दूसरे राज्योंकी तरह स्काटलेण्ड और इगलेण्डमें भी उस समय सामन्त तान्त्रिक प्रथा जारी थी। सामन्त यानी जागीरदार लोग प्राय: सब विषयोंमें स्वतन्त्र थे, सिर्फ युद्धके समय उन्हें धन और सेनासे राजाकी सहायता करनी पडती थी उनको एक तरहसे छोटे छोटे राजा भी कह सकते थे। यह सामन्त तान्त्रिक प्रथा पहले भारतवर्षमें भी जारी थी। भारतवर्षमें एक एक समय एक एक प्रतापी राजा सम्राट तो होता था किन्तु उसके अधीनस्थ राजा लोग उसको कुछ नजर देकर और बादशाह मान करकेही छुट्टी पाजाते थे। वह अपने राज्यके भीतर सब विषयोंमें स्वाधीन होते थे। विजयी सम्राट अगर किसी पर चढाई करता या शत्रु उस पर चढाई करता तो जागीरदार रुपये और सेनासे प्रभुकी मदद करते थे, किन्तु प्रभुको विपदमें फसा देखतेही वह अकड जाते और हरेक अपनेको स्वतन्त्र बनानेकी कोशिश करता। इस लिये जब जब जातीय एकताकी ज्यादा जरूरत पडती तबही तब जातीय भीतरी गदर खडा होजाता था। नतीजा यह होता कि जातीय पराजय और जातीय पतन होता था। इसी कारण

भारत-गौरव रवि पृथिवीराजका और उनके साथही भारतका भी पतन हुआ। उसी एक कारणसे स्काटलेण्डका पतन हुआ, उसी एक कारणसे हेनरी और उनके वीर पुत्र एडवर्डको कदम कदम पर अटकना और हारना पड़ा था। किसान और मजदूर और उनकी भूमि सामतोंके अधीन होनेसे वह लोग जब चाहते तभी राजाको मुट्ठीमें कर सकते थे। किन्तु इगलेण्डमें इस तकरारसे मेवा फला। वहां इस राजा और सामतों के झगडेसेही प्रजातन्त्र शासनप्रणालीकी उत्पत्ति हुई। पर भारत और स्काटलेण्डमें इससे जातीय पतन हुआ।

सन् १०६६ ई० में विजयी विलियमके इगलेण्ड जीतनेके बाद करीब अढाई सदी तक साक्सन सामत और पुरोहित लोग जमीन लेकर बराबर नार्मन राजाओंसे लडते रहे। वह राज्यकी विकट लालसासे दो सदी तक वेल्स आयर्लेण्ड और स्काटलेण्ड आदि पडोसी राज्योंको इगलेण्डमें मिलानेकी कोशिशमें लगे रहे। इससे उन्हें धन और सेनाकी बडी जरूरत पडी। तब आये हुए जागीरदारोंने धन और सेना देनेसे इनकार किया तो नार्मन राजा इनकी जमीन पर हाथ बढानेको मुस्तैद हो गये।

किन्तु किसान और मजदूर जो उस समयकी जातीय सेनाकी अद्वितीय सामग्रीये, सामतोंके अधिकार में थे इससे इगलेड नरेश उनको काबूमें न करसके। अतमें उन्होंने अपनी भूल समझी। देखा कि घरमें झगडे लगे रहनेसे बाहर विजय नही पासकते यह सब सोचकर इगलेण्डेश्वर जानने १२१५ ईस्वीमें इगलेण्डको प्रजाको महत स्वत्वपत्र यानी मेगनाचार्टा प्रदान किया। यह पत्रही इगलेंडकी सर्वसाधारण प्रजाकी व्यक्तिगत स्वाधीनता की जड है। यह मेगनाचार्टा पाकर साक्सन सरदार खुशीसे राजाके अनुगामी हुए। किन्तु तीसरे हेनरीने जानके सिंहासन पर बैठकर पिताका दिया हुआ स्वत्व प्रजासे छीन लेना चाहा। इसका परिणाम हम पहलेही बताचुके है कि वह और उसके पुत्र प्रथम एडवर्ड

लन्दन टावरमें कैद किये गये। उस समय हेनरीके दामाद स्काट-नरेश तीसरे अलक्जेण्डर अगर ससुर और सालेको छुड़ानेके लिये तीस हजार सेना न भेजते तो इङ्गलेण्डका इतिहास कैसा बनता कौन कह सकता है? हेनरी कमजोर मिजाजके थे इससे फिर उन्होंने प्रजासे झगड़नेका साहस नहीं किया। प्रजाकी सहानुभूति और सहायता बिना उनकी राज्य-लालसा मनकी मनहीमें रहगई। पीछे उनके पुत्र प्रबल प्रतापी एडवर्डने पिताकी गद्दीपर बैठतेही सबसे पहले वेल्सको अपने राज्यमें मिलाया और जल्दही आयर्लेण्डने भी उनकी अधीनता मानली। अब उनकी विजयपिपासू नेत्र स्काटलेण्ड पर पड़े। उनका खजाना भरा और विजयिनी सेना रणोन्मत्त थी इसलिये स्काटलेण्डको जीत लेना उन्होंने बहुत सहज समझा किन्तु ऐसा नहीं हुआ। फ्रांसदेशकी गिनी की खाड़ीमें एडवर्डका एकुइटन नामक एक छोटासा राज्य था। उसके लिये फ्रांस-राजके सामने उन्हें जागीरदारकी हैसियतसे सिर नवाना पड़ता था। इस समय फिलिप फ्रांसके सिंहासन पर थे। उन्हीं दिनों अङ्गरेजों और नार्मनोंके तिजारती जहाजोंमें फसाद उठने पर अङ्गरेज सौदागरोंने दिनेमारोंकी सहायतासे नार्मन जहाजोंको बड़ा नुकसान पहुंचाया। इसपर फिलिपने बिगड़ कर इसकी जवाबदेहीके लिये अपने सामन्त एडवर्डको फ्रांसीसी दरबारमें हाजिर होनेका हुक्म दिया। एडवर्डने यह हुक्म नहीं माना। फिलिपने एकुइटन जब्त कर लिया। मानी एडवर्डसे यह सहा नहीं गया उन्होंने फ्रांस पर चढ़ाई करनेके लिये बहुत सेना इकट्ठी की। वह चढ़ाई करनाही चाहते थे कि इतनेमें वेल्सने सिर उठाया। एडवर्ड उसी सेना सहित वेल्सपर चढ़ दौड़े और विद्रोही वेल्सवासियोंको अच्छी तरह हरा कर कड़ा दण्ड दिया। स्काटलेण्ड, वेल्स और गिनीमें लड़ाई छिड़ जानेसे एडवर्डका भरा खजाना खाली होगया। अब उन्होंने प्रजाका स्वत्व छीन कर उसकी मर्जीके खिलाफ भारी कर लगाया। पुरोहित, जागीरदार और सौदागर—सबने मिलकर

[ २

एडवर्डका मुकाबला किया। पीछे सन् १२८७ ईस्वीमें वह जब सेना सहित फ्रान्सने लडनेके लिये कूच करने लगे तब अर्ल हियरफोर्ड और नार्फोक नामक दो प्रधान जागीरदार इंगलैण्डके बाहर जानेसे इनकार करके सेना सहित अपने अपने घर लौट आये। इसी तरह स्काटलैण्डको कूच करनेके समय भी उन्हें अपनी प्रजासे बार बार दबना पडा। यों उनका प्रचण्ड दर्प चूर्ण करके इंगलैण्डकी प्रजाने एक एकाकार अपने गये हुए सब स्वत्व फिर प्राप्त कर लिये। स्वत्व पाकर प्रजा अब खुशीसे उनका साथ देनेको तैयार हुई।

जब एडवर्डने फिलिपसे लडनेका विचार किया तब उन्होंने सामन्त-स्वामीकी हैसियतसे स्काट नरेश बेलियलको सेना सहित सहायताके लिये बुलाया। स्काट राज और उनकी प्रजाने तब अपनी दशा समझी। एडवर्डको बादशाह स्वीकार करना उन्होंने पहले केवल जबानी एकरार करना समझा था पर अब समझा कि एडवर्डकी दुर्दमनीय विद्वेष वृत्ति पूरी करनेके लिये उन्हें बीच बीचमें जातीय खून और जातीय धन खर्चना पडेगा। तब उन्हें भय हुआ। भयसे वह लोग फिर गये। स्काट नरेशने इतने दिन पर अपनी भूल समझी और समझ कर एडवर्डकी अधीनता छोड दी। इसका परिणाम हुआ इङ्गलैण्डसे भीषण संग्राम। इस जातीय स्वाधीनताके समरमें वालेस आदिका जातीय दल बेलियलका सहायक हुआ। वह इस अदम्य तेजसे इंगलैण्डका आक्रमण रोकने लगा कि अंतमें एडवर्डको अपनी प्यारी जागीर एकुइटनकी आशा छोड फिलिपसे सन्धि करके समूची सेना सहित स्काटलैण्ड पर चढाई करनी पडी। अगर डनबारके अर्लकासपैट्रिक जैसे स्काटलैण्डप्रवासी विश्वासघातक नार्मन जागीरदार धन और सेनासे एडवर्डकी सहायता न करते, अगर फालकर्कके युद्धमें जातीय दलमें सेनापतित्वको लेकर परस्पर फूट न फैलती, अगर मानटीथ वीरवर वालेसको एडवर्डके चरणोंमें न बेच देता तो आजके इतिहासमें न जाने क्या होता, तब स्काट-

लेण्डका भी जातीय जीवन लोप न होता। विश्वासघातकता! तेरी महिमा अपार है। तूने जयचन्द्र बन कर भारतका सिंहासन यवनोंको सौंपा। विभीषण बनकर लङ्का रामके हाथमें दी। मान-टीथ बन कर वालेसका शरीर एडवर्डके चरणोंमें वेचा। किउमिन और कामपेङ्किककी शकलमें स्वदेशकी स्वाधीनता विदेशियोंके चरणोंमें डाल दी। पिशाचि! तेरे लिये असाध्य कुछ नहीं है। तेरे आनेसे मनुष्य भीषण राक्षस बन जाता है। तब वह अपनाही खून आप पीता है अपनाही मांस आप खाता है। पिशाचि! इस जगतमें सब नाशवान हैं किन्तु क्या तेरा नाश नही?

---

## दूसरा अध्याय।

### वालेसके लडकपन और जवानीके अद्भुत कार्य्य।

वालेसने स्काटलेण्डके किसी पुराने जागीरदारके वंशमें जन्म लिया था। इतिहाससे इतना पता लगता है कि रिचार्ड वालेन्स या वालेस, वालेस वंशका आदि पुरुष था। आर्डिङ्ग नदीके किनारे किलमरनक नगरके निकट रिकार्टन नामक गावमें उसका किला था। वह गाव रिचार्ड टोन या रिचार्ड नगरके नामसे प्रसिद्ध हुआ। रिकार्टन रिचार्ड टोनका अपभ्रंश है। १२५९ ईस्वीमें एडम वालेस नामका उस वंशका एक आदमी एडम और मलकम नामक दो पुत्र छोड कर मर गया। एडम पैत्रिक जायदादका मालिक बन कर रिकार्टनके गढमें रहा। दूसरा पुत्र मलकम एलरस्ली किलेका मालिक हुआ। मलकमने आयर नगरके शेरिफ सर रोनाल्ड क्राफोर्डकी लडकी जेन क्राफोर्डसे विवाह किया। इसी विवाहका फल एलरस्लीका नाइट सुप्रसिद्ध सर विलियम वालेस था।

जेनके गर्भसे मलकमके तीन पुत्र हुए—सर मालकम वालेस सर विलियम वालेस और जान वालेस। सबसे छोटे जानको १२०७ ईस्वीमें इङ्गलेण्ड नरेशने फांसी पर चढ़ा दिया।

हमारे ग्रन्थके नायक सर विलियम वालेसने सम्भवत १२७० ईस्वीमें स्काट राज तीसरे अलक्जेण्डरके मरनेसे कुछ पहले जन्म लिया। इस हिसाबसे जब वह विश्वासघातक मानटीथ द्वारा १२०५ ईस्वीमें एडवर्डके हाथमें सौंपा गया उस समय उसकी उमर ३५ वर्ष थी। इतिहास-क्षेत्रमें जब वह पहले पहल आया तब उसकी उमर २७ वर्ष थी। ८ सालके अन्दर उसने स्काटलेण्डमें एक नया युग बर्ता दिया।

ऐसा कहते हैं कि वालेसने लडकपनमें अपने चाचा डुनिपेसके पुरोहितके पास रहकर ग्रीक लाटिन प्रभृति प्राचीन साहित्यसागर मन्थन करके रत्न चुन चुन कर अपने चित्त भाण्डारमें भरे थे। सन् १२९१ ईस्वीकी ११ वी जूनको ६ राज प्रतिनिधियोंके स्काट-लेण्डकी हुकूमत छोड़ देने पर एडवर्ड स्काटलेण्डके चक्रवर्त्ती राजा हुए और उसी समय उन्होंने सर्वत्र यह आज्ञा जारी की कि हर स्काटलेण्डवासीको मेरे सामने कोर्निश करके और घुटना टेक कर मेरी अधीनता स्वीकार करना होगी। वालेसके पिता एलरस्लीके अधीश्वर सर मलकम वालेससे यह आज्ञा सही न गई। वह एड-वर्डके सामने घुटना टेकनेके बदले दूसरी सजा अच्छी समझ कर बडे बेटे सहित डम बार्टन शायरके लेनक्सोके किलेमें चला गया। इधर उसकी सहधर्मिणी मझले बेटे वालेसको लेकर बूढ़े बाप क्राफोर्डके यहां चली गई। छोटा लडका जान पहले ही वहां भेजा जाचुका था। क्राफोर्डने इन लोगोंको बडे यत्नसे अपने मकानमें रखा। जब वालेस माता सहित किल्स पिण्डी नगरमें था तब वह दण्डीके विद्यालयमें भेजा गया। उस समयके विद्यालय गिरजेके साथ होते थे। उच्चश्रेणीके बालक और पादरीपुत्रही उनमें ...ने पाते थे। इस समय उसकी उमर करीब १६ वर्ष थी। उसके

भविष्य दीक्षा गुरु और जीवनचरित लेखक जान ब्लू यरसे उसका यहीं प्रथम परिचय हुआ।

इस समय एडवर्डने स्काटलेण्ड पर बडी कडाई शुरू की। उनकी उद्दत सेना दुर्गरक्षित नगरों पर आक्रमण करके भयानक अत्याचार और मार काट करने लगी। उस नई जवानीमेंही वालेसका हृदय इस जातीय पीडासे बहुत व्यथित हुआ। वह गाल पर हाथ धर कर कभी कभी स्वदेशकी भविष्य चिन्तामें निमग्न हो जाता था। ऐसा कहते हैं कि उसने विद्यालयमें पढते समय यथेच्छाचारी सैनिकोंका सामना करनेके लिये सहपाठियोंका एक छात्र-समाज बनायाथा। पूर्वोक्त जान ब्लू यरकी तरह सरनील केम्बेल भी उसका सहपाठी था। वालेस तभीसे हमेशा तलवार और छुरा बाधता था। क्योंकि एडवर्डके सैनिकोंके साथ किशोरावस्थासेही उसकी छेड छाड होने लगी थी इस बीचमें कितनेही वालेसकी तलवारके शिकार भी होचुके थे।

वालेस एक दिन कहींसे डंडीको लौटरहा था कि डंडीके गवर्नर सेलबार्डके पुत्रने उसपर आक्रमण किया। कम्बरलेण्ड निवासी सेलबार्ड एलवर्डकी अधीनता स्वीकार करके उनकी कृपासे डंडी और फोर फारके किलेका मालिक हुआ है। गवर्नर सेलबार्ड लालच और उसके पुत्र घृणा और अनुचित घमण्डके कारण प्रजाकी आखोंमें काटेसे लगते थे। उस दिन गवर्नर-कुमार चार साथियों सहित खेलता था इतनेमें वालेस सुन्दर हरी पोशाक पहने और हथियार बाधे उधरसे जानिकला। गवर्नर के पुत्रसे यह देखा न गया वह वालेसको कहने लगा—"अरे गर्वित स्काट। यह सज धज यह वीरोचित वस्त्र शस्त्र दासके योग्य नहीं हैं। सियारको शेरकी छाल ओढना कभी शोभा नहीं देता।" यह कहकर वह ज्योंही वालेसका छुरा छीननेको झपटा त्योंही वालेसने उसकी गर्दन पकडकर तलवारसे काट डाली। लाश जमीन पर पडीरही और वालेस वहांसे भागा। वह बचपनमें जिस चाचाके

घर रहता था भागा भागा वही पहुंचा। चाचीने उसे जनाना पोशाक पहना कर चरखा कातनेको बिठा दिया। उसका पीछा करने वालोंने आकर उस घर को अच्छी तरह ढूंढा पर वालेस का कहीं पता न पाकर अफसोस और निराशाके साथ लौट गये। तब उसकी चाचीने रातको उसे डी नदी पार करा दिया। वालेस कुशल पूर्वक किन्‌कार्डिन नगरमें माताके पास चला गया।

यहां उसकी माता और भाईने उस वारदात की बात सुनकर बहुत डरे। वहां रहनेसे पकड़े जानेका अन्देशा जानकर भाईबन्दोंने उन लोगोंको वहांसे चले जानेकी सलाह दी। वालेसकी माता पुत्र सहित बैरागिनीके भेषमें तीर्थ यात्राके बहाने अनेक देशोंमें घूमती हुई दुनिपेसमें आपहुंची। यहां वह लोग आदर पूर्वक रखे गये। जबतक उनका भाग्य न पलटे तबतक वहीं रहनेकी उन्हें सलाह दी गई। अभागिनी जेनने यहीं लाउडन पहाड़का शोचनीय युद्ध समाचार सुना। इस युद्धमें उसका पति और बड़ा पुत्र अंगरेजोंके हाथ मारेगये। पिता और बड़े भाईका मरना सुनकर वालेस बड़ाही शोकातुर हुआ। परशुरामने जैसे पितृ-घाती क्षत्रियके रक्तसे पिताका तर्पण किया था हमारे नये वीरने वैसेही पितृघाती अंगरेजके लोहूसे पिताका शोकानल बुझानेकी प्रतिज्ञा की। चारों ओर देशमें शत्रुओंका अत्याचार सुनकर वह लोग दुनिपेसकी मेहमानदारी छोड़नेको लाचार हुए। आश्रय-दातासे वालेसने कहा—"मेरे पिता और भ्राताको अंगरेजोंने मार डाला है आज मैं ईश्वरके सामने शपथ करता हूं कि अगर मैं जीता रहा तो जरूर इसका बदला लूंगा।"

दुनिपेस छोड़कर वह लोग अपने निवासस्थान एलरस्लीके किले में आये। वहां वालेससे उसके मामा सर रोनाल्डकी मुलाकात हुई। वह उस समय आयरके गवर्नर पर्सीकी निगरानीमें वहां रहते थे। बेचारी जेनने अपने लिये भी पर्सीसे शान्तिकी भीख मांगनेके लिये भाईको कहा मगर वालेस इस बात पर राजी न

हुआ। उसने ऐसे समयमें शत्रुसे शान्ति मांगकर बदला लेनेका समय आलस्यमें खोना कायरका काम समझा। वह माताको एलरस्लीके किलेमें छोडकर मामाके साथ रिकर्टनमें बूढे चाचा सर रिचार्डके गढमें गया। आर्विङ्ग नदीके किनारे एक ऊंचे स्थान पर रिकर्टनका किला था। वालेसके चाचाके पोते जान वालेसका, पासके क्रैगी दुर्गकी उत्तराधिकारिणीसे व्याह होगया था तभीसे वालेस वंश रिकर्टन दुर्ग छोडकर क्रैगीमें रहने लगा। तबसे रिकर्टनका किला बेमरम्मत पडा रहा फिर गिर गया। अब उसका निशान भी नहीं है।

जो हो, वह वालेसकी एक यादगार था। १२८२ ईस्वीके फरवरी महीनेमें वह यहा आया और एक महीना भी नहीं बीता था कि एक अनमोखी घटनाके कारणसे उसे वहासे भागना पडा। एक दिन वह आर्विङ्ग नदीमें मछली मारने गया था। जाल ढोने के लिये सिर्फ एक लडका उसके साथ था। वह बहुतसी मछलिया मार चुका था कि इतनेमें गवर्नर पर्सी उधरसे जानिकले वह दल बल सहित आर्विङ्गके किनारे किनारे ग्लासगोका मेला देखने जाते थे। उनके शरीररक्षक पाच सवार वालेसके पास आकर तमाशा देखने लगे। जालमें बहुतसी अच्छी अच्छी मछलिया फसी देख कर उन लोगोंने गवर्नरके लिये मागी। वालेसने कुछ मछलिया देदेनेके लिये लडकेको कहा। उन्होंने सब मागी। कहा—"इस बार जालमें जितनी मछलिया आई हैं सब गवर्नरको मिलनी चाहिये, फिर तुम चाहे जितनी मछली मारकर लेजाओ।" इस पर वालेसने बिगडकर कहा—"आज यह मछलिया एक बूढे निमन्त्रित नाइटके भोजनमें जायगी, इस लिये अगर तुम लोग भलेमानस हो तो जितनी दी है उतनीही ले जाओ।" गर्वित अङ्गरेजोंने यह बात न मानी। एक सवारने घोडेसे उतरकर बालकसे सब मछलिया छीन ली। वालेस बोल उठा—"तुम्हारा यह बडा अन्याय है।" अङ्गरेज बोला—"क्या? मेरा अन्याय? दुष्ट! तो यह ले।"

यह कहकर वह तलवार निकाल वालेस पर झपटा। वालेसके हाथमें एक बर्छेके सिवा और कोई हथियार नहीं था। उसने उसी बर्छेसे उस अङ्गरेजको जमीन पर गिरा दिया। गिरनेके साथ उस की तलवार अलग जागिरी। वालेसने उसी तलवारसे उसको काट डाला। बाकी चारोंने यह देखकर वालेस पर आक्रमण किया। वालेसने उसी तलवारसे दोको जमीन पर सुलाया। बाकी दो ने भागकर, कुछ दूर गये हुए पर्सीसे सब हाल कहा। पाच हथि-यारबन्द सवार एक निरस्त्र आदमीसे हार गये—यह सुनकर पर्सी ने उनसे नफरत दिखाई और हत्याकारीका पता लगानेको आदमी भेजनेसे इनकार किया। उधर वालेसने घर आकर बुढ़े चाचासे सब हाल कहा। उन्होंने वालेसका अब वहां रहना बेहतर न समझकर उसे कहीं चले जानेकी सलाह दी। जाते समय बहुतसा धन दिया और कहा कि जब जो जरूरत पडे मुझे खबर देना मैं भेज दूंगा। उन्होंने आदमी भी साथ कर देना चाहा परन्तु वालेसने यह मंजूर नहीं किया।

वालेस जवानीके तेज और अपने आदमियोंकी मृत्युके जोशमें पागलसा होकर घोडे पर सवार हो आयर नदीके किनारे अचिन-क्रव किलेकी तरफ रवाना हुआ। उस समय सर डनकन वालेस उस किलेके अध्यक्ष थे। वह वालेसहीके खान्दानके थे। उन्होंने अपने कुटुम्बीका स्वागत किया। कईल नदीके किनारे उनका सनड्रम नामका एक और किला था। इस किले और पासके लागलन वनने वालेसको कुछ दिन शत्रुओंके हाथसे बचाया।

एक दिन वालेसके जीमें आयर नगर देखनेकी आई, वह लांग-लन वनमें अपना घोडा बाधकर एक बालकको साथ ले पैदल उस नगरके बाजारमें आया। पर्सी और उनके निष्ठुर सिपाही उस समय आयर किलेकी रखवाली करते थे। उनकी कडाईसे वहांके [illegible] थर थर कांपते थे। उस समय स्काट लोगोंसे अपना शारी-बल अधिक साबित करनेकी गरजसे अङ्गरेज बडी बडी डींगें

मारा करते थे। उस दिन एक मुष्टण्ड दिहाती अङ्गरेज बाजारमें बैठकर कह रहा था—"जो मुझे एक रुपया देगा वह इस गेंदसे —जो मेरे हाथमें है—मेरी पीठ पर अपनी शक्ति भर मार सकेगा और मैं हर किसी स्काटसे दूना बोझ उठा सकता हूं।" वालेसने बड़े कौतूहलमें आकर उससे कहा—"तुम अगर अपनी पीठ पर मेरा एक घूसा सह लो तो मैं तुम्हें तीन रुपये दूंगा।" अङ्गरेज सिपाहीने मञ्जूर किया। वालेसकी वज्रमुष्टि ज्योंही उसकी पीठ पर पड़ी उसकी रीढ़ टूट गई। सब देखकर विस्मित हुए, सबकी आखें वालेस पर पड़ीं। उसी वक्त उसे अगणित अङ्गरेज सवारोंने घेर लिया। मगर महाबली वालेस पांच छःको मार मार झट लागलन बनमें निकल गया। वहां पेड़के नीचे उसका घोड़ा बंधा था। उस पर सवार होकर पीछा करनेवालोंकी निगाहसे निकलकर सकुशल अचिनकावके किलेमें जापहुंचा।

किन्तु वालेसका दुर्दमनीय मन अधिक दिन एक जगह रहने वाला नहीं था। वह फिर कौतूहलमें आकर आयर नगर देखने निकला। राहमें आयरके शेरिफ उसके चाचाके नौकरसे भेट हुई। वह मालिकके वास्ते बाजारसे मछलियां खरीदकर लिये जाता था। गवर्नर पर्सीके भण्डारीने उससे मछलियां छीन लेनी चाही। नौकर बेचारा बनकर वालेसका मुंह देखने लगा। वालेसने भंडारीसे कहा—"साहब! क्या करते हैं इसको जाने दीजिये।" यह वाक्य भंडारीको बहुत बुरा लगा। उसने अपनी छड़ी वालेसकी पीठपर चलादी। वालेसने गुस्सेमें अपनी कमरसे छुरा निकालकर भंडारीको मारडाला। तुरत चारोंओरसे अंगरेजसेनाने आकर उसे घेर लिया। इस तुमुल युद्धमें यद्यपि वालेसने सात अंगरेजोंको जमीनपर गिराया तथापि इतने आदमी उसपर धावित थे कि अबकी वह दुर्भेद्य व्यूहसे निकलकर भाग न सका। अन्तमें पकड़कर पकड़ा गया और आयरके पुराने कैदखानेमें कैद किया गया। यहां निर्जन पाप पिंजरेमें वह रखा गया था, इस तरह सर्दी था

एडवर्ड ने समझे दक्षिणी स्काटलेन्डको हमेशाके लिये इङ्गलेन्ड के राजसिंहासनके अधीन करना ठाना था। उन्होंने पुराने किलोंकी मरम्मत शुरू करा दी और सब किलोंको दीवार खाई आदिसे मजबूत कराने लगे। इस कामके लिये उन्हें इङ्गलेन्डसे बहुतसे मजदूर मंगाने पड़े थे। स्वदेशानुरागके कारण स्काटिश भूमिमें उन्हें एक भी मजदूर न मिला। धन्य स्काटलेन्ड। धन्य तुम्हारा स्वदेशानुराग। इतनाही नहीं अपनी अपार सेनाके लिये रसद तक उन्हें इङ्गलेन्डसे मगानी पडीथी क्योंकि स्काटोंने अङ्गरेजीसेनाको रसद न देनेकी इच्छासे बाजार बन्दकरदिये थे और अपने सब कलकारखाने इसलिये तोड दिये थे कि उनके देशकी बनी हुई चीज अङ्गरेज न पासकें। धन्य स्वदेशानुराग। धन्य स्वजातिप्रेम।

उन्नीसवी सदीके अन्तमें अङ्गरेज अफगानस्थान जीत कर जैसी झंझटमें पडे थे एडवर्ड दक्षिण स्काटलेन्ड जीत कर भी वैसेही सङ्कटमें पडे। उस प्रदेशको शासनमें रखनेके लिये जितना खर्च पडने लगा उतना कोई फायदा न हुआ। इधर फिलिपने भी उनसे कमसे कम सामयिक सन्धि करनेके लिये प्रस्ताव किया। एडवर्ड के दूतने पेरिसमें जाकर इस सामयिक सन्धिकी शर्तें तय कीं। १३०० ईस्वीकी ३० वीं अक्टोबरको डमफ्रीज शहरमें उस सन्धि पत्र पर स्वाक्षर किया। उस सन्धिमें स्काटलेन्डभी शामिल हुआ। उसके मुताबिक हेलोमस इष्टसन्डे तक इङ्गलेन्ड, स्काटलेन्ड और फ्रांसमें शान्ति रहेगी। कोई किसीपर हस्तक्षेप न कर सकेगा।

सामयिक सन्धिका समय पूरा होतेही एडवर्डने स्काटलेन्ड पर फिर चढाई शुरूकी। वहां एक किला बनानेके लिये तय्यारी होने लगी। इधर फ्रांसनरेश फिलिपके दरबारमें स्थायी सन्धिके नियम बनाये जाते थे। अर्ल बिउकन, स्काटलेन्डके स्टुआर्ट जेम्स और रिजेन्टमोलिस और इनजेल वामडो एम फ्रेविल स्काटलेन्डके प्रतिनिधिके तौर पर पेरिसमें मौजूद थे। एडवर्ड और फिलिप दोनों ... दिलसे शान्ति चाहते थे। एडवर्ड मनही मन यह इरादा करते ... फिलिपसे झगड़ा मिटतेही स्काटलेन्डका सब तरहसे शासन

कर लेंगे। इधर फिलिप भी लड़ाईके खर्चसे तंग आगये थे। किन्तु वह स्काटलेन्डको छोड़ कर सन्धि करनेको तय्यार न थे। एडवर्ड भी किसी तरह उससे राजी नहीं हुए। अनेक वाद-विवादके बाद एक फैसला हुआ। एडवर्डने आश्रित फ्लेमिंग्स लोगोंको छोड़ दिया, फिलिपने आश्रित स्काटोंको एडवर्डकी कृपा पर छोड़ दिया। इङ्गलेन्डके वाणिज्यको इससे बड़ी हानि होने पर भी एडवर्ड विराट राज्य लालसामें अन्धे होकर राजी होगये। इस सन्धिका नाम ग्रामीमकी सन्धि है।

इस बीचमें सर साइमन फ्रेजर एडवर्डका झण्डा छोड़ कर जातीय झण्डेके नीचे आकर खड़े हुए। वह बड़े प्रतिभाशाली और साहसी पुरुष थे। उनके आनेसे जातीय दलका बल बहुत बढ़ गया। उधर ग्लासगोके बिशपने एडवर्डकी अधीनता स्वीकार की। फ्रेजरके आनेसे यह घाटा पूरा हुआ बल्कि कुछ नफा रहा।

१३०२ ईस्वीकी ३० वीं नवम्बरको डनफ्रायरकी सन्धिका समय पूरा हुआ। उसी दिन जान डी सिग्रेवके अधीन २० हजार अङ्गरेजसेना स्काटलेन्ड पर भेजी गई।

उंगलियों पर गिनने योग्य थोड़ेसे स्काटोंके हाथसे मिथ्रेव जैसे सेनापतिके अधीन इतनी भारी अंगरेज सेनाकी हार सुनकर एडवर्ड क्रोधसे पागल होगये। युरोपमें अपनी सेनाकी इज्जत घट जानेसे वह बहुत डरे। गई इज्जतको फेर लाने पर मुस्तैद हुए। स्काट-लेन्डके लिये जो लोहेकी जञ्जीर बना रखी थी इस बार उन्होंने प्रण किया कि चाहे जैसे हो स्काटलेन्डके पैरमें वह बांधनी होगी। इस लिये उन्होंने स्वदेशविदेशमें जो जहां था सबसैनिकों और जागीरदारों को अपने झण्डेके नीचे आकर खड़े होनेका हुक्म दिया। बेशुमार जङ्गी जहाज रसद और पोशाक आदिसे भरकर तरीके रास्ते स्काट-लेन्डको रवाना हुए। उन्होंने स्वयं वह विराट सेना लेकर खुश्की के रास्ते उत्तरको कूच किया।

इधर फिलिपका विश्वासघात इस समय चरम सीमाको पहुंच गया। उन्होंने स्काटिशकमिश्नरोंको इस अन्तिम अवस्थामें कैद कर रखा। उन्हें फुसलाकर नजरबन्द रखा कि हम एडवर्डको स्काट-लेन्डसे अलग सन्धि करानेके लिये कोशिश कर रहे हैं। वैसे वीरों के उस समय स्वदेशमें रहनेकी बहुत जरूरत थी। तथापि फिलिप ने किसी तरह उन्हें आने नहीं दिया। ऐसा करके वह एक तरहसे एडवर्डकी मदद करने लगे।

एडवर्डके आगमनकी बात समस्त स्काटलेन्डमें फैलने नहीं पाई थी कि कमजोर दिलके स्काट अमीरोंने आगे बढ़कर एडवर्डसे माफी मांगी। जातीय विश्वासघातक सर जान मौन्टीथ उनमें अगुआ था। उसे इस विश्वासघातके बदले समूचे लेनक्स प्रदेशकी हुकूमत इनाममें मिली और अपने पहले पद (डम्बर्टनकी गवर्नरी) पर रहनेका हुक्म मिला।

# पन्द्रहवां अध्याय।

---

## वालेसकी सङ्कटावस्था।

जब एडवर्डने असंख्य सेना लेकर तीसरी बार स्काटलेण्ड पर चढ़ाई को तब भयभीत और चौकन्ने स्काटलेण्डने वालेसको इस भीषण विपत्सागरमें एक मात्र कर्णधार समझकर याद किया। समस्त स्काटलेण्डवासियोंने एक वाक्यसे उसको स्काटलेण्डके सूने सिंहासन पर बिठानेका विचार किया। यह विचार करके उन्होंने वालेसको राजी करनेके लिये फ्रांसनरेश फिलिपके पास दूत भेजा। किन्तु फिलिप वालेसको इसमें शामिल नहीं होने देना चाहते थे इससे उन्होंने उसको इसकी खबर न होने दी।

इधर फरासीसी भूमिमें रहना वालेसको बहुत बुरा मालूम होने लगा। फ्रांस नरेशने उसे शासन प्रदेश दिया था किन्तु उसका शासन करनेमें उसे शारीरिक और मानसिक दोनों शक्तियां खर्च करनापड़ी थी। अङ्गरेजोंने अब भी बोर्डो नगरपर दखल रक्खा था। अर्ल स्टाफर्ड उस किलेके अफसर थे। वालेस दो महीने लगातार उसको घेरे रहा मगर किलेके निवासी समुद्रके रास्तेसे रसद और लड़ाईका सामान पाया करते थे इससे उसकी सब चेष्टा विफल होने लगी।

बाट देखता था। वालेसके पहुचतेही नाइट हथियारबन्द जवानों सहित सामने आया। वालेस डरनेवाला नहीं था उसने झट तलवार निकालकर एकही चपेटमें नाइटको काट डाला। नाइटके मरनेसे युद्ध बन्द नहीं हुआ क्योंकि उसका भाई सेना लेकर लड़ने लगा।

अगर शेरके सामने भेडके बच्चेकी बहादुरी कबतक रहसकती है? बातकी बातमें वालेस और उसके साथियोंकी तलवारोंसे नाइटके भाई और उसकी छोटीसी सेना खतम होगई। सिर्फ सात आदमी भाग गये। वालेसके साथियोंमें घायल तो कई हुए पर मारा कोई नहीं गया। फ्रांसनरेश वालेसके प्रति इस आक्रमणका समाचार सुनकर बहुत दुःखित हुए और वालेसको अपने परिवारके शामिल रहनेका हुक्म दिया। कहा कि अब कोई तुम्हारा बाल नही छूएगा। राजा वालेसको बहुत मानते थे तोभी वालेसको बीच बीचमें अक्सर ऐसी आफतमे फसना पडता था।

मृत नाइट और उसके भाईके दो जाति भाइयोंने बदला लेनेके इरादेसे राजासे चुगली खाई कि वालेस शेरसे लडकर अपना पराक्रम दिखाना चाहता है। फ्रांसनरेशने उनका असली मतलब न समझकर इस बातका अनुमोदन किया। उन्होंने जरा भी नहीं समझा कि यह लोग इस बहाने वालेसकी मृत्यु देखना चाहते हैं। इससे उन्होंने कुश्तीकी तय्यारी करनेका हुक्म दिया। नियत दिनको राजा सभासदों सहित अखाडेमें आये। वीर चूडामणि वालेस भी निडर होकर अखाडेमे पहुचा। जानकी उसे जरा परवा न थी परन्तु इस बातका सोच हुआ था कि फ्रांसनरेशने उसकी मौतके मामलेमें कैसे हामी भरी। वह नहीं जानता था कि राजाको धोखा दिया गया है। सबने उसको बख्तर पहनकर कठघरेमें उतरनेका अनुरोध किया। उसने अभिमानपूर्वक कहा कि ईश्वर मेरी रक्षा करेगा। यह कहकर वह नृसिंहमूर्ति तलवार हाथमें कठघरेके भीतर गई। फौरन कठघरेका दरवाजा बन्द हो

गया। उसी वक्त शेर गर्जकर उस पर टूट पड़ा। किन्तु वीरकेसरी वालेस भी डरनेवाला नहीं था। उसने शेरका ख्याल पकड़कर इस जोरसे तलवार चलाई कि पलभरमें शेरके दो टुकड़े होगये।

अब वालेसके अभिमानकी आग भड़क उठी। उसने राजाकी तरफ लाल आंखें करके कहा—"महाराज! क्या स्काटिश स्काटको इस तरह मरवा डालनेका आपका इरादा था? अगर आपका यही दिली इरादा है तो मैं डरता नहीं। आपकी पशुशालामें जितने पशुराज हैं एक एक करके सबको लानेका हुक्म दीजिये मैं इसी कराल तलवारसे हरेकको काट डालूंगा उसके बाद नाज आपसे विदा लूंगा। इतने दिन आपने जो मुझे शरण दी थी उसके लिये आपका कृतज्ञ रहूंगा। किन्तु अब मेरे यहां रहनेकी जरूरत नहीं है। पशुओंसे लड़नेके लिये वालेसका जन्म नहीं हुआ है। स्काट-लैन्ड अभी शत्रुओंसे प्रवीन है। वहां वालेसको नाना शत्रुओं को मारनेके काम आवेगी। आज मैं आपसे और फ्रान्ससे इस जन्म के लिये विदा लेता हूं।" यह कहकर वालेस चुप हुआ। उसकी लाल आंखोंसे आग बरसने लगी। सबलोग सन्नाटेमें आगये।

है—इसकी याद फिर उसका कलेजा फाडने लगी। अबके प्रतिज्ञा की कि या तो जननीका उद्धार करूंगा नही तो प्राण दे दूंगा। अबके उसकी अन्तिम साधना है—अन्तिम आत्मवलि है।

फ्रासनरेश फिलिपने जब देखा कि वालेस स्वदेश लौट जानेका पक्का इरादा कर चुका है तब उन्होंने वालेसको स्वदेश भेजनेके लिये जितने पत्र पाये थे वह सब उसे दिखाये। वालेससे अब रहा नहीं गया। स्वदेश फिर उसकी सेवा ग्रहण करनेको व्याकुल है यह सुनकर फिर उसका चित्त उत्तरको उडा। वह राजासे विदा होकर एक मात्र विश्वासी मित्र लागविलको साथ ले स्काटलेन्डको रवाना हुआ। वह लोग स्लीस बन्दरमे जहाज पर सवार हुए और अर्ल माउथ बन्दरमें जाकर उतरे। वालेसने फलकार्क युद्धके बाद १२९८ ई०के अन्तमें स्काटलेन्ड छोडा था, फ्रासमे कुछ अधिक दो वर्ष रहकर १३१० में स्वदेश लौट आया। फ्रासनरेश फिलिपको उसके वियोगसे बहुत अफसोस हुआ। वह वालेसको दिलसे प्यार करते थे इसीसे स्काटलेन्डसे बारबार अनुरोध पाकर भी उसे भेजना नहीं चाहा और इस ख्यालसे कि खबर पाकर वालेस उन्हें छोडकर चला न जाय, उन्होंने वह सब चिट्ठिया छिपा रखी। किन्तु विधाताका लेख कौन मिटा सकता है? मातृभूमिके उद्धार के लिये वालेसकी आत्मवलिकी जरूरत पडी थी। इसीसे आज वालेसने प्रियवन्धु फिलिपका बहुत कुछ आग्रह टालकर भी स्वदेश की यात्रा की। भाल लिखि लिपि को सक टार?

अर्लमाउथमें उतर कर वालेसने एल्को नगरकी यात्रा की। वहा अपने जाति भाई क्राफोर्डके गोदाममें जाकर छिप रहा। गोदाम ऐसा बना था कि किसीको उसके आनेकी खबर न हुई। सिर्फ उसमे एक छेद था वही नदीमें आनेजानेका रास्ता था और उसी रास्तेसे उन लोगोंके पास खाना भेजा जाता था। वालेस और लागविल यो उन गुप्तस्थानमें चार पाच दिन रहे। क्राफोर्ड उनके लिये अधिक द सेन्ट जानस्टनसे लाते थे। अङ्गरेजोंने देखा कि वह अपनी

जरूरतसे ज्यादा रसद लेजाते है। उन्हें शक हुआ और उन्होंने उनको कैद कर लिया। पीछे जब सुना कि वालेस आया है तो उसका पता लगानेके लिये क्राफोर्डको छोड दिया। जिस रास्ते से क्राफोर्ड गये अङ्गरेज सेनापति बटलरने आठसौ सेना लेकर उन का पीछा किया। यह सुनकर वालेस क्राफोर्ड पर बहुत बिगडा— कहा कि तुमने अगरेजोके हाथमें हम लोगोंको सौपकर स्वजातिकी शत्रुता साधी? किन्तु क्राफोर्डने सब हाल बताकर उसको शान्त किया और उन लोगोंको दूसरी जगह भाग जानेकी सलाह दी। मगर वालेसने भागनेसे अस्वीकार किया। वह क्राफोर्ड सहित २० सहचर लेकर उस प्रकाण्ड अगरेज सेनाका मुकाबला करनेको मुस्तैद हुआ।

---

## सोलहवां अध्याय।

### वालेसकी गिरिफतारी।

लाचार वालेसको काठके किलेमें घुसना पड़ा। वालेसने चाहा था कि आज द्वन्द युद्धमें बटलरसे जोरआजमाई करेंगे किन्तु कापुरुष बटलरने द्वन्द युद्धका साहस न करके सेनाके सहारे असहाय वालेस को अभिमन्यु-वध करना चाहा। लेकिन उसका इरादा व्यर्थ हुआ। थोड़ेसे स्काट अलौकिक वीरतासे उस काठके किलेकी रक्षा करने लगे। किला तोड़नेकी कोशिश करनेमें १५ अङ्गरेज मारे गये। तब बटलर अपनी सेनाके तीन भाग करके तीन तरफसे किले पर आक्रमण करनेके इरादेसे अचानक मैदानसे गायब होगया। वालेसने उसका गूढ़ अभिप्राय समझ कर अपने छोटे दलके भी तीन भाग किये। लागविल और विलियमके अधीन छ, छः आदमी देकर और स्वयं सिर्फ ५ आदमी लेकर किलेकी रक्षा करने लगा। वह किलेके जिस तरफ था बटलर स्वयं उधर ही बढ़ा। कुछ देर घोर युद्धमें दोनो सेना अद्भुत वीरता दिखाती रही किन्तु मस्त हाथीके साथ मेंढकोंका दल कबतक लड़ सकता है? अङ्गरेज सेना लड़ाईमें शत्रुकी अजीब बहादुरीसे भौचक होकर भागी। इधर तारा नाथ ताराओं सहित गगनपट पर आकर विराजमान हुए। बटलर और उसकी सेना अपनी छावनीमें खाना पीना करने लगी। उधर स्काटोंने सिर्फ झरनेका पानी पीकर अपने काठके किलेमें रात बिताई।

प्रधान अङ्गरेज सेनापति अर्ल यार्कने बटलरको कहला भेजा कि हम तुम्हारी मददको जल्द आते हैं जब तक हम न पहुचें तब तक तुम अपने किलेसे न निकलना। किन्तु बटलर वालेसको पकड़नेकी बहादुरी लेनेके लिये इतना उतावला होरहा था कि उसने अर्लका वाहना न माना। उसने वालेससे एकान्तमें भेटकर उसे [illegible] कि मेरे सिवा और किसीके हाथ आत्मसमर्पण न करना। [illegible]—आपने मेरे पिता और दादाको मार डाला है अब मेरी [illegible] उनकी [illegible] उस पापका कुछ प्रायश्चित्त कीजिये। [illegible] आत्मसमर्पण कीजिये। आप

जब आत्मरक्षासे असमर्थ होकर आत्मसमर्पण करनेकी जरूरत समझें तब मेरे सिवा और किसीके हाथ आत्मसमर्पण न करें—मैं सिर्फ इतनाही चाहता हूं।" वालेस बटलरका यह निष्ठुर अभिप्राय सुनकर हंस पड़ा और बोला कि समूचा इङ्गलेन्ड जमा होकर भी मुझे नहीं हरा सकेगा।

वालेसको 'मन्त्र सिद्ध हो या प्राण जाय' की प्रतिज्ञापर दृढ़कटि देखकर बटलर रातभर उसका किला घेरे रहा। रात बीती किन्तु अन्धेरा दूर नहीं हुआ रातके अन्धेरेके बदले कुहासा छागया। उस अवसरमें स्काटिशवीर काठके किलेसे निकल कर अङ्गरेजी छावनी पर टूट पड़े। अङ्गरेजोंको कुछ दिखाई न पड़ा। असंख्य अङ्गरेज मारेगये। सेनापति बटलर वालेसकी तलवारके एकही वार से यमपुर पधारा। उसकी मृत्युसे अङ्गरेजसेना डरके मारे लड़ाई छोड़कर भाग गई। स्काट इस मौके पर मेथवे वनको चल दिये। यहां इफरातसे रसद मौजूद थी इससे उनको और कोई तकलीफ न रही। यहां वालेसके दो एक साथी दलबल सहित उससे आमिले। वहां एक रात रहकर जातीय दल बार्नेस वनको रवाना हुआ। इधर पकड़ कर प्राणदण्डकी आज्ञा पाये हुए स्क्वायर रथवेनसे मिल गया। यह सम्मिलित सेना वहांसे एथोल और एथोलसे लोरन गई। रास्तेमें उन लोगोंके कष्टकी सीमा न रही। रास्तेके दोनों तरफके निवासियोंकी, दुर्भिक्षके मारे हड्डी हड्डी हिलती थी। लगातार लड़ाइयोंसे खेती वाणिज्य आदि सब बन्द होगये थे। यहां खानेकी कोई चीज नहीं मिलती।

बांध कर नहीं रखूंगा, यह कह कर अपने लौटने तक उनको वहां ठहरा कर वह अन्तर्द्धान होगया।

वालेस पहाड़ी चोटियां लांघ कर एक खेतमें पहुंचा। उसकी यातनाकी सीमा न थी। वह सुस्त होकर एक पेड़के नीचे हाथपर गाल धर कर सोचने लगा। मन ही मन अपनेको धिक्कार देकर कहने लगा—'पामर। तेरेही दोषसे तेरे साथियोंको आज यह कष्ट है। स्काटलेन्डको स्वाधीन करनेकी चेष्टामें तू इस तरह आत्मोत्सर्ग करने वाले वीरोंकी आहुति देने चला है। किन्तु तेरी आशा वृथा है। विधाताने तेरे भाग्यमें यह सौभाग्य नहीं लिखा। शायद तुझसे किसी योग्य और अधिक सम्भ्रान्त मनुष्यके ललाटमें यह सौभाग्य लिखा है। भाइयो। मेरेही लिये तुम भूखों रह कर नींद छोड़ कर घास पात पर पड़ कर बड़े कष्टसे दिन काट रहे हो ईश्वरसे मैं मनसा वाचा कर्मणा प्रार्थना करता हूं कि तुम्हारा यह दुःख दूर हो। मैंही तुम्हारे इस दुःखका मूल हूं, इसलिये मैं इसका प्रायश्चित्त करूंगा। मैं अकेले सबका दुःख भोगूंगा।' ऐसी आत्मग्लानि पूर्ण चिन्तामें निमग्न होजाने पर शान्तिदायिनी निद्रा-देवीने आकर उसे गोदमें लेलिया। वह वीर देह पेड़के नीचे ढुलक गई।

तीन दिनसे तीन अङ्गरेज और दो स्काट वालेसके पीछे पीछे घूमते थे। वालेसको जागतेमें पकड़नेकी किसीको हिम्मत न हुई। एडवर्डने प्रकाश्य युद्धमें वालेसको हरानेसे असमर्थ होकर अन्तमें यह नारकी उपाय निकाला था। इनामका लोभ देकर उसको पकड़ने के लिये गुप्तचर नियत कियेथे। यही पांच आदमी एडवर्डके नियत किये गुप्तचर थे। इनपाचोंके साथ एक लड़का था वह उनके लिये भोजन जुटाया करताथा। यह पाचों पासकी एक झाड़ीमें छिपे थे। जब देखा कि वालेस नींदमें बेखबर सोगया है तब उन्होंने वहांसे ... र उसे पकड़ा। सोते शेरको जगानेसे वह जैसे गर्ज उठता सेही वालेस जागकर गर्जने लगा और एक पैतरेमें जो सबसे

जबरदस्त था उसके पास जापहुंचा और उसको पकड़ कर उसका सिर इस ज़ोरसे पेड़की डाली पर पटका कि उसकी खोपड़ी चूर चूर होगई। इसके बाद अपनी तलवार लेकर बाकी चारों पर हमला किया और दोको पलभरमें काट गिराया। बाकी दो प्राण लेकर भागने लगे किन्तु वालिसने दौड़कर उन्हें भी मारडाला। सिर्फ लड़का बचा। उसने कांपते कांपते वालिसके चरणोंमें गिर कर क्षमा मांगी। कहा कि मैं बेसमझे बूझे इन लोगोंके साथ आया था और सिर्फ खाना जुटानेके सिवा किसी काममें शामिल न था। वालेस उसे उसके सामान सहित अपने साथियोंके यहां ले गया और उनसे सारा हाल कह सुनाया। वह लोग चौंके और डरे और वालिसको इस तरह अकेले कहीं जानेके लिये दूसने लगे।

उन्होंने उस लड़केसे उस प्रदेशको हालत पूछ कर जाना कि रैनक शहरमें गये बिना कुछ रसद मिलनेकी उमेद नहीं। इस लिये वह लोग उसी रातको वहांसे कूच करके रात रहतेही रैनक में पहुंचे। उस थोड़ेसे सैनिकोंको लेकर ही वालेसने उसी रातको किले पर हमला किया। उसकी जबरदस्त ठोकरसे किलेका दरवाजा टूट गया जिसकी आवाजसे किलेके सब लोग जाग गये किलेके अध्यक्ष और दूसरे लोग स्काट थे—जानके डरसे अङ्गरेजों की शरण आये थे। अब खुशीसे वालेसके झण्डेके नीचे आगये।

इधर वालिस सेन्टजानस्टन किला घेरे हुआ था। अङ्गरेज बड़ी बहादुरीसे किलेकी रक्षा करते थे। एक दिन सवेरे पांचहजार अङ्गरेज किलेके दक्षिणी दरवाजेसे स्काटव्यूह तोड़कर निकले किन्तु स्काटिश वीरोंने पलभरमें उनके सामने आकर उन्हें किलेमें लौट जानेको मजबूर किया। स्काट अङ्गरेजोंको खदेड़ कर किलेमें लेगये। उडाल हमलेके जोरसे साथियोंको छोड़ कर किलेमें घुस गये। अङ्गरेज स्काट उन्हें पकड़ कर सेनापति अर्ल यार्कके पास लेगये। उन्होंने वालेसको कृतघ्न बनानेके लिये डन्डासको दूतके साथ उसके पास भेजा। सेनापतिने सोचा था कि वे इस बर्ताव पर खुश होकर वालेस एडवर्डकी अधीनता स्वीकार करेगा। किन्तु वालेस किसी तरह अपने उद्देश्यसे टलने वाला नहीं था। उसने इस तरहके बर्तावके बदलेमें अङ्गरेज सेनापतिके पास रन्दपाट भेज दिया।

रातको मैं चुपके वहां आकर तुमसे मिलूंगा। वालेसको भी अकेलेही छिपकर वहां आनेका अनुरोध किया।

वालेस डरको कोई चीज नहीं समझता था। वह उस नियत रातको सिर्फ कार्ले और मौन्टीथके भेजे हुए उस युवकके साथ ग्लासगोसूरमें गया। वह ब्रूसकी बाट देखते शहरके बाहर टहलने लगा। इधर विश्वासघातक मौन्टीथ साठ हथियार बन्द जवानों सहित उसी रातको ग्लासगोसूरमें जा पहुंचा। वह ग्लासगोगिर्जे के नजदीक किसी मकानमें आदमियों सहित छिपारहा। वालेस भी देर तक ब्रूसकारास्ता देख उसके आनेसे निराशहोकर प्रिय मित्र कार्लेके साथ किसी पान्थशालामें टिकने चला गया। आधीरात होगई, नींदमें अलसाकर वालेस औरकार्लेसोनेके लियेएक कोठरीके अन्दर गये। युवक नौकर बाहर पहरा देने लगा। जब वह दोनों नींदमें बेखबर सोगये तब उस विश्वासघातक नौकरने धीरे धीरे अन्दर जाकर उनके हथियार निकाल लिये। फिर मौन्टीथको जाकर खबर दी कि वह लोग अब काबूमें हैं। मौन्टीथने उसीवक्त आदमियों सहित आकर वह मकान घेर लिया। घरमें जाकर सोये हुए कार्लेको दरवाजे पर लाकर मार डाला। इसके बाद धूर्त्त सोयेहुए वीर सिंहको रस्सियोंसे बांधने लगे। वालेसकी नींद टूट गई। वह उछल कर अलग जा खड़ा हुआ और अन्धेरे में अस्त्र शस्त्र टटोलने लगा मगर कहीं कुछ नहीं पाया। तब

क लाइनमें दक्षिणको रवाना हुई। गाडी वडी तेजीसे दौड़ने लगी मानो स्काटिश सूर्य्य उस दिन दक्षिण भाग में अस्त होनेके लिये उधरको चला। अथवा मानो किसी दैवीशक्तिने स्काटलेन्डके वक्षःस्थलसे उसका कलेजा काढकर सुदूर दक्षिणके मार्गमें फेंक दिया। सहसा मानो स्काटिश गगन अन्धकारमय होगया। सहसा मानो स्काटिश शरीरका खून सूख होगया। -जिसने स्काटलेन्डका फिर उद्धार करनेके लिये छाती फाडकर खून दिया था, जन्मभूमिके पुनरुद्धारके लिये जिसने समरभूमिको सुखसेज माना था, आज वही स्काटिश वीर स्काटलेन्डको सूना करके स्काटलेण्डके जातिद्रोह और स्वार्थका प्रायश्चित्त करनेके लिये आत्मवलि देने इङ्गलेण्डको चला है इस समाचारसे स्काटलेण्डके स्त्री पुरुष बालक बूढ़े आज घर घर रोरहे हैं।

इस समाचारसे वालेसके प्रिय सहचर लांगविलके शोककी सीमा न रही। उसने प्रतिज्ञा की कि जबतक इसका बदला नहीं लूंगा तब तक स्वदेश न लौटूंगा स्काटलेण्डमें ही रहूंगा। यह लकमेवेन में गया वहां एडवर्ड ब्रूससे उसकी मुलाकात हुई। वहां दोनो स्काटलेण्डके राजा राबर्ट ब्रूसकी वाट देखने लगे। बैनक वरनके समरमें लांगविलने राबर्ट ब्रूसको दलमें खड़े होकर स्काटलेण्डकी स्वाधीनताके लिये बडीही बहादुरीसे लडाई की थी। ब्रूस आकर वालेसकी खबर सुनकर शोक सागरमें डूब गये। एडवर्ड ब्रूसने वालेसका अपार गुण बखान कर भाईको कुछ ढारस दिया और बदला लेनेके लिये जल्द तय्यार होने लगे।

उसने विश्वासकेलिये मौन्टीथसे शपथ कराया। मौन्टीथने बिना कुछ हिचके ईश्वरको साची दे शपथ किया मै कि कभी वालेसको शत्रुके हाथ नहीं सौंपूंगा। सीधे सादे वालेसने मौन्टीथके छलमें पड कर दोनो हाथ रस्सीसे बांधनेको कहा। आपसे गिरफतार हुए बिना उस शेरको कोई पकडने वाला न था। हाथ बंध जाने पर उसने प्रिय मित्र कार्लेको ढूंढा पर उसका कुछ पता न पाया। तब वह समझा कि मै विश्वासघातकके हाथमें पडगया हू। तब समझा कि मेरा भाग्य फूटा। किन्तु अपनी चिन्तासे स्काटलेन्डकी चिन्ता उसे अ धेक हुई। वह यह सोचकर बहुतही व्यथित हुआ कि मेरे बाद स्काटलेन्डकी क्या दशा होगी।

इधर वालेसके हित मित्रोंको इस बातकी कुछ खबर न थी। वालेस उनके हाथसे निकल गया तब उन्हें पूरा हाल मालूम हुआ। मौन्टीथ इतनी फुर्तीसे उसेलेगया कि वह लोग सवेरे कार्लाइलमें जा पहुचे और वहां जाकरही उसे लार्ड क्लिफोर्ड और वालेन्सके सपुर्द किया। उन्होने वालेसको शहरके कैदखानेमें कैद कर रक्खा तबीसे वह कारागार वालेस टावरके नामसे मशहूर है। बुरी घडीमें वालेस अकेले ब्रूसकी अगवानीको निकला था। बुरी घडीमें उसने विश्वासघातक मौन्टीथका विश्वास करके आत्म समर्पण किया था! हाय क्या हुआ। अब कौन स्काटलेन्डका उद्वार करेगा?

---

## सत्रहवां अध्याय।

### वालेसका विचार और प्राणदण्ड।

कार्लाइलके कारागारमे वालेसको लेकर मौन्टीथने इङ्गलेन्डकी ... की। वह और वालेस कार्लेरंगकी गाडीपर सवार है और दो ... र अङ्गरेज उनके पीछे है। इस तरह वह ... गाडी

क लोंइलसे दक्षिणको रवाना हुई। गाडी बडी तेजीसे दौडने लगी मानो स्काटिश सूर्य्य उस दिन दक्षिण भाग में अस्त होनेके लिये उधरही चला। अथवा मानो किसी दैवीशक्तिने स्काटलेन्डके वक्षस्थलसे उसका कलेजा काढकर सुदूर दक्षिणके मार्गमें फेंक दिया। सहसा मानो स्काटिश गगन अन्धकारमय होगया। सहसा मानो स्काटिश शरीरका खून सूख होगया। जिसने स्काटलेन्डका फिर उद्धार करनेके लिये छाती फाडकर खून दिया था, जन्मभूमिके पुनरुद्धारके लिये जिसने समरभूमिको सुखसेज माना था, आज वही स्काटिश वीर स्काटलेन्डको सूना करके स्काटलेण्डके जातिद्रोह और स्वार्थका प्रायश्चित्त करनेके लिये आत्मवलि देने इङ्गलेण्डको चला है इस समाचारसे स्काटलेण्डके स्त्री पुरुष बालक बूढे आज घर घर रोरहे हैं।

इस समाचारसे वालेसके प्रिय सहचर लांगविलके शोककी सीमा न रही। उसने प्रतिज्ञा की कि जबतक इसका बदला नहीं लूंगा तब तक स्वदेश न लौटूंगा स्काटलेण्डमें ही रहूंगा। वह लकमैवेन में गया वहां एडवर्ड ब्रूससे उसकी मुलाकात हुई। वहां दोनो स्काटलेण्डके राजा राबर्ट ब्रूसकी वाट देखने लगे। बैनक बरनके समरमें लांगविलने राबर्ट ब्रूसको बगलमें खडे होकर स्काटलेण्डकी स्वाधीनताके लिये बडीही बहादुरीसे लडाई की थी। ब्रूस आकर वालेसकी खबर सुनकर शोक सागरमें डूब गये। एडवर्ड ब्रूसने वालेसका अपार गुण वखान कर भाईको कुछ ढाढस दिया और बदला लेनेके लिये जल्द तय्यार होने लगे।

उसने विश्वासकेलिये मौन्टीयसे शपथ कराया। मौन्टीयने बिना कुछ हिचके ईश्वरको साची दे शपथ किया मै कि कभी वालेमको शत्रुके हाथ नहीं सौंपूंगा। सीधे सादे वालेमने मौन्टीथके छलमें पड कर दोनो हाथ रस्सीसे बांधनेको कहा। आपसे गिरफतार हुए बिना उस शेरको कोई पकडने वाला न था। हाथ बध जाने पर उसने प्रिय मित्र कार्लेको ढूढा पर उसका कुछ पता न पाया। तब वह समझा कि मै विश्वासघातकके हाथमे पडगया हू। तब समझा कि मेरा भाग्य फूटा। किन्तु अपनी चिन्तामे स्काटलेन्डकी चिन्ता उसे अ धिक हुई। वह यह सोचकर बहुतही व्यथित हुआ कि मेरे बाद स्काटलेन्डकी क्या दशा होगी।

इधर वालेसके हित मित्रोको इस बातकी कुछ खबर न थी। वालेस उनके हाथसे निकल गया तब उन्हें पूरा हाल मालूम हुआ। मौन्टीथ इतनी फुर्तीसे उसेलेगया कि वह लोग सवेरे कार्लाइलमें जा पहुचे और वहां जाकरही उसे लार्ड क्लिफोर्ड और वालेन्सके सपुर्द किया। उन्हो ने वालेमको शहरके कैदखानेमें कैद कर रखा तभीसे वह कारागार वालेस टावरके नामसे मशहूर है। बुरी घडीमें वालेम अकेले ब्रूसकी अगवानीको निकला था। बुरी घडीमे उसने विश्वासघातक मौन्टीथका विश्वास करके आत्म समर्पण किया था! हाय क्या हुआ। अब कौन स्काटलेन्डका उद्धार करेगा?

---

## सत्तरहवां अध्याय।

### वालेसका विचार और प्राणदण्ड।

कार्लाइलके कारागारमे वालेसको लेकर मौन्टीथने इङ्गलेन्डको की। वह और वालेस कालिरनकी गाडीपर सवार हे और दो ।। अङ्गरेज उनके पीछे है। इस तरह वह कैदीरी 

क लाइलसे दक्षिणको रवाना हुई। गाडी बडी तेजीसे दौडने लगी मानो स्काटिश सूर्य्य उस दिन दक्षिण भाग में अस्त होनेके लिये उधरही चला। अथवा मानो किसी दैवीशक्तिने स्काटलेन्डके वक्ष-स्थलसे उसका कलेजा काढकर सुदूर दक्षिणके मार्गमें फेंक दिया। सहसा मानो स्काटिश गगन अन्धकारमय होगया। सहसा मानो स्काटिश शरीरका खून सूख होगया। -जिसने स्काटलेन्डका फिर उद्धार करनेके लिये छाती फाडकर खून दिया था, जन्मभूमिके पुन-रुद्धारके लिये जिसने समरभूमिको सुखसेज माना था, आज वही स्काटिश वीर स्काटलेन्डको सूना करके स्काटलेण्डके जातिद्रोह और स्वार्थका प्रायश्चित्त करनेके लिये आत्मबलि देने इङ्गलेण्डको चला है इस समाचारसे स्काटलेण्डके स्त्री पुरुष बालक बूढे आज घर घर रोरहे हैं।

इस समाचारसे वालेसके प्रिय सहचर लांगविलके शोककी सीमा न रही। उसने प्रतिज्ञा की कि जबतक इसका बदला नहीं लूंगा तब तक स्वदेश न लौटूंगा स्काटलेण्डमें ही रहूंगा। वह लकमिवेन में गया वहां एडवर्ड ब्रूससे उसकी मुलाकात हुई। वहा दोनो स्काटलेण्डके राजा राबर्ट ब्रूसकी बाट देखने लगे। बैनक बरनके समरमें लांगविलने राबर्ट ब्रूसकी बगलमें खडे होकर स्काटलेण्डको स्वाधीनताके लिये बडीही बहादुरीसे लडाई की थी। ब्रूस आकर वालेसकी खबर सुनकर शोक सागरमें डूब गये। एडवर्ड ब्रूसने वालेसका अपार गुण बखान कर भाईको कुछ ढारस दिया और बदला लेनेके लिये जल्द तय्यार होने लगे।

इधर काली गाडी वालेसको लेकर यथासमय इगलेण्डमें पहुंची। एडवर्डको खुशीका पारावार न रहा। वालेस १३०५ ईस्वी की ५ मी अगस्तको गिरिफ्तार करके २२ वी अगस्तको लन्दन लाया गया। १७ दिन रास्ते में लगे। राहमें इङ्गलेण्डके स्त्री पुरुष बूढे बालक बकबका धकसवाकर स्काटिश वीरको देखते थे। वालेसके साथ बहुत आदमी लन्दनमें आये। उस दिन

फेनचर्चस्ट्रीटके किसी गृहस्थके मकानमें वह रखा गया। दूसरे दिन घोडे पर सवार कराके वेस्टमिनिस्टरहालमें लाया गया। इंगलेण्ड के ग्रैन्ड मार्शल सरजान डिग्रेव, लन्दनके रिकार्डर जिउफ्रे, मेयर शेरिफ, अल्डरमेन आदि बडे बडे आदमी उसके साथ गये। पीछे पीछे बेशुमार सवार और पैदल सेना गई। एडवर्डकी घबराहटका ठिकाना न था। जज लोग वालेसको दोषी ठहरावें इसके लिये वह उस दिन बारबार जजोंकी सख्या बदलने लगे। कभी स्थिर किया कि तीन जज विचारकरेंगे कभी चार और कभी पांच जजोंको चुना। कभी कहाकि दोसे कोरम होगा कभी तीनसे कोरम ठहराया। हालके दक्षिणी मंच पर वालेस बिठाया गया। वालेस घमण्डसे कहा करता कि मैं वेस्टमिनिस्टर हालमें बैठकर इङ्गलेण्डका राजमुकुट पहनूंगा। इसीसे आज व्यङ्गसे उसके सिर पर लोरेल मुकुट रखा गया। एडवर्ड ऐसे कठिन समयमें भी वालेसको इस तरह मर्मवेदना पहुंचानेसे जरा नहीं झिचके। अङ्गरेजकी यह आदत पुरानी है। एक दिन वेल्स पेट्रियट लियोलिनका भी इसी तरह मर्मन्तुदअपमान किया गया। उसका सिर काट कर लन्दन टावरके ऊपर लटका कर उसके ऊपर आइवी लताका मुकुट रखा गया। वालेसके वधके बाद सर साइमन फ्रेजरकी भी यही दुर्दशा की गई थी।

वालेसपर राजविद्रोहका अभियोग लगाया गया। मिग्रेव, मालुरी, सेनुविच; राकवेल और ब्लिन्ड नामके पांच जजेने विचार आरम्भ किया। विचारका फल पहलेहीसे तय होचुका था तोभी जजोंने दिखावेके लिये वालेससे पूछा कि तुम पर राजविद्रोहका अपराध लगाया गया है तुम दोषी हो या निर्दोष? वालेसने उत्तर दिया मैं निर्दोष हूं क्योंकि मैं कभी इङ्गलेन्ड नरेशकी प्रजा नहीं था इसलिये राजविद्रोहका अभियोग मेरे पर नहीं लग सकता। जजोंने वालेसके इस उचित उत्तरपर कान न दिया। अन्यजातीय नियमके अनुसार वह राजद्रोहके अपराधमें

दण्ड नहीं पासकता यह बात दुनिया समझ गई किन्तु जजोंने समझकर भी नहीं समझा। क्योंकि उन्होंने एडवर्डके पास अपना कर्तव्यज्ञान और धर्म्मबुद्धि बेच दी थी। इसीसे आज उन्होंने विचारककी मर्य्यादा और जिम्मेदारी पर लात मारकर विडम्बना पूर्ण लोकदिखाऊ विचार किया। इसीसे आज उन्होने नीचे लिखा युक्ति और न्यायरहित फैसला और दण्डाज्ञा सुनाई। उन्होंने विचारासन पर बैठकर एडवर्डने जो कुछ सिखाया था वही कहके विचारक की जवाबदिहीसे पीछा छुडाया। फैसलेका मतलब यह है—स्काटलेन्ड नरेश जान बेलियलके राज्यच्युत होने पर—एडवर्डने स्काटलेन्डको जीता और अपने अधिकारमें किया। स्काटलेन्डको पुरोहित मण्डली अर्ल और बैरन तथा दूसरी प्रजाने उनकी अधीनता मानली है। उन्होंने स्काटलेन्डमें शान्ति फैलाई है और यहांकी रीतिनीतिके अनुसार शासन प्रणाली जारी की है। यह सब होते हुए भी वालेसने बेशुमार फौज जमा करके अङ्गरेज कर्म्मचारियों पर हमला किया है, लानार्कके शेरिफ हेसिलरीगको मारकर उसकी लाशके टुकडे टुकडे किये हैं, स्काटलेन्डका अकेला मालिक बनकर वहां अपना हुक्म चलाया है, पार्लीमेन्ट बुलाई है, फ्रास नरेशसे सन्धि करनेकी कोशिश की है नरदम्बरलेन्ड केम्बरलेन्ड और वेस्टमोरलेन्डको तहसनहस करदिया है, फलकार्कके मैदानमें इसी लडाईमें इङ्गलेन्ड नरेशका सामना किया और हारने पर जब उससे कहा गया कि क्षमा मांगकर शान्तिले तो उसने शान्ति लेनेसे इनकार किया था।

डर नहीं जानते, कर्तव्य पालनके लिये मौतको प्यारी पत्नीके समान गले लगाते हैं। इसीसे घातकोंको नगी तलवार देख कर भी वालेसका मुंह मलिन नहीं हुआ, वह जननी जन्मभूमिके लिये स्थूल शरीर छोडता है यह सोच कर आनन्दमें मग्न होगया। उसके अङ्ग प्रत्यङ्ग टुकडे टुकडे कराके चारों तरफ फेंकवा कर एडवर्डने केवल अपनी क्रूरता दिखाई। इससे वालेसकी कीर्ति सदाके लिये अमर होगई और एडवर्डके यशरूपी चन्द्रमामें सदाके लिये कलङ्क लग गया।

इति।



डर नहीं जानते, कर्तव्य पालनके लिये मौतको प्यारी पत्नीके समान गले लगाते हैं। इसीसे घातकोंकी नगी तलवार देख कर भी वालेसका मुंह मलिन नही हुआ, वह जननी जन्मभूमिके लिये स्थूल शरीर छोडता है यह सोच कर आनन्दमें मग्न होगया। उसके अङ्ग प्रत्यङ्ग टुकड़े टुकडे कराके चारों तरफ फेंकवा कर एडवर्डने केवल अपनी क्रूरता दिखाई। इससे वालेसकी कीर्ति सदाके लिये अमर होगई और एडवर्डके यशरूपी चन्द्रमामें सदाके लिये कलङ्क लग गया!

इति।



भारतमित्र हिन्दीभाषाका एक बहुत पुराना बड़ा और सस्ता साप्ताहिक पत्र है। ३१ सालसे कलकत्तेसे निकलता है। समय समय पर इसमें अच्छे अच्छे चित्र छपते हैं। राजनीति सम्बन्धी लेखोंकी इसमें प्रधानता रहती है पर मौके मौके पर धर्म, समाज और साहित्य सम्बन्धी लेख भी इसमें खूब निकलते हैं। जो लोग अंगरेजी नहीं जानते या कम जानते हैं वह यदि इस पत्रको बराबर पढ़े जाय तो किसी आवश्यक सामयिक घटनाके जाननेके लिये उनको और कोई अखबार पढ़नेकी जरूरत न रहेगी। जो अंगरेजी पढ़े हैं वह स्वयं जान सकते हैं कि क्योंकर सब अंगरेजी कागजोंको मथकर उनका निचोड़ इस पत्रमें भर दिया जाता है। इतने पर मूल्य केवल २) वार्षिक डाकमहसूल सहित है। नमूना मंगाकर देखनेसे ऊपर लिखी बातोंकी जांच हो सकती है।

मनेजर भारतमित्र
८७ मुक्तारामबाबूस्ट्रीट कलकत्ता।

# विचित्र-विचरण।

अर्थात्

## गलीवर्स ट्रवल्सका

हिन्दी अनुवाद।

---

पण्डित जगन्नाथ प्रसाद चतुर्वेदी

कृत।

---

कलकत्ता।

# विचित्र-विचरण।

अर्थात्

## गलीवर्स ट्रैवल्सका

हिन्दी अनुवाद।

पण्डित जगन्नाथ प्रसाद चतुर्वेदी

कृत।

कलकत्ता।

९७ मुक्ताराम बाबू ष्ट्रीट, भारतमित्र प्रेससे
पण्डित कृष्णानन्द शर्म्मा द्वारा मुद्रित और
प्रकाशित।

सन् १९०३ ई०।

# समर्पण ।

यह पुस्तक अपने तीनो पूज्य मामा

पाण्डेय श्रीबलदेवलाल, श्रीगिरिधरलाल

और

श्रीजयकृष्णलालजीके

चरण कमलोंमें

श्रद्धा भक्ति पूर्वक अर्पण करता हूं, जो मेरे पालक, पोषक

और रक्षक हैं तथा जिनके अनुग्रहसे मैंने

लिखना पढना सीखा है ।



जन्माष्टमी संवत् १८६० ।

# गलीवर्स ट्रवल्स।

अङ्गरेजी ग्रन्थकर्त्ताओंमें जोनाथन स्वीफ्टकी भांति किसी ग्रन्थकारका नाम प्रसिद्ध न हुआ। उसकी प्रसिद्धि "गलीवर्स ट्रवल्स" लिखनेसे हुई। जब सन् १७२७ ईस्वीमें यह पुस्तक छप कर निकली तो राजनीतिवाले और साहित्यसेवी दोनो दान्तोंमें उगली काटने लगे। चारोंओर इसीकी चर्चा थी। हर समालोचक सभामे इसकी आलोचना होती थी। स्वीफ्टके दो चार इष्ट मित्रोंके सिवा ग्रन्थकर्त्ताका नाम कोई न जानता था। ऐसा व्यङ्ग पूर्ण उपाख्यान इससे पहले कभी किसीने नही देखा था। लोग बहुत घबरा कर ग्रन्थकर्त्ताका पता लगाने लगे। ऐसा अद्भुत, अननुवादित, हृदयग्राही और सुन्दर ग्रन्थ किसने लिखा है इसकी तलाश होने लगी। राजनीति सम्बन्धी व्यङ्ग इसमें कैसा छिपा हुआ है रसिकता श्लेष और अन्योक्तिका यह कैसा खजाना है समाज और चीजो पर कैसे सुन्दर कटाक्ष इसमें किये गये है यह देख देख कर लोग मुग्ध होते थे। सर वाल्टर स्काट एक प्रसिद्ध कवि कहते है—"गलीवरका एक शब्दभी व्यर्थ नहीं। समस्त मानव जातिके पापोंका वर्णन जब वह एक घडीके लिये भी छोड देता है तो उसकी बातें इङ्गलैण्डकी राजनीति समाजनीति और वहाके दरबार पर आपडती है। जब वह इधरसे हटता है तो शौकीन दुनियाके पापोंका या फिलासफोंकी निष्फलताका खाका खैंचता है। पुराने यात्रियोंकी भी उसने अच्छी धूल उडाई है। मनुष्योंके पाप, मूर्खता, नीचता राजनीतिकी त्रुटियो और सामाजिक दोषोंको दूसरो पर ढाल कर खूब दिखाया है।"

सन् १७०२ ईस्वीसे १७१४ ईस्वी तक रानी एन, १७१४ से १७२७ ई० तक प्रथम जार्ज और १७२७ से १७६० ई० तक दूसरे

जार्जने इङ्गलेण्डका राज्यशासन किया। रानीएनके ओक्सफोर्ड और बोलिङ्गब्रोक मन्त्री थे। यह सब टोरी थे। प्रथम जार्जने गद्दी पर बैठ कर वालपोलको प्रधान मन्त्री बनाया। वह ह्वीग अर्थात् प्रजाहितैषी दलका था। वालपोलके समयमें रिशवतका बड़ा जोर था। हौस आफ कामन्सका वोट खूब बिकता था। स्वीफ्ट इन लोगोंसे प्रसन्न न था। विशेषकर जब रानी एनके ऊपर कहे हुए मन्त्रियों पर दूसरे जेम्स का अनुयायी कह कर अभियोग चलाया गया तो स्वीफ्ट और भी चिढ़ा। औरमण्ड बोलिङ्गब्रोक और ओक्स फोर्ड नामके तीन मन्त्रियोंमेंसे पहले दो तो फरासको भाग गये और शेष तीसरेको दो सालकी जेल हुई। दूसरे जार्ज के समयमें भी वालपोल मन्त्री था पर पीछे वह निकाला गया। वालपोल रूखा देहाती बुद्धिमान था। बहुत पढ़ा लिखा न था। अच्छे आदमी उससे प्रसन्न न थे। इन लोगों पर गलीवर्स ट्रवल्स में खूब नोक झोंक है।

विचित्रविचरणके पहले भाग लिलीपटमें प्रथम जार्ज और प्रधान मन्त्रीकी नीतिका वर्णन है। वालपोलको खजानची फ्लिम-नप बना कर खूब दिल्लगीकी है। ऊंची एड़ी और नीची एड़ी वालोंसे मतलब टोरी और ह्वीग दलके लोगोंसे हैं। अण्डेको छोटे सिरे और बड़े सिरेकी ओरसे तोड़नेका मतलब रोमन केथ-लिक और प्राटेष्टेण्ट दलोंका आपसमें मत भेद है। इङ्गलेण्डको लिलीपट और फरासको ब्लेफस्कू बनाया है। गलीवरका ब्लेफस्कू जाना बेलिङ्गब्रोकका फ्रांस भागना है। इसी प्रकार और सब बातें हैं।

लिलीपटमें व्यक्तिगत आक्रमण है और दूसरे भाग ब्रोबडिगनेगमें साधारण समाज पर कटाक्ष है। इन दोनोंमें ह्वीग यानी लिब-रल दलवालों पर, वालपोल और इङ्गलेण्डकी राजनीति पर चोटें हैं। तीसरे भाग लपूटामें उस समयके गणित और दर्शनवालोंकी छेड़ छाड़ है। विशेष कर रायल सोसाइटीवालों पर अधिक

कटाक्ष है जिनसे स्वीफ्टकी कुछ अनबन थी। बलनीबर्बीसे मतलब है इङ्गलेण्ड और लगाडोसे लण्डन।

तीनो यात्राओंमें उस समयके विशेष लोगों सभा समाज दार्श-निकों राजा राज दरबार मन्त्री और राजनीतिवालोंका खाका है। चौथे भागमें मानव जातिके दोषों पर बडा तीव्र कटाक्ष है। कुछ समझ दार लोग कहते हैं कि कटाक्ष अधिक तीव्र होगया। मनुष्यकी इतनी हीनता न दिखाना थी। कुछ हो विलायतमें यह पोथी अद्वितीय मानी गई है।





नं० १

जोनाथन स्विफ्ट।

# भूमिका।

यह "विचित्रविचरण" जोनाथन स्वीफ्टके बनाये "गलीवर्स ट्रवल्स" का अनुवाद है। स्वीफ्ट अङ्गरेजोंका एक नामी लेखकथा। राजनीति विशारदोंमें इसका बडा नाम था। उसका जन्म ३० नवम्बर १६६७ ईस्वीमें हुआ। वह १६८२ ईस्वीमें डबलिनके ट्रीनिटी कालिजमें दाखिल हुआ। उस समय उसके चेहरेसे उसकी भविष्य सुविख्यातिके कुछ भी चिन्ह नहीं दिखाई देते थे। गोल्डस्मिथकी भांति यह भी पढाईकी पुस्तकोंको छोड कर इधर उधरकी पुस्तकें पढा करता। लडकपनमें उसने खर्चकी भी बडी तङ्गी उठाई थी। बी० ए० पास करनेसे पहले उसका चचा गोडविन मर गया था जो उसे खर्च दिया करता। तब उसका दूसरा चचा ड्रायडन उस की सहायता करने लगा पर पूरी सहायता न कर सकता था। इस तङ्गीने उसे जन्म भरके लिये किफायतसे खर्च करनेकी आदत सिखाई। बहुत धन कमाने पर भी उसकी मुट्ठी ढीली नहीं होती थी। १६८५ ईस्वीमें बी० ए० की परीक्षा दी पर पास न हुआ। अन्तमें रियायती पास हुआ।

जान्सनकी अङ्गरेजी भाषामें बडी धाकहै। वह तीव्र समालोचनाके लिये प्रसिद्धहैं। वह इस ग्रन्थके विषयमें लिखतेहैं—"गलीवर्स ट्रवल्स ऐसी अनूठी और नई चीज है कि पाठक उसे पढते पढते आनन्द और आश्चर्यमें एक साथ डूब जाते है। छोटे बडे पण्डित मूर्ख सब इसे चावसे पढते है।" जब यह पुस्तक छप कर प्रकाशित हुई तो समालोचक समालोचना भूल कर एक स्वरसे इसकी प्रशंसा करने लगे। यहां तक कि बहुत जल्द इसका फ्रेञ्च भाषामें अनुवाद होगया।

स्वीफ्ट बडा उत्साही और सदाचारी था। जब वह गिर्जाका अधिकारी था उस समय उसने सदाचारी विद्वानोंकी बडी उन्नति की। मरते दम तक सदाचार फैलानेमें तत्पर रहा। १९ अक्टोबर १७४५ ईस्वीमें उसका देहान्त हुआ। वह बडा नामी लेखक था। हास्य और व्यङ्ग लिखनेमें अद्वितीय था। यशके लिये कभी कोई काम न करताथा।



# धन्यवाद।

---

इस पुस्तकके अनुवाद करनेमें मुझे श्रीयुक्त पाण्डेय उमापति दत्त शर्म्मा बी० ए० से बहुत कुछ सहायता मिली है। आप कल-कत्तेके श्रीविशुद्धानन्द सरस्वती विद्यालयके प्रधान अध्यापक हैं। आपकी छुट्टी बहुत थोरी है तथापि जब जहांसे जो कठिन बात मैंने उनसे पूछी उन्होंने उसी समय बताई। केवल इतनाही नहीं वरञ्च जिन गूढ़ बातोंका ठीक तात्पर्य्य समझानेमें उन्हें कुछ शङ्का हुई उनको अच्छे अच्छे अङ्गरेज विद्वानोंसे निश्चय कर मुझे बताया। आपकी ऐसी कृपा बिना मैं यह पुस्तक ऐसी सुगमतासे कभी समाप्त न कर सकता।

२०, बागतला ष्ट्रीट
कलकत्ता।
१६—८—१९०३।

जगन्नाथ प्रसाद चतुर्वेदी।

॥ श्रीः ॥

# विचित्र-विचरण ।

## प्रथम खण्ड ।

## लिलीपटकी यात्रा ।

### प्रथम परिच्छेद ।

मेरा घर है विलायतके नटिङ्घाम शहरमें। वहां मेरे पिताकी कुछ जायदाद थी। बस उसीसे जीविका निर्वाह होती थी। मुझे लड़कपनहीसे समुद्र यात्राका बहुत शौक था। मेरे पिताके पांच लड़के—मैं उनमेंसे तीसरा हूं। जब मैं चौदह वर्षका हुआ तो पिताने केम्ब्रीज शहरके "इमेनुएल कालेज" में मेरा नाम लिखवा दिया। वहां मैंने तीन वर्ष खूब जी लगाकर पढ़ा। मैं बहुतही कम खर्चसे अपना गुजारा करता तथापि पिताकी आय थोड़ी होनेके कारण। खर्च चल न सका। लाचार पढ़नेकी इतिश्री कर लण्डन शहरके प्रसिद्ध डाक्टर मिष्टर जेम्स बेटस्के यहां काम सीखने पर नियत हुआ। यहां चार बरस रह कर मैंने डाक्टरी सीखी। पिता भी खर्च वर्चके लिये कभी कभी कुछ भेज देते थे। मैं उसे जहाज चलानेके काम तथा देशाटनके उपयोगी गणितोंके सीखनेमें खर्च करताथा क्योंकि मैं जानताथा कि मुझे देश देशान्तरकी यात्रा करनी पड़ेगी। मिष्टर बेटस्को छोड़ कर जब मैं घर आया तो पिताने चाचा जोन तथा और कई नातेदारोंकी सहायतासे मुझे चार सौ रुपये दिये और तीनसौ वार्षिक देनेकी प्रतिज्ञा की। मैं रुपयोंको ले "लिडन" गया और वहां वैद्यक पढ़ने लगा क्योंकि मुझे पहलेहीसे मालूम था कि ये सब विषय लम्बी समुद्र यात्राके

लिये बहुत उपयोगी है। "लिडन" से लौट कर मैं अपने पुराने स्वामी मिष्टर वेटसकी सुफारशसे "स्वालो" जहाजका डाक्टर मुकर्रर हुआ। इस जहाजके कप्तानका नाम अबराहाम पेनेल था। इनके साथ मैंने दो चार जल-यात्राएं भी कीं। साढे तीन वर्षके बाद नौकरी छोडकर लण्डन शहरमें डाक्टरी करनेकी इच्छा हुई। आखिर मैंने वही किया। मिष्टर वेट्सने केवल मेरा उत्साह ही नहीं बढ़ाया वरन् बहुत कुछ सहायता भी की। बल्कि यों कहना चाहिये कि उन्हींकी कृपासे मेरी डाक्टरी चल निकली। ओल्ड जूरी मुहल्लेमें एक छोटासा घर भाडे पर लेकर मैं रहने लगा। बन्धुबान्धवोंके बहुत समझाने बुझानेसे मैंने अपना व्याह किया। दहेजमें चार हजार रुपये नकद मिले।

दो वर्षके बाद मेरे परमहितैषी मिष्टर वेट्स परमधाम पधारे। फिर कोई सहाय मिला नहीं इससे मेरा काम भी ढीला पड गया। और डाक्टरोंकी तरह केवल आडम्बरसे पैसा पैदा करना मुझे पसन्द न था। अतएव फिर जल यात्राही की ठहराई। स्त्री और इष्ट मित्रोंने भी यही सम्मति दी। बस अपनी दुकान उठा कर मैंने नौकरी करली। लगातार छः वर्ष तक दो जहाजोंमें मैं डाक्टर रहा और अमेरिकाके टापुओंको तथा हिन्दुस्थानको भी देख आया। इन सफरोंमें मुझे रुपये भी खूब मिले। जब काम से छुट्टी मिलती तो मैं प्राचीन और आधुनिक ग्रन्थकारोंकी उत्तम उत्तम पोथियां पढता। जब जहाज किनारे लगता तो मैं उतर कर वहांके निवासियोंकी रीति नीति, रङ्ग ढङ्ग और चाल चलन ध्यान से देखता तथा उनकी भाषाएं सीखता था। मेरी स्मरण शक्ति बहुत तीव्र थी इसलिये इस कामको मैं सहजहीमें करलेता था।

पिछली यात्रामें विशेष कुछ लाभ नहीं हुआ। इसवास्ते इस काममें जी हट गया। बालबच्चोंके साथ घरही पर दिन बिताने की इच्छा हुई। ओल्डजूरीसे "फेटरलेन" में और वहांसे "वापिङ्ग" में अपना डेरा डन्डा उठा लाया। आशा थी कि जहाजियों

की मददसे कुछ काम मिल जायगा परन्तु पूरी नहीं हुई। तीन बरसके बाद "एण्टीलोप" जहाजके स्वामी कप्तान विलियम प्रीचर्डने जो दक्षिण सागरकी यात्रा करनेवाले थे मुझे अपने जहाजकी डाक्टरीका काम दिया। ता० ४ मई सन् १६९९ ई० को हम लोगोंने ब्रिष्टल बन्दरसे जहाजका लङ्गर उठाया। जहाज भी चल निकला। कुछ दिन तक हम लोगोंकी खूब चैनसे कटी।

एक दिन अकस्मात् ऋतु पलट गई। दक्षिण सागर होकर जब हम लोग भारतवर्षकी ओर जारहे थे एक भयानक तूफानने हम लोगोंको आघेरा। हम राह भूल कर "वानडायमन" द्वीपकी पश्चिमोत्तर दिशामें जापडे। विचारनेसे मालूम हुआ कि हम लोग विषुवत रेखासे ३० डिग्री २ मिनट दक्षिण हैं। हम लोगोंमेंसे बारह तो कड़ी मेहनत तथा सड़ा गला अन्न खाकर कालके गालमें समाये और शेषकी बुरी दशा थी—चेहरेसे सबके कमजोरी टपकती थी। पृथ्वीके जिस भागमें हम लोग पहुंचे वहां नवम्बरही में ग्रीष्म ऋतु आरम्भ होता है। तीसरे पहर वहां सदा वायुका वेग बढ़ जाता है। पांचवीं नवम्बरको जहाजियोंने सामने एक पहाड़ देखा। आकाश भी बादलोंसे घिरा था। सबके प्राण सूख गये। बचनेके लिये बहुत चेष्टाकी गई पर फल कुछ नहीं हुआ। वायु ऐसे वेगसे चली कि जहाज चटपट पहाड़से टकराकर टुकड़े टुकड़े होगया। पांच जहाजी प्राण बचानेके लिये एक किश्ती पर चढ़के भागे। मैं भी उन्हीं लोगोंके साथ था। हम लोग जी जानसे डांड चलाने लगे पर तौ मीलसे भी ज्यादे न जासके, थक कर बिलकुल बेकाम होगये—आगे बढ़नेकी भी शक्ति न रही। जहाज परकी बहादुर मेहनतसे हम लोगोंका काम तमाम हो चुका था तिस पर इतनी और हुई। लाचार हो किश्तीको भाग्यके भरोसे छोड़ दिया। आधे घण्टेके बाद उत्तरसे आई हुई हवाके झोंकेने हमारी किश्तीको उलट दिया। मेरे साथियोंकी अथवा जहाजके सब आदमियोंकी क्या दशा हुई मुझे

सम्भवत: वह सब समुद्रके अतल जलमें सदा निद्राका सुख अनुभव करते होंगे। ईश्वरकी दयासे मेरी जान बच गई। मैं तैरने लगा। हवा और लहरें जिधर राह बतातीथीं मैं उधरही जाता था। जल अथाह था। तैरते तैरते थक गया। आखिर थाह मिली। पानी गले भर था। तूफानका भी जोर घट गया था। चढाव इतना कम था कि लग भग एक मील चलनेके बादही किनारे पर जा पहुंचा। उस समय रातके आठ बजे होंगे। एक मील फिर चला परन्तु बस्ती या आबादीका कोई चिन्ह दिखाई न पडा। कमजोरीके कारण शायद मुझेही न सूझा हो। एक तो थकावट दूसरे गर्मी तिस पर शराबका निशा पैर उठाना पहाड होगया फिर चलना कैसा? लाचार हो वही घास पर लेट गया। घास नन्हीं नन्ही और मुलायम थीं। लेटतेही नींदने धर दबाया। फिर क्या था लगा खर्राटे लेने। मैं खूब सोया। ऐसी गाढ निद्रा भला कभी काहेको आई होगी? नौघण्टेके बाद आखें खुलीं तो देखा दिन चढ आया है। उठना चाहा पर उठ न सका। मैं चित्त लेटा हुआ था। देखा मेरे हाथ पैर मजबूतीसे खूंटेके साथ बंधे हैं। सिरके बालभी जो घने और लम्बे थे उसी प्रकार जमीनसे जकडे हुए है। मतलब यह कि मेरा सारा शरीरही बधा हुआ था। हिलने डोलनेकी भी शक्ति मुझमें न थी। सिर्फ ऊपरको और देख सकता था। धूप तेज होगई थी। आखें भी झुलसने लगी। चारो तरफ पिनपिनीसी आवाजमें कुछ शोर गुल होरहा था जो मेरी समझमें न आया। मैं आकाशके सिवा और कुछ नही देख सकता था। कुछ देरके बाद मालूम हुआ कि कोई चीज बायें पेर पर रेंग रही है। जब वह छाती पर होती हुई ठोडीके पास आपहुची तो बडी कठिनाईसे नजर नीची करके मैंने देखा। ओफ! देखतेही बुद्धि चकरा गई। आश्चर्यका ठिकाना न रहा। जिसका कभी सपनेमें भी ख्याल नहीं हो सकता न उसे प्रत्यक्ष देखा। असम्भवको सम्भव होते देखा अधिक क्या

कहं मैं अपनी सुध बुध खो बैठा। मेरा अजब हाल था। मैं कुछ भी स्थिर न कर सका कि मैं जागता हूँ या सोता। आंखें बन्दकीं तो अन्धकार और खोलदी तो वही अनूठी वस्तु देखी। तब निश्चय हुआ कि सोता नही जागता हू—जो कुछ देखता हूँ वह झूठ नही सच है।

## द्वितीय परिच्छेद।

पाठक मैंने क्या देखा सो बताऊं? अच्छा सुनिये, मैंने देखा आदमी—हा आदमी देखा जिसके आख नाक मुह सब हमारे जैसे थे पर ऊंचाई आधे फुटसे अधिक न थी और जिसके हाथमें धनुष बाण तथा पीठ पर तर्कश था। वह अकेला न था उसके पीछे चालीस और थे। वह सब भी ऐसेही थे। उनको देख कर मैं इतने जोरसे चीख उठा कि वे सबके सब मारे डरके पीछे भहरा पडे। पीछे मालूम हुआ कि मेरी देह परसे कूद कर भागनेमें बहुतों को चोट लगी—किसीके हाथ टटे, किसीके सिर फटे और कोई बिचारा तो वहीं ढेर होगया। लेकिन वह सब बड़े साहसी थे—दल बाधकर फिर चढ आए। उनमेंसे एक जो अधिक साहसी मालूम होता था मेरे मुंहको अच्छी तरह देख भाल कर आश्चर्य्यके साथ पिनपिनी किन्तु ऊंची आवाजमें बोला "हे कीनाह डीगल"। दूसरे लोगोंने भी इसी वाक्यको कई बार कहा। लेकिन इसका अर्थ क्या है सो उस समय मेरी समझमें न आया। मैं बराबर उसी प्रकार पडा रहा। पाठक समझ सकते है कि उस समय मुझे कितना कष्ट होगा। बहुत दुःखित होकर मैंने एक झटका दिया जिससे रस्सी टूट गई और खूटे उखड गये। बाया हाथ बन्धनसे मुक्त हुआ। कष्ट तो तनिक हुआही पर एक झटका और मैंने दिया। उससे बायीं ओरका बन्धन जिसमें बाल दबे हुए थे टूट गया। अब जरा सिर घुमानेका मौका मिला। मन में आई कि बायें हाथसे उन्हे पकड़ लू, पर वे सबके सब भाग गये

सम्भवत: वह सब समुद्रके अतल जलमें सदा निद्राका सुख अनुभव करते होंगे। ईश्वरकी दयासे मेरी जान बच गई। मैं तैरने लगा। हवा और लहरें जिधर राह बतातीथीं मैं उधरही जाता था। जल अथाह था। तैरते तैरते थक गया। आखिर थाह मिली। पानी गले भर था। तूफानका भी जोर घट गया था। चढाव इतना कम था कि लग भग एक मील चलनेके बादही किनारे पर जा पहुंचा। उस समय रातके आठ बजे होंगे। एक मील फिर चला परन्तु बस्ती या आबादीका कोई चिन्ह दिखाई न पडा। कमजोरीके कारण शायद मुझेही न सूझा हो। एक तो थकावट दूसरे गर्मी तिस पर शराबका निशा पैर उठाना पहाड होगया फिर चलना कैसा? लाचार हो वहीं घास पर लेट गया। घास नन्हीं नन्हीं और मुलायम थीं। लेटतेही नींदने धर दबाया। फिर क्या था लगा खर्राटे लेने। मैं खूब सोया। ऐसी गाढ निद्रा भला कभी काहेको आई होगी? नौघण्टेके बाद आंखें खुलीं तो देखा दिन चढ आया हैं। उठना चाहा पर उठ न सका। मैं चित्त लेटा हुआ था। देखा मेरे हाथ पैर मजबूतीसे खूंटेके साथ बंधे हैं। सिरके बालभी जो घने और लम्बे थे उसी प्रकार जमीनसे जकडे हुए है। मतलब यह कि मेरा सारा शरीरही बंधा हुआ था। हिलने डोलनेकी भी शक्ति मुझमें न थी। सिर्फ ऊपरकी ओर देख सकता था। धुप तेज होगई थी। आंखें भी झुलसने लगी। चारो तरफ भिनभिनीसी आवाजमें कुछ शोर गुल होरहा था जो मेरी समझमें न आया। मैं आकाशके सिवा और कुछ नही देख सकता था। कुछ देरके बाद मालूम हुआ कि कोई चीज बायें पैर पर रेंग रही है। जब वह छाती पर होती हुई ठोडीके पास आपहुची तो बडी कठिनाईसे नजर नीची करके मैंने देखा। ओफ! देखतेही बुद्धि चकरा गई। आश्चर्य्यका ठिकाना न रहा। जिसका कभी सपनेमें भी ख्याल नही हो सकता [illegible] उसे प्रत्यक्ष देखा। असम्भवको सम्भव होते देखा अधिक क्या।

कह मैं अपनी सुध बुध खो बैठा। मेरा अजब हाल था। मैं कुछ भी स्थिर न कर सका कि मैं जागता हूं या सोता। आंखें बन्दकीं तो अन्धकार और खोलदी तो वही अनूठी वस्तु देखी। तब निश्चय हुआ कि सोता नहीं जागता हू—जो कुछ देखता हूं वह झूठ नहीं सच है।

## द्वितीय परिच्छेद।



पाठक मैंने क्या देखा सो बताऊं? अच्छा सुनिये, मैंने देखा आदमी—हां आदमी देखा जिसके आंख नाक मुंह सब हमारे जैसे थे पर ऊंचाई आधे फुटसे अधिक न थी और जिसके हाथमें धनुष बाण तथा पीठ पर तर्कश था। वह अकेला न था उसके पीछे चालीस और थे। वह सब भी ऐसेही थे। उनको देख कर मैं इतने जोरसे चीख उठा कि वे सबके सब मारे डरके पीछे भहरा पडे। पीछे मालूम हुआ कि मेरी देह परसे कूद कर भागनेमें बहुतों को चोट लगी—किसीके हाथ टूटे, किसीके सिर फटे और कोई बिचारा तो वहीं ढेर होगया। लेकिन वह सब बड़े साहसी थे—दल बांधकर फिर चढ आए। उनमेंसे एक जो अधिक साहसी मालूम होता था मेरे मुंहको अच्छी तरह देख भाल कर आश्चर्यके साथ पिनपिनी किन्तु ऊंची आवाजमें बोला "हे कीनाह डीगल"। दूसरे लोगोंने भी इसी वाक्यको कई बार कहा। लेकिन इसका अर्थ क्या है सो उस समय मेरी समझमें न आया। मैं बराबर उसी प्रकार पडा रहा। पाठक समझ सकते हैं कि उस समय मुझे कितना कष्ट होगा। बहुत दुःखित होकर मैंने एक झटका दिया जिससे रस्सी टूट गई और खूंटे उखड गये। बाया हाथ बन्धनसे मुक्त हुआ। कष्ट तो तनिक हुआही पर एक झटका और मैंने दिया। इसकी बायीं ओरका बन्धन जिसमें बाल बंधे हुए थे टूट गया। अब जरा सिर घुमानेका मौका मिला। मन में आई कि बायें हाथसे उन्हे पकड लूं पर वे सबके सब भाग गये

एकको भी न पकड सका। इस पर उन सबने बडी खुशी मनाई। उनमेसे एकने जोरसे चिल्ला कर कहा "टेलगोफोनेक"। बस मेरी बाह पर सैकडों तीर जो सूईके समान थे बरसने लगे। इसके सिवा आकाशकी ओर भी वे लोग बाण छोडने लगे। किन्तु इस बाण वृष्टिका असर मुझ पर कुछ भी नही हुआ। बहुतोंने मेरे मुंह की तरफ बाण मारे थे लेकिन वह सब सूईके बराबर थे। मैंने बायें हाथसे अपने मुंहको बचाको। बाण वृष्टि बन्द हुई। मै अपनी दशा पर रोता था। जब बन्धन तोडनेकी कोशिश करता तो तीरोंकी वर्षा होती। उन लोगोंने भाले भी चलाये पर भाग्यसे चमडेका कोट बदनमे था इसलिये कुछ हुआ नही। अगर मैं चाहता तो उठ भागता पर ऐसा किया नही। चुप चाप पडे रहना अच्छा समझा। सोचा बाया हाथ खुलही चुका है रातको सहजमें निकल भागूंगा। अगर यहाके सब आदमी इसी परिमाणके है तो डर क्या है ? मै सबको एक साथही खबर ले सकता हूं। बस यही सब सोच बिचार कर मै चुपचाप पडा रहा। पर जो सोचा सो हुआ नही। जब मै शान्त हुआ तो वह सब भी शान्त हुए किन्तु आवाजसे मालूम हुआ कि उनका दल बढ रहा है। मुझसे कोई चार गजकी दूरी पर दाहिने कानके पासही प्राय एक घण्टे तक ठक ठक शब्द होता रहा मानो कोई कुछ ठोका ठाको कर रहा है। सिर उठाया तो देखा वे सब मचान बना रहे हैं। मचान धरतीसे एक हाथ ऊंचा था। उसमे दो तीन सीढिया भी लगी हुई थीं और उस पर चार पाच आदमी—वही छ इञ्च वाले—मजेमे खडे हो सकते थे। मचान तैयार होजाने पर चार आदमी उसपर चढ गये। उनमेसे एकने जो सयाना और चतुर मालूम पडा मेरी ओर निहार कर एक लम्बी वक्तृता दी जिसका मतलब मैने कुछ भी नहीं समझा लेकिन उसके भाव भङ्गीसे प्रगट हुआ कि वह कभी मुझे डराता धमकाता, कभी समझाता बुझाता और कभी मुझसे विनय प्रार्थना करता था। व्याख्यान आ-



नं० १०

तीन घंटेतक लगातार सबने खूब गाया बजाया।

पृष्ठ १३४



नं० ४

हुक्म पातेही सैकडों आदमी टोकरीसे लदे
मेरी छाती पर आ पहुंचे।

पृष्ठ ७

रम्भ करनेके पहलेही वक्ताने तीन बार जोरसे कहा था "लङ्गरो डेवल सान"। इतना सुनकर पचास आदमी उसी परिमाणके आये और मेरे सिरका बन्धन काट कर चले गये। तब मैने वक्ता की ओर सिर घुमाया। उसकी उमर लग भग पचास वर्षकी होगी। अपने साथियोंसे वह कुछ लम्बा था मैने बहुत नम्रताके साथ बाया हाथ उठा कर उनकी बातोंका जवाब दिया। सूर्यकी तरफ इशारा करके कसम भी खाई कि मै बुरी नीयतसे यहा नही आया हू और न यहाके जीवोंकी कुछ बुराई करूगा। जहाज छोडनेके बादहीसे खानेके लिये कुछ नही मिला था—भूख के मारे तबीयत बेचैन थी—जङ्गल जानेकी हाजत थी। कातर होकर मैंने बार बार उंगलियोंको मुंहमें डालकर खानेका इशारा किया। उसने मेरी बातोंको तो नही समझा पर ईश्वरकी दयासे मेरे मनके भावको समझ लिया।

मचानसे उतर कर उस आदमीने जो सबका सरदार था अपने नौकरोंको खाने पीनेकी सामग्री लानेके लिये कहा। हुक्म पातेही सेकडो आदमी टोकरोंसे लदे मेरी छाती पर आ पहुंचे। मेरे पेट पर चढनेके लिये उन्हें सीढिया लगानी पडी थी। मेरे आनेकी खबर पातेही वहाके राजाने पहलेहीसे मेरे खाने पीनेका बन्दोबस्त कर दिया था। भोजन स्वादिष्ट था पर सबको मैं पहचान न सका। मास भी कई तरहके थे। भेडेका मांस लेकिन अधिक था। बन्दूककी गोलियोंकी बराबर पावरोटिया थी। मैं चार चार पांच पाच रोटियोंका एकही कौर करताथा। मेरा खाना देख कर वह सब दङ्ग होगए। अब आई शराबकी बारी। मेरे भोजन हीसे उनको मालूम होगया कि थोडी मदिरासे काम नही चलेगा। इसी लिये उन्होंने अपने यहाके सबसे बडे पीपेका मुंह खोल कर मेरे हवाले किया। मैं उसे एकही घूटमें साफ कर गया। उनके उस बडे पीपेमें डेढ दो छटाकसे ज्यादे शराब न होगी। लेकिन शराब थी बडी मजेदार। मैंने एक पीपा फिर खाली किया।

जब और मांगा तो कोरा जवाब पाया क्योंकि उधर तो भण्डारही खाली होगया था। इन सब अद्भुत कामोंको जब मैं कर चुका तब वह सब मारे खुशीके मेरे पेट पर कूदने लगे और बार बार पहले की भांति "हेकीनाह डीगल" कहने लगे। इसके बाद उन्होंने दोनों पीपोंको फेंक देनेके लिये इशारा किया और जो लोग जमीन पर खड़े थे उनसे गरज कर कहा "बोराकमिभोला"। इतना सुनतेही भीड़ एक तरफ हट गई। जब मैंने पीपोंको उठा कर फेंक दिया। तब वह लोग फिर बोले "हेकीनाहडीगल"। वह क्षुद्रजीव निडर होकर जब मेरी देह पर नाचने कूदने लगे तो उनकी ढिठाई देख मुझे बहुत क्रोध आया। जीमें तो आई कि इन्हें उठा कर जमीन पर पटक दूं परन्तु कुछ सोच विचार कर मन मारके रह गया। जब मैं खा पी कर निश्चिन्त हुआ तो एक उच्च राजकर्म्मचारी दाहिने पांव परसे धीरे धीरे मेरे मुंहके सामने आया। उसके चेहरे पर क्रोधकी झलक तक न थी। उसने शान्ति और गम्भीरता पूर्वक कोई दस मिनट तक बातें कीं किन्तु मैंने कुछ भी न समझा। वह आगेकी तरफ इशारेसे कुछ बताता भी था जिसका मतलब पीछे खुला। वहांसे आधी मील की दूरी पर राजधानी थी वहीं चलनेके लिये वह कहता था। राजाकी तरफसे वह मुझे बुलाने आया था। मैंने भी इशारेमें कहा कि मुझे छोड़ दो। पर उसने सिर हिला कर समझा दिया कि यह बात नहीं होनेकी। इशारेहीसे उसने यह भी जताया कि चाहे जैसे हो वह सब मुझे राजधानी जरूर ले जायंगे और वहां खूब खाने पीनेके लिये देंगे, खातिर करेंगे और किसी प्रकारकी तकलीफ नहीं होने देंगे। इन सब बातोंको पुष्ट करनेके लिये उसने राजाकी मुहर दिखाई पर मुझे एक न भाई, मनमें आई कि निकल भागूं लेकिन उनकी बाण दृष्टि याद कर मनकी बात मनहीमें भुलाई। उन लोगोंका दल भी बहुत कुछ घट चुका था। निदान सोच विचार कर वहीं चलनेकी बात ठहराई। वह राज

कर्म्मचारी मेरे मनका भाव समझ कर बडी खुशीके साथ वहांसे विदा हुआ। थोडी देरके बाद "पेपलस सेलम" की अवाजसे आकाश गूंज उठा। कई आदमियोंने आकर बाईं ओरके बन्धन को ढीला कर दिया। करवट बदलनेका मौका मिला। बहुत देरसे पेशाबकी हाजत थी—सो फुरसत पातेही पहले मैंने पेशाब किया—तबीयत हलकी हुई। लेकिन वह सब मेरे पेशाबको देख आश्चर्य मानने लगे बल्कि बहुतेरे तो डूब जानेके डरसे इधर उधर भाग गये। उन लोगोंने एक महा सुगन्धित मरहम मुंह और हाथोंमें लगा दिया जिससे तीरकी जलन जाती रही। सब पीडा दूर हुई। शरीरको आराम मिला मैं भी लगा खर्राटे लेने।

## तृतीय परिच्छेद।

जब आंखे खुलीं तो अपनेको एक लम्बी गाडी पर बधा हुआ पाया। गाडी खडी थी और हजारों आदमी मुझे घेरे थे।

मैं आठ घण्टे खूब सोया या बेहोश रहा। राजाके डाक्टरोंने शराबमें बेहोशीकी दवा मिला दी थी बस उसीसे इतनी देर बेसुध पडा रहा। ये सब भेद पीछे खुले थे। जब मैं घास पर सोया हुआ था जासूसोंने जाकर महाराजको खबर दी। उन्होंने उसी समय अपने आदमियोंको समझा बुझा कर मेरे पास भेजा। उन लोगोंने आकर मेरे हाथ पैर बांध दिये जैसा कि ऊपर मैं कह आया हूं। उधर महाराजने मेरे भोजनादिकी सामग्री तथा एक बहुत लम्बी गाडी तैयार करनेके लिये आज्ञा दे दी। बहुत से लोग महाराजके इस कामको बुरा बता सकतेहैं—युरप वाले तो कदापि इसे पसन्द नही करेंगे—परन्तु मेरी रायसे ऐसे मौकों पर यही करना उचित है। अगर महाराजके आदमी आकर एका एक मुझ पर आक्रमण कर बैठते या मुझको जगा देते तो मैं गुस्से से उठ कर उनको पीस डालता। महा अनर्थ होता। आपसमें द्वेष बढता। अतएव महाराजने जो कुछ किया सो बहुत ठीक और उचित था। न सांप मरा न लाठी टूटी।

इस देशके निवासी गणित विद्याके पूरे पण्डित होनेके अलावे कारीगर बडे भारी है। कल काटेका बनाना तो इन सबके लिये महज काम है। यहांके महाराज विद्याके परमानुरागी है। आपके राज्यमें विद्या और शिल्पकी बहुत कुछ उन्नति हुई है। इसीसे लोग महाराजको "विद्यावन्धु" कहते है। बडे बडे पेडो तथा भारी भारी चीजोंके ढोनेके वास्ते यहां कलें तैयार है। लडाईके जहाज भी यहां बनते है। एक एक जहाजकी लम्बाई नौ नौ फुट होती है। ये सब जङ्गलहीमें तैयार होते और वहांसे कलोंके द्वारा समुद्रमें पहुंचाये जाते हैं। महाराजकी आज्ञा पातेही पाचसौ बढई और इञ्जीनियरोंने चार घण्टेके अन्दरही एक सुविशाल गाडी बना कर तैयार कर दी। यह गाडी जमीनसे तीन इञ्च ऊंची, प्रायः सात फुट लम्बी और चार फुट चौडी थी। देखनेमें बुरी न थी। इसमें बाईस पहिये लगे थे। इसी गाडीके पहुंचने पर सबने "पोपलेस सेलेम" से आकाश गुञ्जा दिया था। यह गाडी जहा मैं पडा हुआ था वही मेरे बराबर रक्खी गई। अब मुश्किल यह आपडी कि यह मेरा भारी शरीर गाडी पर कैसे चढाया जायगा। शेषमें उपाय निकल आया। एक एक फुट लम्बे खम्बे जमीनमें सीधे गाडे गये। इनके सिरे पर एक एक चरखी (छोटा पहिया) लगाई गई। मेरे हाथ, पैर, गर्दन आदि तमाम शरीरमें बन्द बाधे गये। मजबूत डोरियोंका एक छोर तो चरखियो पर रहा और दूसरा आकडों के द्वारा बन्दोंसे अटकाया गया। यह सब काम ठीक होजाने पर नौ सौ चुने हुए पहलवानोंने चरखियों परसे आई हुई डोरियोंको बडे जोरसे खैंचा। खैंचतेही मैं धरतीसे पाच इञ्च ऊपर उठ आया। गाडीको लोगोंने ठीक मेरे नीचे ठेल दिया। बस जरासी डोरी ढीली करतेही मैं गाडी पर आ पहुंचा। फिर मेरा सारा शरीर गाडीके साथ खूब मजबूतीसे बाध दिया गया। इस प्रकार कोई पौने तीन घण्टेमे मैं उस सुविशाल ~ पर लादा गया। ये सब बातें मुझे पीछे मालूम हुई क्योंकि

जिस समय वह सब काण्ड रचे जाते थे मैं बेहोशीकी पुडियाके कारण बिलकुल बेसुध था। महाराजके बडे दड़े डेढ हजार घोडे गाडीमें जुते थे जिनकी ऊंचाई साढे चार चार इञ्च थी। यह कही चुका हूं कि जहां मैं था वहांसे राजधानी आध मील थी। सब ठीक ठाक होजाने पर गाडी अग्रसर हुई। गाडी चलनेके चार घण्टे बाद अकस्मात् एक छींक आई और मैं चौंक पडा तो देखा कि बीच राहमें गाडी खडी है और मैं उस पर लदा हूं। इन आश्चर्यमयी बातोंको देख मेरी अजब दशा थी। कुछ कल काटा बिगड गया था इसीसे गाडी रुकीथी। मिस्तरी सब मरम्मतमें लगे थे। एक दिल्लगीकी बात सुनिये। जब गाडी रुकी तो दो तीन आदमियोंको यह देखनेका शौक हुआ कि मैं सोया हुआ कैसा मालूम होता हूं। वे लोग चुप चाप गाडी पर चढ आए और मेरे मुंहके सामने खडे होगये। इनमेंसे एक महाराजका चौकीदार भी था। वह अपने डण्डेका सिरा मेरी बाई नाकमें घुसेड कर भाग गया। मैं बडे जोरसे छींक कर जाग उठा। वह डण्डा नाकमें सींककी तरह जान पडा था। बस इसी सबबसे बीचहीमें मैं जाग पडा था। राजधानी पहुंचनेके तीन सप्ताह बाद यह भेद मुझे मालूम हुआथा। फिर गाडी चली। चलते चलते शाम होगई। रात भर रास्तेहीमें विश्राम किया। हिफाजतके लिये साथमें एक हजार सिपाही थे। पांचसौ हाथोंमें मशालें लिये और पांचसौ धनुष बाण चढाए दोनो तरफ डटे थे। सूरज उगने पर फिर कूचका डङ्का बजा। दोपहरको हम सब ऐसी जगह जा पहुंचे जहांसे नगर कोट (शहर पनाह) का फाटक दो सौ गज दूर था। बस यहीं गाडी खडी हुई। स्वयं महाराज परिवार सहित मुझे देखनेके लिये यहां आये थे। महाराजने तो मेरी देह पर चढके मुझे देखना चाहा परन्तु मन्त्रियोंने विपदकी आशङ्का कर महाराजको ऐसा करनेसे रोक दिया।

जहां गाडी रुकी थी वहां एक पुराना विशाल मन्दिर था।

उस देशमें इससे बडा मकान और नहीं है। कई वर्ष पहले इस मन्दिरमें एक नरहत्या होगई थी। इसी लिये नगरनिवासियोंने इसे अपवित्र समझ कर छोड दिया है। अब उनमें पूजा पाठ नहीं होता योंही खाली पडा रहता है। इस समय यह धर्मशालाका काम देता है। इसी मन्दिरमें मेरे टिकनेकी व्यवस्था हुई। उत्तर ओरका सदर दरवाजा चार फुट ऊंचा और प्रायः दो फुट चौडा था। इस दरवाजेसे मैं मजेमें रेंग कर भीतर जासकता था। दरवाजेके दोनों तरफ दो छोटी छोटी खिडकिया थीं जो धरतीसे छः इञ्चसे अधिक ऊंची न थी।

कारीगरोंने बाईं ओरवाली खिडकीके पास ८१ जञ्जीरें लगा रक्खी थी। इन जञ्जीरोंकी लम्बाई तथा मुटाई लेडियोंकी घडी की चेनके बराबर थीं। इन्हीं जञ्जीरोंको इकट्ठी कर मेरा बाया पैर बांधा गया और उनमें छत्तीस ताले जड दिये गये। बडी सडककी दूसरी तरफ मन्दिरसे बीस फुटके फासले पर एक गुम्बज था जिसकी ऊंचाई लग भग पांच फुटके होगी। महाराज पारिषद समेत उसी गुम्बज परसे मुझे देखने लगे। शहरके सिवा बाहरके लाखों आदमी तमाशा देखनेके लिये आये थे। एक हजार सिपाही हिफाजतके वास्ते मौजूद थे तिस पर भी सैकडों आदमी सीढी लगा कर मेरी देह पर चढते और कूदते थे। किसीकी कोई नहीं सुनता था। सब मेरे ऊपर गिरे पडते थे। लाचार हो महाराजको यह हुक्म जारी करना पडा कि जो कोई इस विराट पुरुष के पास जायगा उसे फांसी दी जायगी। जञ्जीरसे बांधनेके बाद और सब बन्धन काट दिये गये। यह जञ्जीर चार हाथ लम्बी थी। बस इसीसे मैं चार हाथ तक इधर उधर टहल सकता था। सिर्फ यही नहीं बल्कि टांग पसार कर मन्दिरके भीतर सो भी सकता था। क्योंकि दरवाजेसे चारही हाथ पर मैं था। मेरी तबीअत बहुत उदास थी। जी बहलानेके लिये जरा मैं खडा होगया।

और टहलने लगा। मेरा खडा होना और टहलना देख कर उन सबके आश्चर्य्यकी सीमा न थी।

## चतुर्थ परिच्छेद।



खडा होकर मैं चारो ओर देखने लगा। अहा! क्या मनोहर दृश्य है! क्या रमणीय स्थान है! आखें तृप्त नही होतीं—जी चाहता है निहारताही रहूं। क्या अनोखी छटा है सारा देशही चमन सा खिला हुआ है। चौकोर खेतोकी बहार फलकी क्यारियोसे किसी तरह कम नहीं है। नाना प्रकारके वृक्षों की कुछ निरालीही शोभा है। सात फुटसे ऊचे वहां वृक्षही नही हैं। मेरी बाई तरफ राजधानी है—अहा कैसा सुन्दर नगर है। नगर क्या है—खासा थियेटरका परदा है। देखतेही मन मुग्ध हो जाता है।

शौचादिसे निबटनेके लिये तबीयत बेचैन थी। दो दिनसे निपटा नही। अब और रोक न सका। मन्दिरमें घुस गया और किवाड बन्द करके वहीं हलका हुआ। कहही चुका हू कि जंजीर चार हाथ लम्बी थी इसलिये भीतर जानेमें कुछ कष्ट नही हुआ। ऐसी मैली कार्रवाई बस मैने एकही दिनकी थी सो आशा है कि पाठकगण मेरी दशा विचार कर क्षमा करेंगे। फिर तो मै रोज तडके उठता और बाहरही निश्चिन्त होता। दो मेहतर उसी समय आकर साफ कर जाते थे। बस इस विषयको यहीं समाप्त करता हू। पाठक! बाबा भोर मत सिकोडिये तीव्र समालोचकों हीके लिये मैंने यह गीत गाया है।

शौचादिसे छुट्टी पाकर मै बाहर निकल आया। इधर महाराज भी गुम्बदसे उतर चुकेथे। घोडे पर चढके मेरी ओर आने लगे पर ईश्वरने बडी कुशलकी। यद्यपि घोडा सुशिक्षित था तथापि वह मेरे पर्व्वताकार शरीरको देख कर भडका और अपने पिछले पैरोसे खडा होगया। महाराज भी घोड़े पर चढना जानते

थे इसलिये गिरे नहीं अपनी जगह पर डटे रहे। इतनेमें भाईमी ने आकर घोडेकी बाग थामली। महाराज भी कुशलपूर्वक उतर पडे। फिर खडे होकर आश्चर्य्यकी दृष्टिसे मुझे देखने लगे लेकिन जहां तक जञ्जीरकी पहुंच थी महाराज उससे दूरही रहे। डरके मारे पास नही आए। महाराजने रसोईयोंसे भोजनादिकी सामग्री लानेके लिये कहा। वे लोग पहलेहीसे तय्यार थे हुक्म पातेही मद्य और मांससे लदे हुए छकडे मेरे सामने लेआए। तुरतही मैंने सबको खाहा कर डाला। बीस छकडे मांसके और दस शराबके थे। मास तो मैं दो तीन कोरहीमें चाट गया—बाकी रही शराब सो एकही घूंटमें साफ होगई। महारानी अपने छोटे छोटे राजकुमार और कुमारियोंको लिये कुर्सियों पर अलग बैठी थी। सङ्ग मे शहरके नामी नामी रईसोंकी स्त्रिया भी थी। घोडा भडकनेके बाद सब महाराजके निकट चली आई। महाराजका रङ्ग श्वेतून सा, चेहरा सुन्दर मगर रोबीला बदन चुस्त दुरुस्त और गठीला था। और लोगोंकी अपेक्षा महाराज कुछ लम्बे थे। नाक नोकीली और आंखें रसीली थीं। उमर उनतीस बरससे कुछही कम होगी। महाराजको राजसिंहासन पर बैठे अभी सातही वर्ष हुएहैं। इसी बीचमें आपने बहुत कुछ नाम और यश पैदा कर लिया है। महाराजको भली भाति देखनेके लिये मैं जमीनमें लेट गया—करवट लेनेसे मेरा मुंह श्रीमान्‌के मुंहके ठीक सामने होगया। वे मुझसे छः हाथके फासले पर थे। महाराजको कई बार हाथमे लेना पडा था। इस वास्ते आपका चित्र हृदयमें चित्रित है। महाराजकी पोशाक सादी और सुहावनी थी लेकिन मस्तक पर रत्न जडित स्वर्ण मुकुट और हाथमें तीन इञ्च लम्बी तलवार थी। म्यान और मूठ दोनों ही सोनेकी थीं। और उनमें हीरे जडे थे। जितने लोग वहांथे सब अर्कावर्क थे—एकसे एककी पोशाक बढ कर थी। उस समय वहांकी भूमि बनारसी कमखाब मालूम ती थी और महाराज अपने दलबल समेत उसके बेल बूटे।



नं० ५

एकाको हाथमें उठालिया और उसके सामने जोरसे मुँह बाया मानो उसे जीताही निगल जाउगा।

पृष्ठ १५

महाराज मुझसे बोलते और मैं महाराजसे किन्तु कोई किसीकी बात नही समझता था। महाराजके साथ वकील और पुरोहित भी थे जिन्हें मैंने उनके रङ्ग ढङ्गसे पहचान लिया था। महाराजने उन्हें भी मुझसे बात करनेके लिये आज्ञा दी। वह बिचारे बोले भी बहुत कुछ। मैंने भी कई देशकी भाषाओंमें जवाब दिया परन्तु फल कुछ हुआ नहीं। कोई किसीकी बोली समझ नहीं सकता था। दो घण्टेके अनन्तर महाराजने समाज समेत प्रस्थान किया। तमाशेके लिये अक्सर लोग मुझे छेडते और दिक करतेथे। महाराजकी आज्ञासे भीड भाड हटाने तथा हिफाजतके लिये कडा पहरा बैठा। वास्तवमें वहाके आदमी बडेही शैतान थे। एक दिन जब मैं द्वार पर बैठा था कई आदमी लगे मुझ पर तीर चलाने। एक तीर तो बांई आखके पाससे निकल गया। बडी कुशल हुई, नही तो आखही फूट जाती। सिपाहियोंने तीर चलानेवालोंमेंसे छ: को पकड लिया और उनकी कुछ सजा न कर उन्हे बांध कर मेरे हवाले कर दिया। मैंने पाचको जेबमें रख कर एकको हाथमें उठा लिया और उसके सामने जोरसे मुंह बाया मानो उसे जीताही निगल जाऊंगा। उस बिचारेके तो प्राण सूख ही गये लेकिन दर्शकोंका भी डरके मारे अजब हाल था। जब मैंने खल्तीसे छुरी निकाली तो सबके सब सन्नाटेमें आगये और वह बिचारा तो अपनी जानसे हाथ धोकर बडे जोरसे रो उठा। मैंने छुरीसे उसका बन्धन काट कर उसे जमीन पर रख दिया। वह जान लेकर भागा। शेष पाचके साथ भी मैंने यही वर्त्ताव किया। मेरे इस कार्य्यवाहीसे सब लोग बहुतही प्रसन्न हुए। महाराज तक यह खबर पहुंची। यहां मेरी बडी प्रशंसा हुई। इससे मुझे लाभ भी हुआ जिसका हाल आगे चल कर मालूम होगा।

कः सौ बिछौने गाड़ी पर लद कर आपहुंचे। दर्जियोंने डेढ़सौ बिछौनेको एक साथ मिला कर सी डाला, इस तरहके चार बनाये गये। फिर इन चारोंको इकट्ठा करनेसे एक गद्दा तैयार हुआ। खैर, इस गद्देसे कुछ आराम मिला। चादर कम्बल, तकिये, मसहरी वगैरह भी इसी नापसे बनाई गई। इस प्रकारसे रातका कष्ट दूर हुआ।

मेरे यहां पहुंचनेकी खबर देश भरमें फैल गई। धनी, दरिद्र, छोटे बड़े, आलसी, शौकीन—सब प्रकारके लोग घर बार छोड़ कर मुझे देखनेके लिये चारों ओरसे आने लगे। आस पासके गांव सब खाली होगये। यदि महाराज नई नई कड़ी आज्ञायें जारी करके इस धेडियाधसानको न रोकते तो खेतीबारी तथा खेती बारीके काम बिलकुल बन्द होजाते। महाराजने यह नियम कर दिया कि जो लोग देख चुके हैं वे अपने अपने घर लौट जाय और बिना सरकारी हुक्मके मन्दिरके आस पास (एकसौ हाथ तक) फिर न आवे। अगर कोई आवेगा तो उसे प्राण दण्ड दिया जायगा। हुक्म लेनेमें रुपये लगते थे सो राज्यके सिकत्तर साहबको खूब रुपये मिलने लगे।

इस बीचमें महाराजके यहां कई सभायें बैठी। इन सब सभाओंका मुख्य उद्देश्य मैंही था। मेरे साथ अब कैसा व्यवहार करना चाहिये इत्यादि बातोंहीका विचार सभासद लोग आपसमें करते थे। वहांका एक भलामानस मुझे बहुत चाहता था। वह राज दरबारकी गुप्त बातें बहुधा मुझसे कह जाता था। न जाने वह कैसे इन सब गुप्त भेदोंका पता लगा लेता था। पीछे उसीसे मालूम हुआ कि सभावाले इस फिकरमें पड़े हैं कि अगर कहीं मैं जञ्जीर तोड़ कर निकल जाऊं तो बड़ा अनर्थ होगा। किसीको यही चिन्ता थी कि अगर मैं कुछ दिन वहां रह गया तो सारा देश दुर्भिक्षके चगुलमें जरूर फंस जायगा। मेरी खुराक जुटानेमें सर ...था। बहुत कुछ खर्च पड़ता है। थोड़ेही दिनोंमें खजाना खाली

होजायगा। इसलिये मुझ आफतको टालनेके लिये सभासदों ने नये नये ढङ्ग निकाले किसीने अन्न विना मारना बताया और किसीने विषैले तीरोंसे मेरा कामही तमाम करनेके लिये सलाहदी। परन्तु दूरदर्शी लोगोंने कहा नहीं, ऐसा करनेसे महा अनिष्ट होगा। जब इतनी बडी लाश सडेगी तो समूचा देश दुर्गन्धिसे मर जायगा—फिर महामारीको देशका सत्यानाश करनेमें कितनी देर लगेगी? जिस समय सभामें सब तर्क वितर्क होरहे थे दो सिपाहियोंने आकर महाराजसे मेरी बडी बडाईकी और उन छः आदमियोंकी कथा जिन्हें धमका कर मैंने छोड दिया था कही। महाराज तथा सभासदगण मेरी इस कार्यवाहीको सुन बहुतही खुश हुए। उसी समय सर्व सम्मतिसे निश्चय हुआ कि राजधानीके समीप नौ सौ गजके भीतर जितने ग्राम हैं वे सब 'नर पर्व्वत' (मेरे) के खाने पीनेकी सब चीजें नित्य सवेरे जुटाया करें और इन सब चीजोंका दाम खजानेसे मिला करेगा। 'नर पर्व्वत' के काम काजके लिये छः सौ नौकर चाकर रखे जांय। इन लोगों की तलब भी खजानेसे मिला करे तथा इनके रहनेके लिये मन्दिर के दरवाजेके निकटही घर बने। पोशाक तैयार करनेके वास्ते तीनसौ दर्जी तथा यहांकी भाषा सिखानेके लिये छः अच्छे पण्डित नियत हों। सरकारी घुडसवार तथा सिपाही सब अपनेको ढीठ बनानेके निमित्त सदा। "नर पर्व्वत" के निकट जाकर अपनी अपनी कसरत दिखाया करें।

## पञ्चम परिच्छेद।



एक दिन महाराजने कहा "अगर मेरे कर्मचारी तुम्हारी तलाशी लें तो तुम्हें बुरा न मानना चाहिये। तुम्हारे जैसे विराट पुरुषके पास अगर कोई भयानक हथियार हो तो पलमें प्रलय हो सकती है। सो इस काममें किसी प्रकारका उजर मत करना और यह तुम्हारी सहायताके बिना हो भी नहीं सकता है। तुम्हारी दयालुताका बहुत कुछ नाम फैला है क्योंकि मैं अपने कर्मचारियों को जान तुम्हारे हाथ सौंपता हूं।" महाराजके मनका भाव समझ कर मैंने कहा "मुझे कुछ भी उजर नहीं है। आप अभी मेरी तलाशी ले लीजिये मैं तैयार हूं।" महाराज बोले "मैं नहीं ले सकता। इस राज्यके नियमानुसार मेरे दो कर्मचारी ही तलाशी लेंगे। जो जो वस्तु तुम्हारे पास मिलेगी वह सब जब तुम यहांसे जाओगे तब लौटा दी जायगी। अगर दाम चाहोगे तो उन सब चीजोंका उचित दाम तुम्हें मिलेगा।" आखिर दो राजकर्मचारी मेरे पास आए। मैं उन दोनोंको हाथमें लेकर क्रमसे जेबोंमें उतारता गया। उन दोनोंने भली भांति अन्वेषण किया। जब काम होगया तब उनको जमीन पर रख दिया। जितनी चीजें मिली थी सबकी सूची बना कर महाराजको रिपोर्ट सुनाई गई। उस रिपोर्टका अविकल अनुवाद यह है—

"हम लोगोंने 'नर पर्व्वत' के कपड़ोंका पूर्ण रूपसे अन्वेषण किया। दाहनी ओरकी पाकेटमें मोटे कपड़ेका एक टुकड़ा मिला जो आसानके दरबार हालकी जाजमके बराबर है। बाईं ओरकी पाकेटमें चान्दीका एक सन्दूक था। जिसका ढकना भी चान्दीही का है। यह बहुत भारी है। इसे हम उठा न सके। इसे खोल कर देखनेकी इच्छा हुई। जब खुला तो देखा इसमें कुछ गर्दसी भरी हुई है जिसके उड़तेही हम लोग छींकते छींकते बेदम हो गए। हममेंसे एक उस सन्दूकमें घुसा। वह घुटने तक उस गर्द

में डूब गया। वेष्टकोट की दाहिनी तरफवाले खलीतेमें उजली मगर पतली चीजका एक बड़ासा पुलन्दा देखा जो मजबूत रस्सीसे बंधा हुआ था। उसमें क्याहै सो मालूम नहीं। यह पुलन्दा तीन पुर्सा लम्बा है। इस पर हमारी हथेलीके समान काले काले दाग थे जो सम्भवतः अक्षर होंगे। बायें खलीतेमें एक प्रकार का एक यन्त्र पाया जिसके एक तरफ बीस बड़ी बड़ी खूटियां गड़ीं है। जान पड़ता है 'नर पर्व्वत' इस यन्त्रसे अपना सिर झाड़ता है। वह हमारी बोली जल्दी नहीं समझ सकता था इसलिये हम बहुत सी बातें पूछ न सके। पटलूनकी दक्षिण ओरवाली पाकेटमें लोहे की एक पोली लाट देखी जो एक पुर्सा लम्बी है। यह लकड़ीके एक बड़े कुन्देमें जड़ीहै। लाटके एक तरफ लोहेकी अनूठी मूर्तियां बनी हुई हैं। यह क्या है सो हम लोग नहीं जान सके। दूसरी जेबमें भी ऐसीही एक चीज है। दाहिनी ओरवाली छोटी पाकेट में बहुतसे गोल मगर चपटे, छोटे, बड़े, उजले और लाल धातुके टुकड़े थे। जो उजले थे सो चान्दीके मालूम पड़े लेकिन वे इतने भारी थे कि हम दोनों मिल कर भी उन्हें उठा न सके। बाईं जेबसे दो काले काले अनगढ खम्भे थे। जब जेबके भीतर खड़े थे तो बड़ी कठिनाईसे उनके सिरे तक पहुंच सकेथे। एक तो खोलमें बन्द है और दूसरेके ऊपरवाले छोर पर कुछ गोलसी उजली चीज मालूम पड़ी जो हमारे सिरसे दूनी है। इन दोनोंके भीतर इस्पात के बड़े बड़े मोटे पत्तर बन्द हैं। हमारे कहनेसे 'नर पर्व्वत' ने खोल कर उन दोनों चीजोंको दिखलाया और कहा कि एक तो बाल बनानेकी कल है और दूसरी मांस काटनेकी। दो खलीते और थे जिनमें हम लोग नहीं गये। बाहरहीसे देखा पतलूनके ऊपरी भागमें दाईं ओरके खीसेसे चान्दीकी एक जञ्जीर लटकती है। हमारे कहनेसे उसने जञ्जीरको बाहर निकाला। देखतेही हम लोग भौचक्के रह गये। देखा जञ्जीरके निचले सिरेसे एक गोल पदार्थ बंधा हुआ है। जिसके एक तरफ चान्दी है और दूसरी

तरफ है स्वच्छ पार दर्शक पदार्थ। जिधर स्वच्छ है उधरही अनूठे अनूठे अक्षर लिखे है। उन अक्षरोंको छूना चाहा पर छू न सके, स्वच्छ पदार्थसे उगली टकरा कर रह गई। नर पर्व्वतने उस अद्भुत पदार्थको हमारे कानोंसे लगाया तो हमारे अचरजका ठिकाना न रहा। उसमेंसे टक् टक् शब्द निकलता है। जैसे फुहारेसे जल बराबर गिरा करता है वैसेही उसमेंसे भी आवाज निकला करती है। हम लोग अनुमान करते है कि यह एक विचित्र जीव है अथवा नर पर्व्वतका इष्ट देवता। यह पिछली बातही मुझे सत्य प्रतीत होती है क्योंकि नर पर्व्वत इस यन्त्रकी आज्ञा बिना कोई कामही नहीं करता है। यह पदार्थ उसे दिन रातकी सूचना देता है। बायें खीसेसे एक जाल निकला। मछली पकडनेके जाल जैसे होते है यह भी वैसाही है। लेकिन यह बटुएकी तरह खुलता और बन्द होता है। इसमें सोनेके बडे बडे बहुतसे सिक्के है। यदि वास्तवमें यह सोना है तो इसका मूल्य अपरिमित होगा।

महाराजको आज्ञानुसार हमने नरपर्व्वतके खीसोंका भली भांति अनुसन्धान किया। जिन चीजोंका वर्णन ऊपर कर चुके हैं। उनके अतिरिक्त एक वस्तु और देखी। उसकी कमरसे चमडेकी एक पेटी लपटी हुई है जिससे एक लम्बी तलवार बाई ओर लटकती है। यह तलवार पचीस इञ्च लम्बी है। दाहिनी ओर दो खण्डका एक बेग है। इसके एक एक खण्डमें महाराजके तीन तीन आदमी मजेमें अट सकते हैं। एक खण्डमें भारी भारी बहुतसी गोलियां है और दूसरेमें एक तरहका काला अन्न। लेकिन यह भारी नहींहै। पचास दानोंको एक बारही मुट्ठीमें उठा लियाथा।

नर पर्व्वतके पास जो कुछ चीजें मिली या देखी उनकी यह पूरी सूची हैं। नर पर्व्वतने हमारे साथ अच्छा वर्ताव किया और महाराजके प्रति विशेष राजभक्ति दिखलाई है। महाराजके शुभ शासन समयके नवासिवें चन्द्रके चौथे दिन यह रिपोर्ट लिखी गई।

क्रेफलिन फ्रेलक
मार्सी फ्रेलक।"

रिपोर्ट सुन कर महाराजने मुख्य चीजें दाखिल करनेके लिये मुझसे अनुरोध किया। जिन जिन पदार्थोंको देख कर वे चमत्कृत हुए थे पहले मैं उन्हीका वर्णन करता हूं। दरबार हालको जाजमसे जिसकी समताकी गई थी वह था मेरा रुमाल। मेरी पिस्तौलहीकी बराबरी लोहेकी पोली लाटसे कीगई थी। सुंघनी की डिबियाहीने सन्दूककी इज्जत पाईथी। बिचारी घडी तो साक्षात् देवताही बन बैठी थी।

महाराजने पहले तलवार दिखलानेके लिये कहा। मैंने स्यान समेत तलवार निकाली। महाराजकी आज्ञासे उसी समय चुनी हुई तीन हजार फौज धनुष बाण चढाये मेरे चारों तरफ मगर कुछ दूर हट गई। मेरी दृष्टि तो महाराजकी ओर लगी थी इस लिये इस सुविशाल सैन्यदलको न देख सका। इसकी खबर मुझे पीछे मिली, अस्तु। फिर महाराजने स्यानसे तलवार निकालनेके लिये कहा। मैंने वही किया। यद्यपि समुद्रके जलमें भीगने के कारण कहीं कहीं उस पर मोरचा लग गया था तथापि ज्यादे हिस्सा उसका साफ था। मैं हाथमें लेकर उसे इधर उधर घुमाने लगा। सूर्य्यकी किरण पडतेही वह बिजलीसी चमक गई। सब दर्शकोंकी आंखे बन्द होगई, डरके मारे होश उड गये। महाराजने स्यानमें रख कर जमीन पर धीरेसे धर देनेके लिये आज्ञा दी। मैंने वही किया। फिर पिस्तौलकी बारी आई। बारूद चमडेके तोशदानमें थी इस वास्ते वह भीगनेसे बच गई थी। मैंने पिस्तौलमें केवल बारूद भर कर एक आवाजकी। जिससे सैकडों बेहोश होगये। महाराज भी जरा चौंक उठे थे। फिर दोनों पिस्तौल और तोशदान तलवारके साथही रखदिये। महाराजसे यह भी निवेदन कर दिया कि यह बारूद बहुत जोखिमकी चीज है। इसे आगसे बहुत बचाना चाहिये नहीं तो सारा महल एक छनमें उड जायगा। महाराज घडी देखनेके वास्ते बहुत बेचैन थे। आखिर मैंने घडी निकाली। दो आदमी उसे उठा कर महाराज

दीपास लेगये। घडी देखते ही उनके आश्चर्य्यका वारापार न था। काटेकी चाल तथा लगातार टक् टक् शब्दने तो उन्हें आश्चर्य्यके समुद्रमें डुवा दिया। घडीके विषयमें पण्डितोंसे पूछा गया तो किसीने जानवर, किसीने देवता और किसीने क्या बताया सो मेरी समझमें न आया। इसके उपरान्त मैंने रुपये, पैसे, अशर्फियां, वटुआ, छुरी, छुरा, कंघी, सुंघनीकीडिबिया, रुमाल और रोज-नामचा महाराजके सामने रख दिया। तलवार, पिस्तौल और तोशदान महाराजने गाडी पर लदवा कर खजानेमें भेज दिये। बाकी चीजें मुझे वापस मिली।

एक गुप्त पाकिट और थी जिसको तल शी जान बूझ कर मैंने होने न दी। इस पाकिटमें एक जोडा चश्मा, जेबी दूरबीन तथा और भी बहुतसी कामकी चीजें थी। शायद लोग तोड फोड दें बस इसी ख्यालसे मैंने इन सब चीजोंको गुप्तही रक्खा।

## षष्ट परिच्छेद।



मेरी नम्रता और सज्जनताके कारण महाराज मुझसे बहुतही प्रसन्न रहते थे। राज दरवारके जितने लोग थे सभी मुझसे सन्तुष्ट थे। प्रजागणका तो मैं खिलौनाही बन गया था। इन सब कारणोंसे मुझे अपने छुटकारेकी बहुत कुछ आशा होने लगी। मैं भी सबको खुश रखनेकी कोशिश करता था। धीरे धीरे क्रमश मेरा भय भागने लगा। सब ढीठ होचले। पांच पांच छ' छः आदमी टोली बांध कर आते और मेरी देह पर उछलते कूदते और नाचते। यहां तक सब निडर होगये कि छोटे छोटे लडके और लडकियां मेरे बालोंमें लुका चोरी खेलने लगे। मैं चुपचाप पडा पडा देखता था। अब मैं इनकी भाषा भी अच्छी तरह बो-लने और समझने लगा था। एक दिन महाराजने अपने यहांके खेल तमाशे दिखलाये। वस्तुत' ऐसी कुशलता—ऐसी निपुणता— ...ता मैंने कहीं नहीं देखी! ऐसे तो सभी तमाशे अच्छे

थे लेकिन "रज्जू-नृत्य" यानी डोरी परका नाच मुझे बहुतही भाया। एक फुट ऊंचे दो खम्भे (नहीं खूंटी) जमीनमें गाड़ कर उनमें दो फुट लम्बा उजला धागा बांध दिया जाता है। बस इसी धागे परके नाचका नाम है "रज्जू-नृत्य"। इस नाचका पूरा विवरण मैं सुनाता हूं आशा है पाठकगण ध्यानसे सुनेंगे।

जो भारी भारी कामोंके अभिलाषी हैं अथवा जो महाराजके कृपा पात्र बना चाहते हैं वही यह नाच नाचते हैं। उच्च पद पानेके लिये बस इसी रज्जू-नृत्यमें पटु होना चाहिये—विद्या या कुलीनताकी कुछ आवश्यकता नहीं है। यह नाच बालेपनहीसे सिखाया जाता है। किसी उच्च पदस्थ राजकर्मचारीके मरने वा पदच्युत होने पर पांच छः उम्मेदवार अपना अपना नाच दरबारको दिखाते हैं। जो बढ़िया नाचता या जो बिना गिरे पड़े खूब कूदता है वही उस पदको पाता है। राज्यके प्रधान प्रधान मन्त्री भी अकसर इसी प्रकार नृत्य कर महाराजको जता देते हैं कि अभी तक वह अपनी निपुणताको नहीं भूले हैं। खजानचीको सब अफसरोंसे कमसे कम एक इञ्च अधिक कूदना पड़ता है। मैंने अपनी आंखोंसे उसको डोरी पर तलवार रख कर कला-बाजी करते देखा है। इस नाचमें खजानचीके बाद महाराजके प्राइवेट सिक्रेटरी मेरे परममित्र रेलड्रेसलहीका नम्बर था। और बाकी सब समान थे।

गद्दी बिछी हुई थी इसीसे वचभी गये नही तो उसी चण उनका काम तमास होजाता।

एक खेल और है जो महाराज, महारानी और प्रधान मन्त्री के सिवाय दूसरा कोई नही देख सकता—सोभी बराबर नहीं कभी कभी किसी खास मौके पर होता है। महाराज छ. ड. इञ्चके तीन पतले रेशमी डोरे मेज पर रख देते है जिनमें एकतो नीला, दूसरा लाल, और तीसरा हरा होता है। जो बाजी मार लेता है उसी को महाराज सन्तुष्ट होकर ये डोरे इनामके बतौर देते हैं। राज-महलके बडे कमरेमे यह तमाशा होता है। खेलनेवालोंको अपना अपना कौशल दिखलाना पडता है। रज्जु-नृत्यसे इसका ढङ्ग निरालाही है। ऐसा कौशल्य तो पृथ्वी पर मैने कहीं नही देखा। महाराज छडीको सामने तान कर खडे होते है और खेलनेवाले सब एक एक करके उस छडीको उछल कर लाघ जाते है। कभी उसके नीचेसे निकल जाते और कभी इधर आते कभी उधर जाते है। महाराज भी छडीको कभी ऊपर उठाते और कभी नीचे गिरातेहै। बस इसी छडीके इशारे पर खेल होता है। कभी कभी छडीका एक सिरा महाराजके हाथसे और कभी दोनो ही मन्त्रीके हाथमें रहते है। जो इस उछल कूदसे अव्वल होता उसे नीला, दूसरा होता उसे लाल और तीसरा होता उसे हरा डोरा मिलता है। ये डोरे करधनीकी तरह कमरमें पहने जाते है। ऐसे वहा बहुत कम लोग है जिनकी कमरमे ऐसी एक भी करधनी न हो।

फौजी तथा महाराजके अस्तबलके घोडे रोज मेरे पास लाये जाते थे। आते आते वे सब ढीठ होगये। अब मुझे देख कर वे नहीं भडकते थे। अब वे मजेमे पैरके पास चले आते थे। मैं अपना हाथ धरती पर रख देता तो सवार लोग बडी फुर्तीसे घोडे समेत उसे फाद जाते। एक दफे एक शिकारी बडी चालाकीसे मेरे पैर को घोडे समेत फाद गया था। लेकिन ताज्जुव तो यह है कि उस समय मेरे पैरोमें जूते भी थे। एक दिन मैने एक अनूठे खेलसे



रूमाल पर हान्दिस युद्ध।

महाराजको खूब ही प्रसन्न किया था। मैंने बहुतसे खूटे मंगवाये। दो दो फुट लम्बे नौ खूटे जमीनमें गाड दिये। चौकोर जमीनके चारो ओर ये खूटे गाडे गये थे। इसका क्षेत्र फल था अढाई वर्ग फुट। फिर खूटोंके ऊपर चारो तरफ चार डण्डे मजबूतीसे बांध दिये गये। उन्ही खूटोंसे अपने रूमालको खूब कसकर बाध दिया फिर चारों ओर खींचनेसे रूमाल बिलकुल तन गया तनकभी सिकुडन न रही। जान लेना चाहिये कि वह रूमाल ऊपरवाले चारों डण्डोंसे पांच इञ्च नीचेकी ओर बांधा था तब इन्होंसे डण्डे मुंडेरेका काम देते थे। जब सब ठीक ठाक होगया तब मैंने महाराजसे आज्ञा लेकर चौबीस चुने हुए सवारोंको उनके अफसर सहित इस रूमाल पर डाल कर कवायद करनेके लिये वाह दिया। यह सब अस्त्र शस्त्रसे सुसज्जित थे। उस रूमाल पर दो हिस्से होकर वह सब अभ्यास युद्ध करने लगे। खूब घमसानकी लड़ाई हुई। महाराज इस खेलसे बहुत ही प्रसन्न हुए। कई रोज तक तमाशा हुआ था। ईश्वरकी कृपासे इस खेलमें कोई दुर्घटना नहीं हुई। केवल एक दिन एक सरदारके घोडेकी टापसे रूमालमें छेद होगया था परन्तु कुछ हानि नहीं हुई।

ला सकते हैं।" मैंने उसके मगवानेके लिये महाराजसे अनुरोध किया। उन्होंने भी आज्ञा देदी। आखिर वह अनूठी चीज आ पहुंची, सहजमें नहीं – पांच घोड़े उसे खिंचकर लाये थे। देखा तो मालूम हुआ कि मेरी टोपी है। समुद्रमें तैरनेके समय मैंने इसे डोरीसे बांध लिया था पर फिर यह कहां गिर पड़ी सो मालूम नहीं। टोपी आई सही लेकिन बिलकुल छिन्न भिन्न थी। क्योंकि एक तो घसीट कर लाई गई दूसरे छेद करके उससे डोरी बांधी गई थी।

इस घटनाके दो दिन बाद महाराजने एक और विचित्र तमाशा देखा। महाराज मुझसे बोले "तुमसे जहां तक होसके पांव फैला कर सीधे खड़े होजाव। मेरी कुछ फौज जो यहांहै कायदे के साथ तुम्हारे दोनों पैरोंके बीचसे निकल जायगी।" मैं पांव फैलाकर खड़ा हुआ। घुड़ सवार सोलह २ और पैदल चौबीस चौबीसकी पांती बांध कर ध्वजा पताका उड़ाते डङ्का पीटते मेरे पैरोंके बीचसे निकल गये। कुल पलटन चार हजार थी। महाराजका हुक्म था कि जानेके समय कोई ऊपर न देखे परन्तु दो एक मन चले और रसिक सिपाहियोंने इस हुक्मको ताक पर रखदिया था। पुराना होनेके कारण मेरा पतलून कुछ फट गया था। सो ज्योंहीं ये लोग पैरोंके बीचोंबीच पहुचे त्योंही ऊपर देख कर अचम्भेके साथ हंस पड़े।

एक बहुत जरूरी बात कहनेको भूलही गया था। वह यह कि जिस देशकी कथा मैं कह रहा हूं अथवा यों कहिये कि जहां मैं आ फंसा हूं उसका नाम "लिलीपट" है और वहांके निवासी मुझे "नर पर्व्वत" कहते हैं।

मैंने अपनी स्वाधीनताके लिये महाराजकी सेवामें इतने प्रार्थना पत्र भेजे कि उनका भी चित्त पिघल उठा। आखिर एक सभा करके सबकी राय लीगई। सबने मेरेही पक्षमें रायदी। केवल पादड़ी जिसका नाम "स्कायरेशबलगुलाम" था अकारणही

मेरा शत्रु, परम शत्रु, वज्र शत्रु बन बैठा। यह वल गुलाम समुद्री सेनापतिके सिवा राजमन्त्री भी था। महाराज इसे बहुत चाहते थे। इसीसे यह उनका विश्वास भाजन भी था। यह अपने कामों में बड़ा पक्का लेकिन चेहरा रूखा था। बस इसी दुष्ट वल गुलाम ने न जाने क्यों मेरे विरुद्ध राय देदी परन्तु कुछ हुआ नहीं क्योंकि इसे छोड़ कर सभी सभासद मेरे पक्षमें थे। अतएव महाराजने भी मेरे अनुकूलही सम्मति प्रगटकी। लाचार हो वलगुलामको भी सबकी रायमें राय मिलानी पड़ी परन्तु सभाके सन्तव्योंको स्वय लिखनेके लिये उसने बड़ा हठ किया। आखिर यह भार उसीके सिर सौंपा गया। वलगुलामने भी आज्ञा पत्र लिखकर तैयार किया। कई माननीय पुरुषोंके सङ्ग वह स्वय आज्ञापत्र लेकर मेरे पास आया। मैंने ध्यानसे आज्ञापत्रको सुना और उसकी शर्तों को मञ्जूर किया। फिर वलगुलामके आज्ञानुसार पहले तो अपने देशकी प्रणालीसे पुन उनकी देशप्रणालीसे मुझे शपथ करनी पड़ी कि मैं इन नियमोंको अवश्य पालूंगा। जरा इन लोगोंके कसम खानेकी रीति सुनिये। बायें हाथसे दायां पैर थाम कर दाहिने हाथकी बिचली उङ्गलीसे ब्रह्माण्ड और अंगूठेसे दाहिने कान का ऊपरी भाग कसम खानेके समय छूना पड़ता है। मुझे भी यह सब कसरत करनी पड़ी थी। पाठकोंके अवलोकनार्थ मैं उस आज्ञापत्रका अनुवाद दिये देता हूं।

लिलीपटके महाप्राक्रान्तशाली महाराज गलबटो ममारेन एभ-लेमगर्डिलोमिफिन मुली उली गुइने जिनके साम्राज्यकी परिधि प्राय बारह मील और विस्तृति भूमण्डलकी सीमा पर्य्यन्त है—जिनके युगल चरण पृथ्वीके केन्द्रको पवित्र करते हैं—जिनका मस्तक सूर्य्यमण्डलको स्पर्श करता है—जिनके सिर हिलातेही समारके समस्त राजा कांप जाते हैं—जो दुष्टोंका दमन और शिष्टोंका सत्कार करते—जो सब महाराजोंके महाराज जो मनुष्य कोटिमें सब से बड़े हैं—जो वसन्त ऋतुसे मनोहर, ग्रीष्मसे सुखदायी,

एकनायी और भीरपालने मनवाये। कि —नर पर्व्वतको जो हमारी स्वर्गीय भूमिमें बाहरसे आपड़ा है, शपथ लेकर निम्नलिखित नियमावलीका पालन करनेके लिये बाध्य किया है।

(१) 'नर पर्व्वत' को हमारी आज्ञाके बिना कदापि इस राज्यके बाहर कहीं नहीं जाना चाहिये।

(२) 'नर पर्व्वत' को हमारी प्रकाश्य अनुमतिके बिना कदापि राजधानीके भीतर आनेका साहस न करना चाहिये। यदि इसके आनेकी आवश्यकता समझी जायगी तो दो घण्टे पहले नगर निवासियोंको सूचना देदी जायगी कि आज नर पर्व्वत शहरमें आता है कोई आदमी घरसे बाहर न निकले।

(३) यह नर पर्व्वत केवल बड़ी बड़ी सड़कोंही पर घूम सकता है। मैदानमें जहां मवेशी चरते हैं या खेतोंमें, यह न टहल सकता न सो सकता है।

(४) नर पर्व्वतको बड़ी बड़ी सड़कों पर भी खूब सचेत होकर चलना चाहिये जिसमें हमारी प्यारी प्रजा या उनके घोड़े, गाड़िया-आदि पैरके नीचे न कुचल जाये। इनके अतिरिक्त हमारी प्रजाओंमेंसे किसीको भी उसकी मर्जीके बिना हाथमें उठाना न चाहिये।

(५) अगर कहीं कोई जरूरी खबर लेकर भेजनेकी दरकार हो तो नर पर्व्वत दूत और उसके घोड़ाको जेबमें रखकर एक चन्द्रमें एक बार छः दिनका सफर तय करेगा। और जरूरत हुई तो कुशल पूर्व्वक दूतको घोड़े समेत वापस भी लावेगा।

(६) हमारे शत्रु ब्लेफास्कूके राजासे युद्ध उपस्थित होने पर नर पर्व्वतको हमारी सहायता करनी पड़ेगी। शत्रु लोग हम पर आक्रमण करनेके लिये जङ्गी जहाज तैयार कर रहे हैं। अतएव नर पर्व्वतको उचित है कि उनको नष्ट भ्रष्ट करनेकी यथा साध्य चेष्टा करे।

(७) नर पर्व्वतको छुट्टीके समय भारी भारी पत्थर रखने तथा

गाड़ी इमारतोंकी दीवारों पर चढ़ा कर कुलियोंकी मदद करनी चाहिये।

(८) नर पर्वत दो चन्द्रमें हमारे राज्यकी परिधि अपने डगोंसे नाप कर ठीक करदे।

(६) नर पर्वत ऊपर कहे हुए नियमोंको पालन करनेके लिये यदि धर्मकी सौगन्द खायगा तो उसे खाने पीनेके लिये रोज १७२४ आदमियोंकी खुराक मिला करेगी, वह जब चाहेगा महाराजसे बिना रोक टोक मिल सकेगा और हम लोगभी सब तरहसे उसको अपना कृपा पात्र समझा करेंगे। हमारे राजत्वकालके ९१ वें चन्द्र के बारहवें दिन यह आज्ञापत्र 'बेल्फाबोराक' प्रासादमें लिखा गया।'

एव हिसाबियोंने हिसाब लगाया कि कमसे कम १७२४ * आदमी तो जरूरही मेरे बराबर होंगे। बस इसी लिये इतने आदमियोंकी खुराक मेरेवास्ते काफी समझी गई। पाठकगण! इतनेहीमें आप लोग वहांके निवासियोंकी विद्वता तथा महाराजकी बहुदर्शिता और सावधानता समझ सकते हैं।

स्वाधीनता पानेके बादही मुझे राजधानी देखनेकी लालसा हुई।

---

## सप्तम परिच्छेद।

अब मैं स्वाधीन हूं। स्वाधीनता पानेके बादही मुझे राजधानी देखनेकी लालसा हुई। प्रार्थना करने पर महाराजने अनुमति भी दे दी पर चेता दिया कि खबरदार! पुरजनोंको अथवा उनके मकानोंको किसी प्रकारकी हानि न पहुंचाना। मेरे नगर भ्रमण का विज्ञापन सारे शहरमें ढिंढोरा पीट कर दिया गया। सबको घरसे बाहर निकलनेकी मनाही हुई। सब प्रबन्ध ठीक होजाने पर मैं नगर देखनेके लिये निकला। नगरकोटकी दीवार अढाई फुट ऊंची और करीब ग्यारह इञ्च चौडी है इस पर एक घोडा गाडी मजेसें चल सकती है दस दस फुट पर एक एक गुम्बज है। पश्चिम दरवाजेसे मैंने नगरमें प्रवेश किया। मैं सिर्फ फतूही पहने था। कोटके दामनके झटकेसे शायद छतों और छज्जोंको हानि पहुंचे इसी खयालसे मैंने कोट फोट कुछ नहीं पहना। यद्यपि महाराजकी कडी आज्ञाके कारण सब नगर निवासी अपने अपने घरोंमें घुसे थे तथापि मैं बडी सावधानीसे फूक फूक कर पाव रखता। छतों पर और छज्जों पर ठसा ठस भीड थी। मैं बहुत देश देशान्तरोंमें घूम चुका हूं पर ऐसी आबादी कहीं नहीं देखी। शहरकी बनावट चौकोर है। नगर कोटकी चारों दीवारें पाच पाचसौ फुट लम्बीहैं पाच पाच फुट चौडी दो बडी बडी सडकेंहै जो

---

* ठोस पदार्थका घेवफल निकालनेके लिये घन किया जाता है जैसे १२×१२×१२=१७२८।

सारे शहरको चार हिस्सोंमें बांटे हुए है। छोटी छोटी गलियोंमें मैं नहीं गया—बाहरहीसे देखा। उनकी चौड़ाई डेढ़ फुटसे ज्यादे न थी। पांच लाख आदमी इस शहरमें रह सकते है, मकान भी तीन मञ्जिलसे लेकर पांच मञ्जिले तक देखनेमें आये। बाजार बहुत सुन्दर और दुकाने खूब सजी थी।

राजधानीका नाम 'मिलडेण्डो' है। नगरके ठीक बीचमें महाराजका राजमहल है। यहीं पर दोनो सड़के आपसमें मिली है। राजमन्दिरसे बीस फुटकी दूरी पर चारों तरफ दो फुट ऊंची दीवार है इस दीवार पर चढ़नेकी मुझे आज्ञा थी। मै इस पर चढ़ गया। दीवारसे राजमन्दिर इतने फासले पर था कि मैं सब तरफकी चीजे देख सकता था। बाहरी चौक ४० फुटका था। दो चौक और थे फिर भीतर राजभवन था। इसको देखनेकी मुझे बहुत लालसा हुई पर देख न सका क्योंकि सदर फाटककी ऊंचाई डेढ़ फुट और चौड़ाई सातही इञ्च थी। बाहरका कोई मकान पाच फुटसे ज्यादे ऊंचा न था। अगरचे दीवारें पत्थरकी चार इञ्च चौड़ी थी तो भी उन पर कूद कर चढ़ जाना असम्भवही था क्योंकि ऐसा करनेसे वह जरूर टूट फूट जाती। महाराजकी भी आन्तरिक इच्छा थी कि मै राजमन्दिरकी शोभा देखता पर लाचारी थी। मै अपने डेरे पर लौट आया और उपाय सोचने लगा। सोचते सोचते उपाय निकल आया। सवेरा होतेही मै सरकारी जङ्गलमें जो हजार गज दूर था गया। यहां मैने चुन चुन कर बड़े बड़े पेड़ोंको छुरीसे काट गिराया। फिर उन्ही लकड़ियोंसे तीन तीन फुट ऊंचे दो मजबूत टूल बनाये। तीसरे दिन पुन: शहरमें टिंढोरा पीटा गया। मै दोनो टूलोंको हाथमें लटकाए पुन: राजमन्दिरकी ओर चला। जब पहले चौकके फाटकके पास पहुंचा तो एक टूल पर तो मैं खड़ा होगया और दूसरेको हल्के उपरसे उठाकर पहले और दूसरे चौककी बीचवाली जमीन पर जिसकी चौड़ाई आठ फुटकी आरिस्तेसे रख दिया। फिर इतनी लाघ कर दूसरे टूल पर

जारहा और पहलेको न कहींसे उठा कर आगे रख दिया। बस इसी प्रकारसे मैं अन्त पुरमें जा पहुंचा। खींचवाने खजानेकी खिड़कियोंके साम्हने सुरङ्ग खतम करके मैं लेट गया। खिड़कियां पहलेहीसे खुली थीं। अहा, भीतर कैसी अनिर्वचनीय सजावट थी। महारानी और महाराज कुमार अपने अपने कमरेमें सहेली और सहेलों के साथ विराजमान थे। महारानी दया कटाक्षसे मुझे हेर कर जरा मुस्कुरा उठी और फिर चूमनेके लिये अपना हाथ बाहर कर दिया। मैंने उसे चूमा। बस इस तरह सारा राज्य देख भाल कर मैं अपने डेरे पर वापस आया।

स्वाधीनता पानेके पन्द्रह दिन बाद एक रोज सवेरे महाराजका सिकत्तर 'रेलड्रेसल' मेरे पास आया। साथमें केवल एकही आदमी था। गाड़ी कुछ दूर अलग खड़ी हुई। उसने मेरे साथ कुछ बात चीत करनी चाही। एक तो वह भला मानस दूसरे मेरा परमहितैषी—गिरफ्तारीमें इसने मेरा बहुत कुछ उपकार किया था—इसलिये मैंने उसकी बात मानली। मैं लेट गया जिसमें वह आसानीसे मेरे कानों तक पहुंचे परन्तु उसने कहा "नहीं, मुझे आप हाथहीमें उठालें और कानके पास लेजाय।" मैंने वही किया। पहले तो उसने मेरे छुटकारे पर आनन्द मनाया फिर कहा "अब हम लोगोंका भी काम जल्द पूरा होना चाहिये। हमारे राज्य की आज काल जैसी दशा है अगर वैसी न होती तो आपका इतनी जल्दी छूटना असम्भवही था। बाहरवाले चाहे हम लोगोंको अच्छी दशामें समझें परन्तु वास्तवमें आज काल हम लोगोंकी दशा बहुत ही खराब है। दो बड़ी आफतोंके मारे हम लोगोंका नाकोंदम है। एक तो आपसका विरोध और दूसरे बाहरके एक प्रबल शत्रुके आक्रमणकी आशङ्का—बस इन्हीं दो बातोंसे आजकल हम लोग हैरान हैं—रात दिन नहीं है मारे चिन्ताके चित्त चञ्चल है। आपसके विरोधका कारण सुनिये। सत्तरचन्द्रसे भी ज्यादे हुए होंगे दो विरोधी दल खड़े हुए हैं। एकका नाम है 'ट्रामिक्सन'

अण्डेको उधरहीसे फोडते है जिधर उसका सिरा कुछ बडा होताहै। परन्तु वर्त्तमान महाराजके दादाने लडकपनमें अण्डा तोड नेके समय अपनी उगली धोखेसे काट डाली थी। इस पर उनके पिताने यानी हमारे महाराजके परदादाने हुक्म जारी किया कि सब कोई अण्डेको छोटे सिरेकी तरफसे फोडें। जो ऐसा नहीं करेगा उसको वडी कडी सजा होगी। वस इस आज्ञाके प्रचार होतेही तमाम राज्यमे विद्रोह फैल गया। प्रजा सब लडनेके लिये तैयार होगई। इतिहासोसे जाना गया है कि छः वार अरा-जकता फैली—राजा प्रजामे घनघोर युद्ध हुआ। एक राजा खेत रहे और दूसरे गद्दीसे उतारे गये। ब्लेफस्कूके महाराजों विद्रोह-शान्त होने पर जिन जिनको देशसे निकालनेकी सजा हुई उन्हें अपनी शरणमे लेगये। अण्डा छोटे सिरेकी तरफ नही फोडने के कारण करीब ग्यारह हजार आदमी समय समय पर शूली पर चढाये गये। इन्ही सब विषयोको लेकर सैकडो वडी वडी पोथियां वनी और छपीं। लेकिन विपक्षियोकी वनाई पुस्तकें बाजारोमें बिकने नही पाती। उनके छपनेकी भी सख्त मनाही है। विपक्षियोको नियमके अनुसार अब राज्यमे कोई नौकरी भी नही मिलती है। ब्लेफस्कूके महाराजने धर्मकी दुहाई देकर हमारे महाराजको पुरानी रीति उठानेका दोष लगाया और दूतके द्वारा बारम्बार कहला भेजा कि 'ब्लन्डिक्रल' नामक धर्मशास्त्रके चौव्वनवे अध्यायमें धर्म प्रचारक 'लष्टोग' ने जो कुछ लिखा है उसके विरुद्ध यह कार्य्य है।" परन्तु वास्तवमें यह वात नही है। धर्मशास्त्रमें केवल इतनाही लिखाहै "सत्यधर्ममें विश्वास करनेवाले जिधरसे सुवीता देखें उधरहीसे अण्डेको तोडें।" इसलिये प्रत्येक मनुष्य अपने सुवीतेके अनुसार अण्डा फोड सकता है। सुवीता किधरसे फोडनेमें है सो यह भी सब आदमी सहजमें समझ सकते हैं। और जिसकी समझमे न आवे सो प्रधान मजिष्ट्रेटसे पूछले।

आदमी यहांसे निकाले गये थे वह सब ब्लेफस्कूके महाराज

को शरण है। महाराजने उनकी बहुत खातिरकी है। जो यहां रह गये हे सो भीतरही भीतर उन दुष्टोंसे मिले हैं और गुप्त रीति से उनकी सहायता करते हैं। बस यही तो लड़ाईका कारण है। छत्तिस चन्द्रसे युद्ध चल रहा है। इन युद्धोंमें हमारे चालीस बड़े बड़े और छोटे न जाने कितने जहाज नष्ट हुए। तीस हजार सेना और मल्लाह काम आए। विपक्षियोंकी हमसे अधिक हानि हुई है। अब वह लोग फिर हम लोगों पर आक्रमण करने की तैयारियां कर रहे हैं। बहुतसे जङ्गी जहाज एकत्र हो चुके हैं। अब इस समय महाराजको आशा भरोसा आपहीके ऊपर है। अब आपकी मरजी हो सो कीजिये मुझे महाराजने जो कुछ कहा था सो आपसे कह दिया।"

मैंने कहा "महाराजसे निवेदन करदीजिये कि मैं विदेशी हूं इस घराऊ झगड़ेसे मुझे क्या मतलब? मैं किसीकी भी तरफदारी न करूंगा। मेरे लिये दोनों दलवाले समान हैं। लेकिन हां, अगर महाराज पर कोई आफत आवेगी तो मैं जान देनेको मुस्तैद हूं। जब तक दममें दम है महाराजका एक बाल भी बांका न होने दूंगा। जो जानसे महाराजकी और महाराजके राज्यकी रक्षा करूंगा।" इतना सुन रेलड्रेसल प्रसन्न हो चलता बना।

षष्ठम परिच्छेद।

थे। पर मैं इनकी कुछ भी परवाह न कर अपना काम करता जाता था। जब वह सब मुंहमें तीर मारने लगे तब मैंने अपना चश्मा जो पाकिटमें था निकाल कर आंखों पर लगा लिया। अगर चश्मा न लगता तो काम भी न कर सकता और आंखे भी फूट जातीं। जब सब काम ठीक होगया तब मैंने रस्सोंको जोरसे खैंचा लेकिन एकभी जहाज अपने ठिकानेसे न हिला। क्योंकि सबके सब मजबूत लङ्गरोंसे बंधे थे। बस मैंने जेबसे छुरी निकाल कर सब लङ्गरोंको काट डाला। फिर क्या था? एकही झटकेमें सब जहाज चल पड़े बस आगे मैं और पीछे पीछे जहाज थे।

ब्लेफास्कूवाले पहले तो मेरा असल मतलब न समझ सके केवल आश्चर्यके मारे घबड़ासे गये थे। जब मैं लङ्गरोंको काटने लगा तो उन लोगोंने समझा कि मैं जहाजोंको केवल तितर बितर करना चाहता हूं परन्तु जब उन्होंने मुझे रस्सा खैंचते और जहाजोंको एक पांतीमें जाते देखा तबतो उनका माथा ठनका। अब वह करही क्या सकतेथे? हताश होकर दुःखसे डाढ़ें मार कर रोने लगे।

और भी घवराये। उन्होंने समझ लिया कि मैं डूब गया औ दुश्मन लोग लडनेके लिये आरहे हे। पर थोडीही देरमें उनकं सब चिन्तायें जाती रहीं। ज्यों ज्यों मे आगे डग उठाता था त्यों त्यं समुद्रकी गहराई भी घटती जाती थी। जब मैं बहुत निकट अ पहुंचा तब जोरसे कहा "महाराजकी जय।" अब आनन्दक क्या ठिकाना था? जब मैं ऊपर आया तो महाराज बडे आनन्दं साथ मुझसे मिले। मेरी बहुतसी प्रशंसाकी। उसी घडी मुझे "नर्डन" की उपाधि मिली। यह वहांकी सबसे बडी तथा सम्मान सूचक उपाधि है।

ये सब काम होजाने पर महाराजने मुझसे कहा "दुश्मनोंवि बाकी जहाज भी मौका पाकर लेआना" ओफ! महाराजोंके लोभ का कुछ ठिकाना है! इतने पर भी तृप्ति नहीं! ब्लेफस्कूका राज्य अपने अधीन करना विद्रोहियोंका दमन करना—समस्त प्रजासे छोटे सिरेकी ओर अण्डे फुडवाना और समस्त संसारको एक छत्र राज्य करनाही महाराजकी हार्दिक इच्छा है। बस इन्हीं इच्छाओंको पूर्ण करनेके लिये महाराज कमर कसे बैठे हे। अह-र्निश इसीकी चिन्ता है। महाराजकी इच्छा पलटनेके लिये मैंने बडी बडी चेष्टायेंकीं। न्यायसे, नीतिसे, युक्तिसे महाराजको बहुत समझाया पर वह न समझे। तब मैने खुलासा कह किया कि मैं एक स्वाधीन तथा वीर जातिको गुलाम बनानेका कारण नहीं हूंगा। जब राज-सभामें इसकी चर्चा चली तो जितने विज्ञ तथा चतुर पुरुष थे मेरीही बातोंका अनुमोदन करने लगे।

महाराजके विरुद्ध होतेही मेरे सिर आपातका टोकरा आपडा। जो कुछ मैने कहा वह महाराजकी नीति तथा इच्छाके बिलकुल विपरीत था। खुल्लम खुला महाराजकी बात काट कर मैने बडी भूलकी। महाराज मनमें मुझसे बहुतही रुष्ट हुए। उन्होंने मेरे कसूरको नहीं माफ करनेकी ठानली। लेकिन सभामें इस बातको ... ढङ्गसे कहा कि चतुरोंने तो चुप होकर मेरी तरफदारीकी

पर मेरे गुप्त शत्रुगण अनाप शनाप बकनेसे बाज न आये। नाना प्रकारके षड्यन्त्र रचे गये। जिनका परिणाम दो महीने के पश्चात् प्रकट हुआ। ये सब खबरें मुझे अपने मित्रोंसे मिली थी। महाराजकी मित्रताका यही फल है। पहलेकी भलाई तो भूलहीमें गई। जराना उचित कहनेहीके लिये अब प्राणो पर आन बनी। अहह। वास्तवमें संसारकी लीला विचित्र है।

प्राय. तीन सप्ताह बाद ब्लेफस्कूके महाराजने सन्धिके निमित्त दूत भेजे। हमारे महाराजने भी सन्धि करली लेकिन शर्ते सब अपनेही फायदेकी रक्खीं। छः दूत पांचसौ आदमियोके साथ बड़े ठाटसे सन्धि करने आए थे। जैसे भारी राजाके वह सब दूत थे और जैसा भारी काम लेकर वह आये थे ठाट बाठ भी उनके वैसेही भारी थे। सन्धिके समय जहां तक बना मैंने उन दूतोंकी बहुत सहायताकी। और लोगोंसे मेरी भलाईका हाल सुन कर वह मुझसे भेंट करनेके लिये आये। मेरी बहुतसी बड़ाई करनेके बाद उन्होंने अपने राज्य ब्लेफस्कू में चलनेके वास्ते मुझे न्योता दिया। फिर मेरे अद्भुत कार्य्योंको देखनेकी अभिलाषा प्रकटकी। मैंने उसी दम उनकी अभिलाषा पूरीकी। अब उनका पुन वर्णन करके पाठकोंका समय नष्ट नहीं करूंगा।

हाल भी उसने कह दिया है। इनसे मिलनेको उसने शत्रुताका लक्षण बताया है। पर जो हो. मैं वेकसूर हूं—मेरा दिल साफ है। यहांके दरबार और मन्त्रियोंकी कार्रवाइयोंसे अब मैं भी कुछ कुछ परिचित होचला।

यहां पर यह कह देना उचितही है कि ब्लेफस्कूके दूत जो कुछ बोलते थे उसका अर्थ एक दुभाषी मुझे समझाता जाता था। इन दोनो राज्योंकी भाषाएं भिन्न भिन्न हैं। दोनोंही अपनी अपनी भाषाको प्राचीन, सुन्दर और शक्ति पूर्ण बताते और दोनोंही एक दूसरेकी भाषाको घृणाकी दृष्टिसे देखते हैं। जहाजोंको छीन लेनेके कारण अभी हमारे महाराजका पल्ला भारी था अतएव उन्होने दूतोंको लिलीपटकीही भाषामें सन्धि पत्र लिखने तथा वक्तृता देनेके लिये लाचार किया था। बहुतसे लोग दोनो बोलिया मजेमें बोलते थे। दोनो राज्योंमें वाणिज्य व्यापार होता था। इससे व्यापारियोंकी आवा जाई जारी थी। वहांके भगोडे यहां और यहांके वहां आश्रय पातेथे। बडे बडे आदमियोंके लडके रीति, नीति, तजरवेकारी, दुनियादारी आदि सीखनेके लिये आया जाया करते थे। बस इसी घनिष्टताके कारण समुद्र तट निवासी नामी आदमियोंमें ऐसे बहुत कम लोग थे जो दोनों बोलियोंमें बात चीत न कर सकते हों। जब मैं वैरियोंकी चालबाजीसे दुखी होकर ब्लेफस्कू गया तब मुझे यह मालूम हुआ था। वहां जाना भी मेरे लिये अच्छाही हुआ इसका हाल आगे चल कर कहूंगा।

पाठकोंको याद होगा जिन जिन शर्तों पर मुझे स्वाधीनता मिली थी उनमेंसे दो तीन अत्यन्त निन्दनीय और कुत्सित थीं। इच्छा न रहने पर भी प्यारी स्वतन्त्रताके लोभसे उन्हें मैंने अङ्गीकार करलिया था। किन्तु अब मैं 'नर्डक' हूं—एक उपाधिधारी माननीय व्यक्ति हूं। उन सब निन्दनीय शर्तोंको पूरा करनेसे मेरी मानहानि होती—महाराजकी दी हुई उपाधिकी मानहानि होती। इन्हीं सब बातोंको सोच विचार कर शायद

महाराजने एक दिन भी उन नीच कर्मोंको करनेके लिये मुझसे नहीं कहा, अस्तु। कुछ दिनके बादही मैंने महाराजका एक और बडा भारी उपकार किया। और कोई चाहे इसे कुछ कहे पर मैं तो उपकारही कहूंगा।

एक दिन आधीरातके समय जब मैं खर्राटे लेरहा था अचानक शोर गुल सुन कर चौंक पडा। आंखे खोली तो देखा दरवाजे पर सैकडों आदमी हल्ला कर रहे हैं। इस गुल गपाडेको सुन कर मैं डर गया। वह लोग "बरग्लम" की रट लगाये थे। इतनेमें कई राजकर्म्मचारी भीडको चीरते हुए मेरे पास आए और बोले "आप जल्द चलें—राजमहलमें आग लगी है। महारानीकी एक सखी उपन्यास पढते पढते सोगई और दियेको बलता हुआ छोड दिया था। उस उसी दियेसे आग लग गई है। यह उसकी गफलत है जो उसने दिया नहीं बुझाया। आप अब जल्द चलें नहीं तो सब स्वाहा होजायगा।" मैं सुनतेही उठ खडा हुआ।

मेहनतके सारे शराब अपना रङ्ग दिखाने लगी। बस मैंने पेशाब की धार वांध दी। फिर क्या था? तीनही मिनटमें सारी आग बुझ गई। ईश्वरकी अनुकम्पासे वह सुन्दर राजमहल जो न जाने कितने दिनोंमें बना होगा। जलनेसे बच गया।

भोर हो चुका था। महाराजसे बिना मिलेही मैं अपने डेरे पर वापस आया। इतनी बडी खैरख्वाही करने पर भी तबीयत खटकेमें थी। न जाने मेरे लिये क्या हुक्म हो। आईनमें है कि जो कोई राजमहलके अहातेके अन्दर पेशाब करेगा उसे चाहे वह कोई क्यों न हो फासी दी जायगी। देखें महाराज मेरे साथ कैसे पेश आते हैं। महाराजने मेरे पास एक चिट्ठी भेजी पढ कर कुछ खुशी हुई। उसमें लिखा था "तुम्हारा अपराध क्षमा करनेके लिये मै प्रधान विचारकसे कह दूंगा।" परन्तु भोंडे भाग्यके कारण आज तक अपराध क्षमा नही हुआ। मुझे यह भी टोह लगी कि महारानीको मेरी इस कार्रवाईसे बहुत घृणा होगई है। वह अपना डेरा डण्डा उठा कर दूसरे मकानमें चली गई है। जिस मकानमें आग लगी थी उसकी अगर मरम्मत भी हो तो भी वह उसमें अब नहीं रहेगी। उन्होने यह प्रतिज्ञा भी करली है कि जिसने इस घरको अपवित्र किया है उसे वह अवश्य मजा चखावेंगी।

## नवम परिच्छेद।



यद्यपि मैं चाहता हूं कि इस देशका सविस्तर वर्णन किसी दूसरी पोथीके लिये उठा रक्खूं तथापि अपने मन चले पाठकोंके मनोरञ्जनार्थ यहा पर कुछ साधारण बातें लिखता हूं। यहांके निवासी छः इञ्चसे कुछही कम ऊंचे होते हैं। बस इसी हिसाबसे अन्यान्य जीवजन्तु और पेड पत्तोंकी उंचाई समझ लीजिये। अगर न समझ सकते हो तो ये नमूने हाजिर है—बडे बडे घोडे और साढोंकी ऊंचाई पाच इञ्चके भीतर है। भेड डेढ इञ्चसे कुछ कम या ज्यादे ऊंची होती है। राजहस गौरैयाके बराबर होता है और छोटे छोटे कीडे मकोडे तो मेरे दृष्टिगोचरही नही होते थे। पर लिलीपटी तो

मजेमें देख सकते हैं। ईश्वरकी लीला अपरम्पार है। ये लोग निकटकी छोटीसे छोटी चीजको भी मजेमें देख सकते हैं पर दूरकी नहीं। एकबार मैंने अपनी आखोंसे एक रसोइये को लवा पक्षीकी खाल खैंचते देखा है। यह मक्खीके बराबर था। एक बालिकाको सुईमें रेशमका डोरा पिरोते देखा है। परन्तु मेरे लिये ये सुई डोरे दोनोंही अदृश्य थे। सबसे ऊंचे पेड सात फुटके होते हैं। सरकारी बागके ऊंचेसे ऊंचे वृक्षोंकी फुनगियां मैं योंही छू लेता था। बाकी शाकपात भी इसी परिमाणके थे। उनकी ऊंचाई आदिका अनुमान पाठक स्वय करलें।

बहुत थोडे शब्दोंमें मैं इनके लिखने पढने की बात अभी बाहूंगा। यहा बहुत दिनोंसे विद्याकी अच्छी चर्चा है। लेकिन इन लोगोके लिखनेका ढग निरालाही है। ये बाई ओरसे नहीं लिखते, न मुसलमानोंकी तरह दाई ओरसे लिखते और न चीना लोगोंकी तरह ऊपरसे नीचेकी तरफ लिखते है। ये लिखते हैं तिरछा-विलायती बीबियोंकी तरह कागजके एक कोनेसे दूसरे कोने तक।

मुकद्दमा की खबर देनेवाले अर्थात् सेदियोंके बारेमें है। मकारके विरुद्ध जितने अपराध हैं उनकी बडी कडी सजा है। लेकिन अगर अपराधी विचारालयमें उपस्थित होकर अपनेको निर्दोष सिद्ध कर दे तो भेदिये की जान बडे बुरे तौरसे ली जाती है। सिर्फ यही नहीं उसका सब मालमता और जमीन जायदाद बेच कर अपराधी को उसके खर्चका चौगुना रुपया उसके कष्ट और परिश्रमके बदले दिया जाता है। अगर कमी हुई तो सरकारी खजानेसे वह पूरी कर दी जाती है। महाराज उसकी बेकसूरीका ढिंढोरा सारे शहरमें पिटवादेते है और उसका बहुत आदर सम्मान करते है।

यहां चोरीकी अपेक्षा जुआचोरी भारी कसूर समझा जाता है। इसी लिये जुआचोरोंको फांसी देनेमें यहांवाले कभी नहीं चूकते। इनका कथन है कि जरा सावधान होनेहीसे चोरोंसे उबार हो सकता है किन्तु जुआचोरोंसे सच्चोंकी रक्षा नहीं। उधार और लेने देने बिना दुकानदारी चल नही सकती लेकिन जहा जुआचोरी जारी है और जहा जुआचोरीकी सजा कानूनमें नही है वहा बेचारे सच्चे दुकानदारोंहीका दिवाला निकलता है और जुआचोर, ठग मजेसे र[illegible]उडाते है। मुझे याद है, एक दिन जब मैंने महाजसे एक अपरा[illegible] जिसने अपने मालिक का बहुत साधन गबन किया था सिफारिश करके कहा कि यह तो केवल विश्वासघात है; इस साधारण अपराधके लिये फासी देना ठीक नहीं। इसपर महाराज बोले "आश्चर्य्य है। ऐसे बडे घृणित अपराधको आप साधारण बताते हैं।" महाराजकी इस बातका जवाब मुझे कुछ न सूझा। केवल इतना कहके मैं चुप होगया कि देसा चाल और कुला व्यवहार। पर सचमुच उस दिन मैं महाराजके सामने बहुतही लज्जित हुआ।

यद्यपि हम लोग बराबर कहा करते है कि इनाम और सजा यही दो चूल हैं जिनपर राजशासनके किवाड घूमते हैं। इस कहावतको पूरा कर दिखाने वाले लिलीपटके सिवा

दूसरा राज्य इस संसारमें नहीं है। यहां जो कोई तिहत्तर चन्द्र तक कानूनके अनुसार चलता है सो पूरा सबूत देने पर हैसियतके मुताबिक सरकारसे इनाम पाता है। इस कामके लिये अलग एक फण्ड खुला हुआ है इसके सिवाय उसे "राज्यव्यवस्थानुसारी" की पदवी मिलती है जिसे वह अपने नामके साथ जोड लेता है पर यह पीढी दर पीढी नही चलती। जब मैने कहा कि हमारे देशमें केवल सजाहीका कानून है इनामका नही तो वे सब हसने लगे और बोले कि आप लोगोंका कानून भद्दा है। लिलीपटके न्यायालयोंमें न्यायकी एक एक मूर्त्ति स्थापित है जिसके छ: नेत्र—दो आगे दो पीछे और दो दोनों बगलमें—और दो हाथ हैं—दहिने हाथमें अशर्फियोंका खुला हुआ तोडा और बायेंमें म्यान सहित तलवार। तात्पर्य्य यह कि न्याय सावधान है, सब ओर देखता है और वह दण्ड देनेकी अपेक्षा पारितोषिक देना श्रेय समझता है।

निपुणतासे बढ कर यहां सदाचरणका आदर है। इसीलिये राजकीय पद निर्व्वाचनके समय लोगोंका ध्यान निपुणताकी अपेक्षा सदाचारकी ओर अधिक रहता है। मनुष्य मात्रको राजाकी नितान्त आवश्यकता है। यहां वालोंका विश्वास है कि प्रत्येक मनुष्य कुछ न कुछ काम करनेकी योग्यता रखता है।

में राजकाज नहीं सौंपना चाहिये। ऐसा करनेसे महा अनर्थ होगा। सदाचारी पुरुष अज्ञानतासे अगर कोई चूक कर भी बैठे तो उससे सर्वसाधारणको उतनी हानि नहीं होगी जितनी कि उस ऊंची बुद्धिवालेसे, जो जान बूझ कर पाप करता है और जो पाप करनेकी, पाप बढ़ानेकी और अपने पापोंको छिपानेकी अच्छी तरकीब जानता है।

इसी प्रकारसे जो नास्तिक है यानी जो ईश्वरको नहीं मानता वह भी राजकीय पद पानेके योग्य नहीं है। क्योंकि राजा परमेश्वरका प्रतिनिधि स्वरूप है और राजकर्मचारी राजाके प्रतिनिधि हैं। यहां वालोंका कथन है कि जो अपने स्वामीहीको नहीं मानता उसे राजकर्मचारी बनाना महाभूलही नहीं वरन् बड़ी मूर्खता है।

जो कुछ मैं कह चुका या अब जो कुछ कहूंगा सो सब पुराने जमानेकी बातें हैं। आजकलकी लज्जाजनक बातें मैं न कहूंगा। अधःपतित होना मनुष्य मात्रका स्वभाव है। लिलीपटवाले भी इसी स्वभावके फेरमें पड कर अपनी पुरानी चालढाल छोड बैठे हैं। रस्सों पर नाच कर भारी भारी ओहदे पाना—छड़ियों पर कूद कर विख्यात होना इत्यादि क्या अधःपतनका नमूना नहीं ? इन बुरी बातोंकी नींव डालनेवाले हमारे महाराजके दादाही थे। अब ईर्षा, द्वेष, विरोध और धड़ाबन्दीके प्रतापसे इन सब बुराइयोंकी पूरी उन्नति होचली है।

कृतघ्नताको यहां लोग बड़ा भारी अपराध समझते हैं। वह कहते हैं कि जो अपने भलाई करनेवालेकी बुराई करता है वह सब संसारका वैरी है क्योंकि जब वह भलाई करनेवालेके साथ बुराई करता है तब जिसने उसके साथ कुछ भी नेकी नहीं कीहै उसके साथ बुराई करनेसे वह दुष्ट कब बाज आने लगा। ? इस [illegible] कृतघ्नोंका जीवित रहना ठीक नहीं। चट पट उनकी इति चाहिये।

यहां माता पिता और पुत्रका परस्पर व्यवहार हम लोगोंके व्यवहारसे बिलकुल विलक्षण है। स्त्री पुरुषोंका परस्पर मिलन स्वाभाविक है। लिलीपट लोगोंका मत है कि और और जानवरों की तरह नर नारी भी कामाग्नि बुतानेके लिये सम्भोग करती है। इसी सम्भोगका नतीजा है सन्तान। सन्तानके प्रति माता पिता का स्नेह भी स्वाभाविक है। पिताने जन्म दिया है और माताने गर्भमें धारण किया है बस इतनेहीके लिये पुत्र सदा उनकी सेवकाई नही कर सकता और न जन्म भर उनके उपकारसे दबा रहेगा। इसी प्रकारकी युक्तिया दिखलाते हुए लिलीपटके लोग कहतेहै कि बालक बालिकाओंकी शिक्षा माता पिताके भरोसे न छोडना चाहिये। इसी हेतु हर एक शहरमें एक ऐसी जगह बनी है जहा लडके लडकिया पाली पोसी और सिखाई पढाई जाती है। बस योही दीन दरीद्र और मजूरोंके सिवा सब किसीको अपने छोटे छोटे बच्चे भेजने पडते हैं। यहा ऐसे स्कूल कई प्रकारके हैं जिनमे भाति भातिकी विद्यायें पढाई जाती हैं। लडके और लडकियोंके लिये अलग अलग स्कूल हैं। स्कूलोंमें ऐसे ऐसे मास्टर हैं जो लडके और लडकियोंको उनके माता पिताकी अवस्थाके उपयुक्त बना देते हैं तथा उनकी योग्यता और रुचिके अनुसार उन्हें पदा भी देते हैं।

ही कपडे पहनाते है लेकिन इसके बाद उन्हे (चाहे वह किसीके लडके हों) अपने हाथोंसे कपडे पहनने पडते है। सेवा टहलका काम बूढी बूढी दासियां करती है। लडके नौकरोंके साथ बात करने नही पाते पर खेलकी जगह जा सकते है। एक अध्यापक वा सहकारी अध्यापक साथमें जरूर रहते है। इसी लिये लडके उन कुसंस्कारों और बुरे व्यसनोंसे साफ बच जाते है जिनमें हमारे देशके लडके प्राय: लिप्त रहते है। मा बाप सालमे दोही बार उन्हें देखने पातेहे सो भी एक घण्टेसे ज्यादे ठहर नहीं सकते। आनेके समय वह लडकोंको चूम सकते हे परन्तु उनसे काना फूसी नहीं कर सकते, न कुछ प्यारकी बाते कह सकते और न खिलौना और मिठाई वगैरह दे सकते है। इन सबकी निगरानीके लिये एक माष्टर वहां बराबर खडा रहता है। अगर किसीने स्कूलकी फीस देनेमें गडबडीकी तो सरकारी कर्म्मचारी तुरत उसे वसूल कर लेते है।

मामूली गृहस्थ, कोठीवाल, सौदागर और कारीगरोंके बालकों के लिये अलग स्कूल हे। उनमें भी इसी ढङ्गसे शिक्षा दी जाती है और प्रबन्ध भी सब ऐसेही है तथापि कुछ अन्तर है। यह अन्तर केवल दरजेके ख्यालसे है। जो व्यापार सीखनेके वास्ते कच्ची उम्रो स्यार हुआ चाहते है सो ग्यारह वरसके होने पर छुट्टी पाते हैं लेकिन जो नहीं चाहते उन्हें पन्द्रहवें वरस तक रहना पडता है।

कन्या पाठशालाओंके भी यही सब नियम हैं। लडके जैसे पढते हैं बडे आदमियोंकी लडकियां भी वैसेही पढ़ती है। भेद केवल इतनाही है कि इन्हें दासिया माष्टरके सामने कपडे पहनाती हैं। पाच वर्षके पश्चात् वह आपही पहन लेती हैं। अगर किसी दासी का किसी कन्याके सामने किसी तरहकी भयानक कहानिया, भूतोंके किस्से या झूठी गप्पें कहना साबित होजाय तो चाबुक मार कर वह शहरमें तीन बार घुमाई जाती है। इसके बाद वह एक [illegible] कैदकी जाती है। फिर आजन्मके लिये नगरसे बाहर

बीमारीको अनाथालयमें खानेको मिले मिलता है। भीख मांगने का रोजगार यहां कोई जानताही नहीं है।

दशम परिच्छेद।

अब कुछ मेरा हाल सुनिये। लिलीपटमें मैं कुल नौ महीने तेरह दिन रहा था। सरकारी जङ्गलकी लकडी लाकर मैंने अपने आरामके लिये एक मेज और एक कुर्सी बनाली थी। ऐसा मत समझिये कि मैं यह सब काम भी खूब जानता हूं। दो सौ दर्जियोंने मिल कर मेरे लिये कमीज और बिछौने सिये थे। यहां तीन इञ्च चौडे और तीस फुट लम्बे कपडे होते हैं। मोटेसे मोटे कपडे मेरे वास्ते मगवाये गये। उनको कई तह करनेसे मेरा काम चला। दर्जी जब मेरा बदन नापता तब मैं लेट जाता। एक दर्जी तो गर्दनके पास और एक घुटनेके पास खडे होते। दोनोंके हाथमें रस्सीका एक एक सिरा रहता था। तीसरा एक इञ्च लम्बे औजार से उस रस्सीको नापता। फिर दाहिना अंगूठा नापा गया बस। बस इतनेहीसे सब अङ्गोंकी नाप होजाती है। जरा हिसाब सुनिये—अंगूठेका घेरा नाप कर दूना करनेसे कलाईका घेरा निकलता है। फिर इसी तरह कमर और गर्दनका भी जानिये। मैंने अपनी कमीज दिखलाई तो उन्होंने ठीक वैसीही एक बना दी। तीनसौ दर्जियोंने मेरी पोशाक तैयारकी थी। इनके नापने का ढङ्ग न्यारा था। मैं घुटनोंके बल बैठ गया। उन्होंने गर्दन तक सीढी लगाई। फिर उस पर चढके एकने मेरे पट्टेसे जमीन तक साहुलकी तरह एक डोरी गिराई। यही हुई मेरे कोटकी लम्बाई। मैंने कमर और बांह आपही नाप दिखाई। जब सब कपडे तैयार होगये तो वह जोड पर जोड लगानेसे कगुदडीकी तरह मालूम पडते थे। यह सब मेरेही डेरे पर बनेथे क्योंकि वहां इतनी बडी ठौर और कहीं न थी जहां वह सब समाते।

मेरी रसोई बनानेके लिये तीनसौ बावरचीथे मेरे डेरेके पासही

कोई आवे तो कह देना कि आज जी अच्छा नहीं है—भीतर सोते हैं फिर अपने कमरेकी किवाड़ी मून्द कुर्सी पर पा बैठा और पालकीको दस्तूरके मुताबिक मेज पर रख दिया। सलाम वन्दगी होनेके बाद उसने यों कहना शुरू किया "तुम्हें जान लेना चाहिये कि इधर कई कसौटिया तुम्हारे बारेमें बड़े गुप्त तौरसे हुई हैं। आखिर आज दो दिन हुए सर्कारने भी अपनी राय दे दी है तुम्हें यह मालूमही है कि जबसे तुम यहां आये बलगुलास तुम्हारा जानी दुश्मन बन बैठा है। उस दुश्मनीका असल सबब तो मैं कुछ नहीं जानता पर हां, जबसे तुम शत्रुओंके जहाजोंको छीन लाये हो तबसे वह तुमसे और भी कुढने लगा है। तुम्हारे इस कामसे उसने बहुत नीचा देखा है। खजानची भी अपनी स्त्रीके कारण तुम्हारा परम शत्रु बन गया है। इन दोनोंने मेल करके तुम्हारे ऊपर राज विद्रोह आदि बड़े बड़े दोष लगाये हैं। इसमें और भी कई आदमी शामिल हैं। सब दोषोंकी सूची भी बनकर तैयार होगई है।"

इस भूमिकाको सुनतेही मेरे होश उड़ गये। मैं कुछ कहनेके लिये मुंह खोलनाही चाहता था कि वह फिर कहने लगा "जरा चुप रहो—पहले मेरी बात पूरी होने दो। मैं तुम्हारा बड़ा कृतज्ञ हूं। तुमने मेरा बड़ा उपकार किया है। इसीसे अपनी जान जोखोंमें डाल कर सब बातोंका पता लगाता हुआ तुम्हारे पास आया हूं। उस सूचीकी नकल भी लाया हूं। मैं तुम्हारे लिये अपनी जान भी देनेको तैयार हूं।" इतना कहके उसने उसे पढ कर सुनाया। उसमें यह लिखा हुआ था।

नर पर्व्वतकी दोषावली।

दोष नं० १

महाराज कलीन डेफ्फर फ्लूनके समयमें कानून पास हुआ है कि जो कोई राजमहलकी अहातेके अन्दर पेशाब करेगा सो विद्रोहियोंकी भांति कड़ी सजा पावेगा। नरपर्व्वतने इस कानूनके बरखिलाफ आग बुझानेके बहानेसे महारानीके महलमें जान बूझ कर पेशाब किया है।

दोष नं० २

नर पर्व्वतके बुफस्कूसे जंगी जहाज छीन लाने पर महाराजने बाकी जहाजोंको लाने, उस राज्यको अपने राज्यमें मिलाने और विद्रोहियोंको नेस्तनाबूद करनेके लिये कहा तो नर पर्व्वतने विद्रोहियोंकी तरह महाराजकी आज्ञा उल्लङ्घन करके कहा कि स्वाधीन और निर्दोष मनुष्योंकी स्वाधीनता तथा प्राण नष्ट नहीं करूंगा ये सब उनकी चालबाजिया हैं।

दोष नं० ३

बुफस्कू राज्यसे दूतगण सन्धिके लिये आये तो नर पर्व्वत विश्वासघात करके उनसे मिला और उनका आदर सत्कार किया। यद्यपि इसको मालूम था कि बुफस्कूके महाराज कुछ दिन हुए हमारे प्रगट शत्रु थे और उनसे युद्ध भी ठन चुका है तथापि यह उन्हींकी तरफदारी करता था।

विषैले तीर मारे या तुम्हारे नौकरोंसे तुम्हारे कपड़े और बिछौने पर कोई जहरीला रस छिड़कवा दिया जाय जिसमें तुम जहरकी ज्वालासे अपने मांसोंको आपही काटो और तड़प तड़प कर मर जाओ। उन लोगोंने इन बातों पर बहुत जोर दिया था। सब तुम्हारे विरुद्ध थे। परन्तु महाराज तुम्हारी जान लिया नहीं चाहते हैं। ऐसेमें सिकत्तर साहब बुलाए गये।

रेलड्रे मल्ल वकीलातमें तुम्हारे पक्के दोस्त हैं। जब महाराजने उनकी राय पूछी तो उन्होंने कहा "बेशक नर पर्व्वतके कसूर बड़े भारी हैं। तोभी अभी दया करनेकी गुंजाइश है। दयालु होना महाराजोंका प्रधान गुण है और महाराजके इस गुणका सर्व्वत्र नाम भी है। नर पर्व्वतसे मुझे मित्रता है इस वास्ते चाहे मुझे कोई पक्षपाती कहले परन्तु जब श्रीमान्ने पूछा तो मैं भी दिल खोल कर वाजिबही कहूंगा। मगर श्रीमान् नर पर्व्वतके उपकारों की तरफ ख्याल करके—अपनी दयालुताकी ओर फेर करके उसकी जान छोड़दें तो अच्छा है। इसके बदले उसकी आंखें दोनों निक-लवा लेना चाहिये। ऐसा करनेसे न्याय भी होगा और सारे संसार में आपकी दयालुताका नाम भी होजायगा और श्रीमान्के मन्त्रियों का यश सर्व्वत्र फैल जायगा। आंख निकलवानेसे नर पर्व्वतकी ताकत ज्योंकी त्यों बनी रहेगी। समय पड़ने पर वह भी श्रीमान् की सेवा भी कर सकेगा। अन्धा होनेसे आदमी निडर और साहसी होजाता है क्योंकि वह कुछ देखता नहीं है। और वास्तवमें आंख एक बड़ी भारी बला है। ब्लेफस्कूसे जहाज लानेके समय आंखों ने उसे बहुत बाधा दी थी। मन्त्रियोंकी आंखोंहीसे वह देखेगा, बड़े बड़े राजा महाराज भी ऐसाही करते हैं।

"रेलड्रेसलके इस प्रस्तावको सारी सभाने नापसन्द किया। बल-गुलाम चुप न रह सका। वह लाल पीला होकर बोल उठा "आश्चर्य्य है कि सिकत्तर साहब राजविद्रोही और विश्वासघाती की सिफारिश करते हैं। उपकार! यह उपकारही तो उसके अप-

सुराका घटानेकी बात तो छिपाई गई लेकिन जन्मा कालेका टुका वहीं पर चढ गया है। बलगुनामने तुम्हारी जान लेनेके लिये बहुत दिन लड़ाया। महारानीका भी उनसे प्यारा था। जबसे तुमने पेशावरसे भाग बुझाई है तभी वह तुमसे बहुत नाराज है।

परसों मिजस्तर साहब हुक्म लेकर तुम्हारे पास आवेंगे और सब कागज पत्र पढ कर तुम्हें सुनावेंगे। महाराजकी दयाका वर्णन करके अन्तिम आज्ञा सुना देंगे। तुम्हें बेडर पलंगमें लेटना पड़ेगा तुम्हारी आंखोंकी पुतलियोंमें बहुत सुनोंसे तीर छोड़े जायगें। इसको देख भालके लिये तीन सरकारी डाक्टर मुस्तैद रहेंगे।

"मुझे जो कुछ कहना था सो कह दिया। अब तुम जो उचित समझो सो करो। देरी करनेसे शायद मुझ पर लोग शक करें इस लिये अब मैं जाता हूं।"

इतना कह वह चलता हुआ और मैं दुःख और चिन्ताके चक्र में पकड़ कर अपनी सुध बुध खो बैठा।

वर्त्तमान महाराज और इनके मन्त्रियोंने एक नई रीति चलाई थी कि जब विचारक महाराजका क्रोध शान्त करने अथवा किसी मुंह लगेकी द्वेषाग्नि बुझानेके लिये प्राण दण्डकी व्यवस्था कर देता है तो महाराज भरी सभामें स्वयं अपनी विश्वविदित दयालुता और उदारता पर एक व्याख्यान देते हैं। राज्य भरमें यह व्याख्यान छापकर बांट दिया जाता है। प्रजाको इतना और कोई चीज नहीं दहलाती है जितना महाराजकी दयाका कीर्तन। क्योंकि अक्सर देखा गया है कि जितनी ज्यादे बड़ाई की जाती है सजा भी उतनीही निठुरता और कड़ाईसे भरी होती है। तिस पर तुर्रा यह कि अपराधी बिलकुल निर्दोषही रहता है। लेकिन मैं जो कभी किसी राजदरबारमें रहा नहीं, [illegible]को पहचान नहीं कर सकता विशेष कर महाराजकी इस [illegible] तो दयालुता और उदारताका लेशमात्र मुझे दिखाई

एक रस्सी बांध दी। मैंने गाउं कपड़े सब खोल डाले और उस पर रख लिये। फिर जहाजको खींचता हुआ चला। तैरते और चलते चलते—ब्लेफस्कूके बन्दरमें जा पहुंचा। वहां बहुत दिनों से लोग मेरी बाट देख रहे थे। उन लोगोंने दो आदमी दिये जो राजधानीकी तरफ ले चले। वहांकी राजधानीका भी नाम ब्लेफस्कू है। मैंने उन दोनों आदमियोंको हाथमें उठा लिया था। जब राजधानी दो सौ गज दूर रही मैंने उन दोनोंको जमीन पर रखदिया और कहा जाओ मेरे आनेकी खबर महाराजके सिक्रेटरको दो। एक घण्टेहीमें मुझे समाचार मिला कि महाराज सपरिवार दल बल सहित अगवानीके लिये आते हैं। मैं सौ गज और बढ़ गया। मुझे देखतेही वह लोग सब अपनी अपनी सवारियों परसे उतर पड़े। वह सब मुझे देख जरा भी अचम्भेमें न आये। मैं महाराज और महारानीके हाथोंको चूमनेके लिये धरतीमें लेट गया। फिर मैंने महाराजसे निवेदन किया "मैं अपनी प्रतिज्ञानुसार श्रीमान्‌के दर्शनार्थ आया हूं। अब जो कुछ मेरे योग्य सेवा हो सो आज्ञा कीजिये।" मैंने अपने अपमानकी कुछ बातें नहीं कहीं क्योंकि खुल्लमखुल्ला खबर इसकी मुझे न थी। अब मैं उनके राज्यसे निकल आया हूं अब चाहे वह इसकी चर्चा न करें। लेकिन ऐसा नहीं हुआ।

मेरी खातिर कैसी हुई या रहनेके लिये घर कैसा मिला आदि का पूरा वर्णन कर पाठकोंको दिक करना नहीं चाहता। मतलब यह कि जैसी चाहिये वैसी सब बातें हुईं। बिछौना लिलीपट से अपने साथ लाया था उसको बिछा कर सो रहता था।

## द्वादश परिच्छेद।

तीन दिनके बाद मैं योंहीं टहलता हुआ सागरके पूर्वोत्तर तट की ओर जा निकला तो देखा कि समुद्रमें कुछ दूर पर नावकी एक चीज औंधी पड़ी है। मैं जूते और मोजे उतार कर

मरम्मत करवादें और मुझे स्वदेश जानेकी अनुमति दे।" महाराज ने सोच विचार कर मेरी प्रार्थना स्वीकार की।

कई दिन बीत गये लेकिन लिलीपटसे कुछ खबर नहीं आई। मुझे बहुत आश्चर्य हुआ। पीछे गुप्त रीतिसे खबर मिली कि लिलीपटेश्वरको मुझ पर या मेरी कार्रवाई पर कुछ भी शक नहीं हुआ क्योंकि वह जानते थे कि उन्हींसे आज्ञा लेकर मैं यहां आया हूं और सभाकी बिलकुल बातें अभी प्रकाशित नहीं हुई है। उन्होंने समझा कि मैं केवल सैरके लिये ब्लेफस्कू आया हूं थोड़ेही दिनोंमें लौट जाऊंगा। लेकिन जब मेरे लौटनेमें देर हुई तो उन लोगोंका माथा ठनका। निदान खजानची और मन्त्रियोंकी रायसे एक होशियार आदमी मेरे अभियोगपत्रकी नकल तथा ब्लेफस्कू नरेशके नामसे चिट्ठी लेकर आया। चिट्ठीमें लिलीपटेश्वरकी दयालुताकी प्रशंसा करनेके बाद लिखा था "नरपर्व्वत नामका एक आदमी यहांसे भाग कर आपकी शरणमें गया है। इसके ऊपर बडे बडे दोष लगाये गये है। वह दण्ड पानेके डरसे भाग गया है। इसके अपराध तो भारी है तथापि दया करके केवल आंखे निकलवा लेने की व्यवस्थाकी गई है। आप उसकी मुश्कें बांध कर जल्द यहां भेज दीजिये। अगर दो घण्टेके अन्दर वह हाजिर नहीं होगा तो इसको 'नर्डक' की उपाधि छीन लीजादगी और वह राजविद्रोही समझा जायगा। अगर आप भी सन्धि और मित्रता रखना चाहते हैं तो जल्द उसे हाथ पैर बांध कर भेज दीजिये।"

ब्लेफस्कू नरेशने तीन दिनके बाद सोच विचार कर बहुतसे उजर दिखलाते हुए यों जवाब लिखा "यद्यपि नरपर्व्वत मेरे जहाजोंको लेगया है तथापि इसको हम भेज नहीं सकते है। सन्धि के समय उसने हमारा बहुत कुछ उपकार किया है। और अब भेजनेकी दरकार भी नहीं है क्योंकि अब वह यहासे अपने देशको जानेवाला है। समुद्रमें एक बडीसी नाव मिल गई है। उसकी मरम्मत होरहीहै। मरम्मत होतेही वह यहासे जल्द चला जायगा।

आशा है कि चन्द हफतेमें यह दोनों राज्य इस असह्य भारसे मुक्त होजायगे।'

इस उत्तरको लेकर दूतराम लिलीपट गये। ब्लेफस्कू नरेशने यह सब बातें कहनेके बाद मुझसे कहा "अगर तुम यहां रहो तो तुम्हें में रख सकता हूं।' लेकिन मैं अब राजा महाराजोंका विश्वास क्यों करने लगा? मैंने महाराजको कृपाका धन्यवाद करके कहा "जब परमात्माने मेरे लिये एक नौका भेज ही दी है तो अब यहां रहके क्या करना है? भाग्यके भरोसे नौका समुद्रमें छोड़ दूंगा परमात्मा बेड़ा पार लगा देगा। यहां रहके आप दो बड़े बड़े महाराजोंमें बैर कराटेना मुझे पसन्द नहीं है। अब कृपा करके मुझे जानेकी आज्ञा होजाय।" महाराजने भी प्रसन्न होकर आज्ञा देदी।

बहुतसी बातोंको सोच विचार कर मैंने भी जल्द प्रस्थान करना विचारा। पांचसौ कारीगर पाल बनानेमें लगे। सबसे मोटे कपड़ेको तेरह तह करके दो पाल बने। मैंने अपने हाथोंसे रस्से तय्यार किये। एक भारी पत्थर ढूंढ कर लङ्गर बनाया। कई बड़े बड़े पेड़ काट कर डाड और पतवार बनाये। महाराजके बढ़इयोंसे इन कामोंमें बहुत कुछ मदद मिली।

है, तो मालसे एक दर्जन जवानोंके निजातियोंको भी धर लेता पर क्या करता ? महाराजने कह दिया था कि नगर कोई जाना चाहे तोभी किसीको नष्ट मत लेजाना। इसी लिये चलनेके समय मेरी जेवोंकी तलाशी भी हुई थी।

इसी तरह सब सामान लेस होकर १७०१ ईस्वीकी २४ वीं सितम्बरको छः बजे सवेरे मैंने तुरन्त बन्दरसे कूच किया। हवा दक्खिन पूरब कोनसे बहती थी। मैं सीधा उत्तर मुंह चला। करीब बारह मील जानेके बाद शामके छः बज गये। पश्चिमोत्तर कोनकी तरफ डेढ मीलके फासले पर एक टापू नजर आया। मैंने किश्तीको उधरही घुमाया। वहां पहुंच कर मैंने टापूके उस हिस्से मे जिधर हवाका जोर कम था अपनी किश्तीका लङ्गर गिराया। टापू आवाद नही था। कुछ खा पीकर आराम किया। खूब सोया। उठनेके दो घण्टे वाद सवेरा हुआ। रात साफ और स्वच्छ थी। उठ कर कलेवा किया हवा अच्छी थी। फिर लङ्गर उठाया। कलकी तरह फिर उत्तर मुंह जाने लगा। दिगदर्शक यन्त्रसे दिशाका निर्णय कर लेता था। उस दिन कोई बात लिखने लायक हुई नही। तीसरे दिन तीसरे पहरको एक जहाज दिखाई पडा दक्षिण पूर्वकी ओर जारहा था। मैंने भी किश्ती उसी तरफ घुमाई। पुकारा पर कोई जवाव नही मिला। हवाका जोर घट चला था। मैंने सब पाल तान दिये आध घण्टेके वाद जहाजवालोंने मुझे देखा। उन्होंने अपना फरहरा उडाया और बन्दूक छोडी। उस समय मेरे आनन्दका न ठिकाना था। फिर देश पहुंच कर अपने प्यारे बच्चोंके मुंह देखने की उम्मीदसे तबीयत हरीभरी होगई। जहाजके पास उतर गये। २६ वीं सेप्टेम्बरको शामको मैं जहाजके पास जा पहुंचा अङ्गरेजी फरहरा देखनेके लिये मेरा दिल उछल रहा था। गाय और भेडोंको जेवसे धर लिया। वाकी चीजोंको ले जहाज पर चढ गया। जहाज अङ्गरेजी सौदागरका था, जापान

वापिस आरहा था। इसका कप्तान था जौन विड़। यह बडा नेक तथा अपने काममे पक्का था। कोई पचास आदमी जहाज पर थे। उनमे मेरा एक पुराना दोस्त भी था। उसीने कप्तानसे मेरी जान पहचान कराई। कप्तानने मेरी बहुत खातिर की। उनके पूछने पर मैंने अपनी रामकहानी सुनाई तो वह मुझे पागल समझने लगा। जब मैंने पाकेटसे अपने पशुओंको निकाल कर सामने रख दिया तब मेरी बातोंको सत्य माना। फिर मैंने ब्लेफस्कू नरेशकी तसवीर तथा अशर्फिया दिखलाईं। मैंने कप्तानको दोसौ अशर्फियां दी और कहा कि इङ्गलैण्ड पहुंच कर एक गाय और गाभिन भेड दूँगा।

आखिर १७०२ ईस्वीकी १३ वी अप्रैलकी डाउन्सके बन्दरमें पहुंचे। एक बडी मुशकिल यह हुई कि एक भेडको एक चूहा पकड कर लेगया। बाकी ढोर कुशलसे पहुंचे। ग्रिनविच पहुंच कर उन्हें चरनेके लिये मैदानमे छोड दिया। वह सब चर कर मस्त होगये। अगर कप्तान कृपा कर घोडीसी बढिया जगह जहाज पर न देता तो यह सब जानवर जीते जागते न पहुंचते। जब चारा घट गया तो बिसकुट तोड कर पानीके साथ खिलाता था।

रुपये दिये बाकी पूंजी अपने पास रक्खी। चाचाजॉन मरनेके समय तीनसौ चालीस सालाना आमदनीकी सम्पत्ति मेरे नाम लिख गये थे। इतनीही आमदकी एक जगह और थी। इसवास्ते अन्न वस्त्रका अब टोटा नहीं रहा। मेरा लड़का जॉनी पाठशालामें पढ़ता है। मेरी बेटी जिसका नाम बेटी है, अब बेटे बेटीवाली हुई। वह सूईका काम करती है। बालबच्चोंसे बिदा होकर मैं फिर सफरसे चला। बिदाके समय सबकी आंखें डबडबा आई थीं। खैर किसी तरह बाहर हुआ। कप्तान जोन निकोलसका जहाज सूरतको जाता था। अबके मैं इसी जहाज पर सवार हुआ। इस यात्राका वृत्तान्त दूसरे खण्डमें लिखूंगा। यह यात्रा बड़ी मजेदार हुई। इसका वृत्तान्त आश्चर्य घटनाओंसे परिपूर्ण है।

इति प्रथम खण्ड समाप्त।



# विचित्र-विचरण ।

## द्वितीय भाग ।

### ब्रौवडिंगनेगकी यात्रा ।

प्रथम परिच्छेद ।

सुखसे घरमें रहना मेरे भाग्यमें लिखाही न था। दो महीने बाद फिर खदेश त्यागना पडा। ता० २० वीं जून १७०२ ई०को सूरतके लिये जहाज खुला। जहाजमें सौदागरीकी चीजें भरी थीं। यह कह चुका हूं कि इस जहाजके कप्तानका नाम जौननिकोलस था। उत्तमाशा अन्तरीप तक वायु बहुत अनुकूल रही। यहां ताजा पानीके लिये हम लोग ठहर गये। पीछे जहाजकी पेंदीमें एक छेद दिखाई पडा। लाचार जहाज खाली किया गया। इधर कप्तानको शीत ज्वरने आघेरा। इसलिये मार्च तक हम लोग यहीं डेरा जमाए रहे। सब ठीक ठाक होजाने पर हम लोगोंने फिर लङ्गर उठाया। मैडेगास्करके मुहाने तक हम लोग निर्विघ्न चले गये। लेकिन इस द्वीपसे उत्तर मुंह होतेही वायुने अपना प्रचण्ड रूप धारण किया। इस प्रान्तमें दिसम्बरके प्रारम्भसे मईके आरम्भ तक सदैव समान गतिसे वायु सञ्चालित होती है। किन्तु १९ वीं अप्रैलको इसका वेग बहुतही बढ गया। लगातार बीस दिन तक यही दशा रही। इतनेमें हम लोग मुलक्काद्वीपसे कुछ पूरब जा पहुंचे। २ मईको हवाका जोर कुछ घट गया। मैं हर्षित हुआ परन्तु बहुदर्शी कप्तानने कहा "होशियार रहो—बडा भारी तूफान आनेवाला है।" आखिर वही हुआ। दूसरेही दिन भीषण तूफान

आपहुंचा। परमात्माकी दयासे जहाज डूबा तो नहीं पर राहसे भटक गया। हम लोग कहा जा पहुंचे कह नही सकते। बडे बडे पुराने जहाजी भी कुछ निर्णय न कर सके। हम सब हट्टे कट्टे थे, जहाज भी दुरुस्त था, खानेकी सब सामग्री थी लेकिन पीनेके लिये जल न था। बहुत कष्ट हुआ। जहाज जिधर जाता था उधरही जाने दिया। दिगदर्शन यन्त्रसे मालूम हुआ कि हम लोग ठीक पूरब जारहे है।

१६ वी जून १७०३ ईस्वीको दूरसे कुछ भूमि दिखलाई पडी। जहाज उधरही घुमाया गया। १७ वी को उस भूमिके पास जा पहुंचे। तो देखा एक टापू है। लङ्गर गिराया गया। कप्तानने कई हथियारबन्द आदमियोंको पानी ढूँढनेके लिये कहा। वह लोग किश्ती पर सवार हो किनारेकी ओर गये। कप्तानकी आज्ञा ले मैं भी उनके साथ चला गया था। किनारे पर आए लेकिन कोई जलाशय नही मिला और न आबादी वगैरा के कुछ चिन्ह दिखाई पडे। और लोग तो जलकी टोहमें इधर उधर घूमने लगे पर मै एक ओर सीधा एक मील तक योंही चला गया। जमीन बिलकुल पहाडी तथा ऊसर थी। थकावट मालूम हुई और दूसरे कोई मनोहर दृश्य दिखाई न दिया इससे मै किनारेकी ओर धीरे धीरे लौटने लगा। दूरसे मैंने देखा कि मेरे साथी सब किश्ती पर चढे जहाजकी तरफ जारहे है। मैंने बहुतेरा पुकारा पर कुछ लाभ नहीं हुआ। इतनेमें मेरी दृष्टि एक विशाल जन्तु पर जा पडी जो किश्तीके पीछे पीछे बडी तेजीके साथ जारहा था। उसके डग भी बडे बडे पडते तथा जल घुटनोंही तक था। डोंगी बहुत आगे निकल गई थी और जलमें जरा पत्थर भी बहुत थे इससे वह जीव उन लोगोंको दौड कर पकड न सका। उस भयानक जन्तुको देखतेही मेरे तो देवता कूच कर गये। डरके मारे फिर पीछे भाग चला। कुछ दूर जाकर एक पहाडी पर चढ गया। वहांसे आस पासकी छटा दिखाई पडी। जमीन आबाद थी। पर घासकी

लम्बाई देख कर पहले मुझे बहुतही अचरज हुआ। बीस फुट लम्बी घास मैंने तब तक कभी नहीं देखी थी।

आगे बढ़ा तो एक बड़ी चौड़ी सड़क मिली जो जौके खेतमें हो कर निकलती थी। पीछे मालूम हुआ कि वह सड़क नहीं मामूली पगडण्डी थी। उसकी चौड़ाई देख करही मुझे यह धोखा हुआ था। कुछ देर तक मैं योंही चला किया। सलेय फसलका था। नाजके पेड़ ४०।४० फुट ऊंचे देखनेमें आये। इन सब चीजोंको देख कर मेरी अक्ल गुम थी। लगातार एक घण्टा चलनेके बाद मैं खेतके दूसरे छोर पर जा पहुंचा। यह १२० फुट ऊंची टट्टी से घिरा हुआ था। और पेड़ सब तो इतने ऊंचे थे कि देखनेसे टोपी गिर पड़ती थी। एक खेतसे दूसरे खेतमें जानेके लिये चार सीढ़ियां बनी थीं। ऊपर एक पत्थर रक्खा था उसी परसे नीचे उतरना पड़ता था। इन सीढ़ियोंसे उस पार जाना मेरे लिये असम्भव था। क्योंकि एक एक सीढ़ी छः छः फुटके फासले पर और ऊपरवाला पत्थर २० फुटसे भी अधिक ऊंचे परथा। मैं इस विचार में था कि टट्टीमें कोई छेदबेद मिल जाय तो उस पार चला जाऊं इतनेमें बाड़के उस पारसे एक राक्षस सीढ़ीकी तरफ आता हुआ दिखलाई पड़ा। इसका भी डील डौल उसी जन्तुके जैसा था जो मेरे साथियोंके पीछे समुद्रमें दौड़ा जाताथा। यह साधारण गिरजाके समान ऊंचा था और एक एक डग दस दस गजका करता था। आश्चर्य्य और भयसे मेरी अजब दशा होगई। मैं एक झुरमटमें छिप

या काटने लगे। मुझने जहां तक बना दूर भाग चला। कहीं कहीं पौधे इतने घने थे कि चलनेमें बड़ी तकलीफ हुई। जौके नुकीले कांटे बदनमें चुभते थे पर क्या करता—प्राण लेकर भागा जाता था। पीछेसे जो काटनेवालोंकी आहट सुनाई पड़ी। थका-वट, भय और निराशासे मेरी घबड़ाहटका ठिकाना न रहा। लाचार हो वहीं लेट गया। सोचा अब प्राण देनेहीमें सुख है। स्त्री और पुत्रका स्मरण कर गला भर आया। अपनी मूर्खता पर बहुत पछताया। हाय। क्यों घर बार छोड़ा? न घरसे निकलता न जान जाती। हाय मैं बेमौत मरा। इस दुःखमें भी लिलीपटको याद आगई। वहां मैंही एक राक्षस समझा गया था। वहां मैं जङ्गी जहाजोंको खेंच लाया था और वहां न जाने मैंने कितने और अद्भुत कर्म्म किये थे। हाय! जैसा मैं लिलीपटी लोगोंको समझता था वैसेही यह राक्षस मुझे समझेंगे। सबसे दुःखकी बात तो यह है यह जङ्गली असभ्य जीव देखतेही मुझे खा जायगे क्योंकि आकार के सदृशही मनुष्यमें जङ्गलीपन और असभ्यता होती है। विद्वानों ने, बहुत ठीक कहा है कि मुकाबला किये बिना किसी वस्तुको छोटी बड़ी नहीं कहना चाहिये। लिलीपटी लोगोंसे भी छोटे और इन राक्षसोंसे भी बड़े जीव संसारमें हो सकते हैं।

इस बीचमें एक मजदूर मेरे बहुत निकट आगयाथा। मैंने सोचा अगर कहीं धोखेसे इसके पांव मुझ पर पड़ गये तो यहीं ढेर हो जाऊंगा या एक हाथ हसवेहीका चल गया तो मेरा काम तमाम है। डरके मारे प्राण सूख गये। जब वह मजदूर फिर आगे पैर बढाने लगा मैं खूब जोरसे चिल्ला उठा। मेरी आवाज सुनकर वह चौकन्ना हुआ और इधर उधर देखने लगा। आखिर उसकी दृष्टि मुझ पर पड़ी। जैसे कोई किसी विषैले छोटे जीव जन्तुको देख कर होशियारीसे उसे उठानेकी तरकीब सोचता है वैसेही वह भी खड़ा खड़ा सोचने लगा। निदान साहस करके उसने अगूठे तर्जनीसे मेरी कमर पकड़ कर उठा लिया और आंखोंसेतोल

गज दूर रख कर गौरसे देखना शुरू किया। जब उसने मुझे जमीन से साठ फुट ऊपर उठाया तो मैं कुछ न बोला। जिसमे मैं गिर न पड इस ख्यालसे उसने खूब जोरसे मुझे दबाया था। उसके दबानेसे बहुतही कष्ट हुआ। मैं सूर्य्यकी ओर निहार कर अति दीनतासे विनती करने लगा। मुझे यही मालूम होता था कि अब इसने मुझे जमीन पर पटका क्योंकि हम लोग भी छोटे मोटे कीडे मकोडेको योंही फेंक देते है। लेकिन परमात्माकी दयासे मेरे ग्रह अच्छे थे। वह मेरी बोली और हाव भावसे बहुतही प्रसन्न हुआ। आदमियोंकी भाति बोलते देख कर उसे और भी अचम्भा हुआ। परन्तु मेरी बाते उसकी समझमें नही आई। आखिर आखे डबडबा कर मैं रोने लगा और कमरकी ओर देखने लगा। वह मेरा भाव समझ गया। चटपट कोटके दामनमें मुझे लपेट कर अपने मालिकके पास लेआया। यह मालिकराम वही थे जिनको खेत में पहले मैंने देखा था।

## द्वितीय परिच्छेद।



किसानने अपने मजदूरसे सब बातें सुन कर एक तिनका जो छडीके समान लम्बाथा उठा लिया और मेरे कोटके दामनको उलट पलट कर देखा। उसने शायद समझा कि यह खाल है। फिर बाल हटा कर मेरे मुहको भली भात देखा। सब मजदूरोंको बुला कर उसने पूछा कि ऐसा जानवर तुम लोगोने और कभी यहा देखा है।

फिर्योंका बटुआ निकाल कर उसके आगे रक्खा। उसने ले तो लिया पर खोल न सका। तब मैंने इशारेसे कहा कि आपनी हथेली भूमि पर रख दो। उसने वही किया। मैंने बटुआ खोल कर सब सिक्के उसके हाथ पर उलट दिये। उसने थूकसे अपनी अंगुली तर के उन सिक्कोंको उठा उठा कर देखा लेकिन कुछ समझ न सका। फिर उसने मुझे बटुआमें और बटुएको जेबमें रखनेका इशारा किया। मैंने तुरत उसकी आज्ञा सादर चढ़ाई।

अब किसानको पूरा विश्वास होगया कि मैं कोई सज्ञान जीव हूं। वह मुझसे बारम्बार बोलता था। यद्यपि उच्चारण स्पष्ट था तथापि उसकी बोलीसे मेरे कानके परदे फटते थे। मैं भी गरज गरज कर कई बोलियोंमें उत्तर देता पर कोई भी किसीकी बात नहीं समझता था। उसने मजदूरोंको काम पर जानेके लिये कह कर पाकटसे अपना रूमाल निकाला। यह एक फुटसे ज्यादे मोटा नहीं था। उसी रूमालमें बांध कर वह मुझे अपने घर ले गया। विलायतमें बीबियां जिस प्रकार मकड़े और मेढक देखकर डर जाती हैं उसी प्रकार उसकी स्त्री भी मुझे देखतेही चौंक उठी और चिल्ला कर भाग गई। निदान वह मेरी चेष्टाओंको देख ढीठ हुई और फिर तो मुझे बहुत प्यार करने लगी।

बारह बजे दिनको खानसामा खाना लेकर हाजिर हुआ। जिस रकाबीमें खाना आया था उसका व्यास २४ फुट था। किसान के परिवारमें केवल उसकी स्त्री तीन लड़के और उसकी बुढ़िया दादी थी। जब सब भोजन करनेके लिये बैठे तब किसानने कुछ दूर फासले मेज पर मुझे बिठाया। मेज तीस फुट ऊंची थी। मैं गिरने के डरसे किनारा छोड़ बीचमें जा बैठा। किसानकी स्त्रीने मांस के तथा रोटीके कुछ टुकड़े थालमें रख कर मेरी ओर सरका दिये। मैं सलाम करके चबाने लगा। मेरा खाना देख कर वह सब बहुत ही प्रसन्न हुए। फिर एक छोटासा प्याला मंगवा कर मुझे शराब पीनेके लिये दी। यहाशय। इस छोटेसे प्यालेमें छः बोतल शराब

चटती थी। मैंने बडी कठिनतासे दोनों हाथोंसे प्यालेको उठाया और अदबके साथ गृहिणीका स्वास्थ्य पान किया। फिर अङ्गरेजी में कृतज्ञता प्रकाशकी। इस पर वह सब खिलखिला उठे। उनके विकट हास्यसे मैं तो वधिर होगया। मदिराका स्वाद कुछ बुरा नहीं था। किसानने सङ्केतसे मुझे अपनी तरफ बुलाया। मैं चला लेकिन रोटीके टुकडेको ठोकर खाकर मेज पर पट गिर पडा। ईश्वरकी दयासे चोट नहीं लगी। खैर, उठा और फिर चलने लगा। इतनेमें किसानके बेटेने जिसकी उमर दस वर्षसे अधिक न थी टांग पकड कर मुझे उठा लिया और फिर इतना ऊंचा उठाया कि मेरा कलेजा कांप गया। किसानने लडकेके हाथसे मुझे छीन लिया और एक तमाचा उसके बायें गाल पर जमा कर वहांसे चले जानेके लिये कहा। मैंने हाथ जोड कर कसूर माफ करनेके लिये इशारा किया। उसने भी मेरी बात मानली। बालक फिर बैठ गया। मैंने पास जाकर उसके हाथको चूमा और किसानने मेरी देह पर बालकका हाथ फिरवा दिया।

किसीके सामने बराबर डटा रहा। दो चार बार मालूम करके उसकी बगलसे निकल भी गया। आखिर वही बिचारी डर कर चम्पत होगई। इतनेमें तीन चार कुत्ते आपहुंचे। यह सब बहुत बडे थे—इनमेंसे एक तो हाथीके समान था। मैं इन सबको देख कर तनक भी न डरा।

जब भोजन समाप्त होने पर था दाई एक वर्षका बालक गोदमें लिये आ उपस्थित हुई। वह बालक खिलौना समझ कर मुझसे लेनेके लिये रोने लगा। उसकी माता उसका मचलना देख कर मुझे उसके पास लेगई। उस लडके नादानने मेरी कमर पकडली और मेरा सिर अपने मुंहमें डाल लिया। मैं इतने जोरसे चिल्ला उठा कि उसने डर कर मुझे फेंक दिया। अगर गृहिणी अपने अंचलमें मुझे न लेलेती तो मैं अवश्य चकनाचूर हो जाता। बालक फिर रोने और मचलने लगा। दाईने चुप करानेके वास्ते झुनझुना जो बालककी कमरसे बधा था बजाया पर वह क्यो चुप होने लगा था ? इस झुनझुनेका शब्द बहुत कर्कश था। जब किसी तरहसे भी वह शान्त न हुआ तब उसने अन्तिम उपाय किया अर्थात् उसे दूध पिलाने लगी। उस दाईके स्तनद्वयको देख कर मुझे जितनी घृणा हुई उतनी आज तक कभी नही हुई। इन स्तनोंके रूप रङ्ग और आकारकी तुलना किससे करू सो समझमें नहीं आता है। यह कुच छ फुट ऊचे तथा इनका घेरा १६ फुट से कदापि कम न था। स्तनका मुंह मेरे सिरसे आधा था। इनके रङ्ग विचित्र थे। इन पर नाना प्रकारके दाग थे। इन कुचों को देख कर मेरा तो जी घबडा उठा। उस समय मुझे विलायती बीबियोंकी याद आगई। यह बीबिया हमारे समान होनेहीके कारण इतनी सुन्दर मालूम होती हैं। इनके दोष हम लोग इन आखोंसे नहीं देख सकते हैं। यदि सूक्ष्मदर्शक यन्त्र से इनके शरीर देखे जाय तो इनका यह गोरा चमडा भी रूखा मोटा और बदरङ्ग ।॰म पड़ेगा।

जब मैं लिलीपटमें था तो वहांके लोग मुझे संसार भरसे अधिक गोरे मालूम होते थे। मुझे स्मरण है एक दिन जब इसी बातकी चर्चा चली तो वहांके एक पण्डितने कहा था "हां जब तुम्हें मैं नीचेसे देखता हूं तो तुम्हारा चेहरा साफ सुथरा चिकना और गोरा मालूम पड़ता है लेकिन जब तुम अपने हाथमें मुझे उठा लेते हो तब तुम्हारा चेहरा भयङ्कर मालूम देता है—बदनमें बड़े बड़े छेद दिखाई पड़ते हैं। दाढ़ीकी खूंटियां सूअरके बालसे दस गुना बड़ी सिखाई देती हैं और रङ्ग बिलकुल फीका जचने लगता है।" जब वह लिलीपटकी स्त्रियोंकी बाबत कहता कि फलानीके मुंह पर दाग है—फलानीका मुंह चपटा है और फलानीकी नाक बड़ी है तो मुझे कुछ भी नहीं मालूम होता था। यह बात बहुत ठीक है कि छोटी छोटी वस्तुओंका गुण दोष इन नेत्रोंसे प्रगट नहीं होताहै परन्तु बड़े बड़े पदार्थोंका होजाताहै। पाठकगण! कहीं आप यह न समझ बैठे हों कि यह विराट जीव कुरूप होते हैं। नहीं ऐसा मत समझिये—यह बड़े सुन्दर और रुपवान होतेहैं। विशेष कर मेरे किसानकी आकृति पृथ्वी परसे अति कमनीय मालूम होती थी।

खैर भोजन समाप्त हुआ। किसान फिर अपने खेत पर गया किन्तु उसके भावसे प्रगट हुआ कि वह जानेके समय अपनी स्त्रीसे मेरी हिफाजत करनेके वास्ते कह गया था। मैं थकावटके मारे ऊंघता था। स्त्रियोंने मेरी दशा समझ अपने बिस्तरे पर मुझे सुलाकर एक साफ रुमाल उढ़ा दिया। यह रुमाल काहेको बड़ी जहाज का पाल नहीं नहीं उसका भी लकड़दादा था।

थी इसलिये नीचे उतरना चाहता था। पुकारनेकी हिम्मत न पडी और पुकारही कर क्या होता—मेरी आवाज तो वहीं गूंजकर रह जाती। जब मैं पड़ा पड़ा सोच रहा था दो चूहे पलङ्ग पर आधमके और लगे इधर उधर सूंघा साघी करने। एक सूंघते सूंघते मेरे मुंहके पास आपहुंचा। मैं डरके मारे उठ बैठा और अपना खञ्जर निकाल लिया। यह लगे दोनो तरफसे मुझ पर आक्रमण करने। एकने तो झपट कर मेरा गलाही पकड़ लिया। ईश्वर की दयासे मैंने भी तुरत खञ्जरका एक हाथ ऐसा मारा कि वह वहीं एकसे दो होगया। अपने साथीकी यह दशा देखकर दूसरा चलता बना लेकिन मैंने बड़ी फुरतीके साथ उस पर भी एक हाथ चलाही दिया था। इसके बाद दम लेनेके लिये मैं चारपाई पर पर टहलने लगा। यह चूहे पहाड़ी कुत्तेके समान बड़े तथा अति भयङ्कर थे। यदि मेरे पास खञ्जर न होता तो यह जरुर मुझे खा जाते। इसकी दुम मैंने नापी तो एक इञ्च कम दो गज हुई। लोहूसे बिछौना तर बतर होगया। मैंने बड़ी कठिनतासे मरे हुए चूहेको नीचे फेंक दिया।

इतनेमें गृहिणी आगई। मुझे लहूमें भरा देख कर चट गोद में उठा लिया। मैंने चूहेकी ओर सकेत किया और बता दिया कि मैं निरापद हूं। यह देख वह बहुत प्रसन्न हुई। फिर दाईको बुलाया दाईने आकर चिमससे मरे चूहेको खिड़की की राहसे फेंक दिया। गृहिणीने मुझे मेज पर खड़ा किया। मैंने अपना खञ्जर दिखलाया और पोंछ पाछ कर रखलिया। अब मुझे उस कामकी हाजत थी जिसको दूसरा कोई मेरे बदले नहीं कर सकता था। मैंने संकेतमें कहा कि मुझे जमीन पर बिठला दो। बडी कठिनतासे उसने मेरा अभिप्राय समझा। मुझे गोदमें लिये बगीचे पहुंची। वहा जमीन पर बिठा दिया। मैं उसे वहीं रहनेके लिये कह कर दोसौ गज आगे निकल गया। एक ‑सटमें बैठ कर मैंने हाजत रफाकी।

ऐसी ऐसी बातें लिखनेसे बहुतेरे पाठक नाक भौंह चढ़ावेंगे परन्तु उन्हें जान लेना चाहिये कि तत्वज्ञानियोंकी कल्पनाशक्ति बढ़ानेमें यह बातें बहुत कुछ सहायता करेंगी। इन्हीं लोगोंके उपकारके लिये मैंने अपनी यात्राका रत्ती रत्ती वृत्तान्त लिख डाला है। नाजुक मिजाज पाठक क्षमा करें।

## तृतीय परिच्छेद।



किसानकी नौ बरसकी एक कन्या थी। वह सूईके काममें तथा बच्चोंको कपड़े पहरानेमें बड़ी पक्की थी। इसकी मा और इसने मिल कर मेरे सोनेके लिये एक पालना तय्यार किया था। चूहोंके डरसे रातको यह पालना ऊंची जगह पर लटकाया जाता था। जब तक इन लोगोंके साथ रहा मैं इसी पर सोता था। ज्यों ज्यों इनकी भाषा मैं सीखने लगा त्यों त्यों मेरा सुख बढ़ चला—जब जिस वस्तुकी दरकार होती मांग लेता था। यह बालिका ऐसी बुद्धिमती थी कि दोही चार बार उसके सामने कपड़े उतारनेसे वह मुझको कपड़ा पहनाना सीख गई। मैं नहीं चाहता था कि वह मुझको कपड़े पहरावे तथापि वह पहना देती थी। उसने मेरे वास्ते सात कमीजें तथा और कई कपड़े तैयार किये थे। यह कपड़े बहुत मोटे थे। यह मुझको अपनी भाषा भी सिखाती थी। जब मैं कोई चीज देखकर पूछता यह क्या है तो वह अपनी भाषामें उसका नाम बता देती थी। बस इसी ढङ्गसे उस देशकी भाषा मैं बहुत जल्द सीख गया। इस बालिकाका स्वभाव बहुत अच्छा था। यह नाटी थी तथापि चालीस फुटसे कहीं लम्बी थी। इसीने मेरा नाम ग्रोल्‌ड्रिग (बचूड़ा) रक्खा। फिर सब इसी नामसे मुझको पुकारने लगे। उसीकी कृपासे उस देशमें मेरी जान बचीथी। जब तक वहां मैं रहा उससे कभी अलग नहीं हुआ। वह मुझको खिलाती पिलाती थी इससे मैं उसको "दाया" कहता। मैं उसका अहसान मानता हूं। वह मेरा बहुत लाड प्यार करती थी।

आस पासके गावोंमें मेरी खबर बिजलीकी तरह फैल गई। जहां सुनो वहां मेरीही चर्चा होती थी। आपसमें लोग कहते थे "अमुक किसानके खेतमें एक विचित्र जीव मिला है। वह बहुत ही छोटा है लेकिन सूरत शकल आदमी कीसी है। सब कामभी आदमीकी तरह करता है। उसकी बोली अजब ढङ्गकी है। लेकिन यहांकी भी दो चार बोलियां वह सीख गया है। दो पैरसे सीधा चलता है—वह पालतू और सीधा है—बुलानेसे आता और कहनेसे सब काम करता है। देखनेमें बहुत सुन्दर और रङ्ग भी गोरा है।" इस बातकी जांचके लिये एक मनुष्य जो किसानका दोस्त और पडोसी था आया। किसानने मुझको लाकर मेज पर खडा कर दिया। उनके कहनेसे दो चार कदम चला, खञ्जर निकाल कर घुमाया और फिर रख लिया। उन्हींकी भाषामें उनका स्वागत किया। यह सब मैंने अपनी दायासे सीखा था। इसके बाद वह चश्मा लगाकर मुझको भली भांति देखने लगा। उसके दोनों नयन दो चन्द्रमाओंके समान दो झरोखोंमेंसे चमकते मालूम हुए। मैं इस दृश्यको देख कर हंसी रोक न सका। मुझको हंसते देख सब कोई हंस पडे। इस पर बूढा बहुत नाराज हुआ और बन गया। यह परले सिरेका कञ्जूस और लोभी था। मेरे लिये तो साक्षात् साढे साती शनिश्चर था। उसने किसानको मेरे द्वारा धन उपार्ज्जन करनेकी सम्मति दी। जब यह दोनों मेरी ओर निहार निहार कर आपसमें बातचीत करने लगे तो मेरा माथा ठनका। मैंने समझ लिया कि कोई भारी विपद आनेवालीहै। दूसरे दिन सवेरे दायाने सब वृत्तान्त अपनी मातासे सुन कर मुझको बता दिया। वह बिचारी मुझको गले लगा कर रोने लगी और बोली "मैंने तो समझा था कि तू मेरे पास रहेगा सो नहीं हुआ। पारसाल मैंने एक मेम्ना पाला था जब बडा हुआ तो बाबाने उसे कसाईके हाथ बेच दिया। बाबा कभी कोई चीज मेरे पास नहीं रहने देते हैं। न जाने हाटमें तेरी क्या दुर्दशा होगी।" पर मुझको किसी बात

की चिन्ता न थी। मुझको पूरा भरोसा था कि कभी न कभी इस फन्देसे मैं अवश्य छूट जाऊगा। मैंने सोचा अगर इङ्गलंडेश्वर भी यहा आते तो उनकी भी यही दशा होती फिर मेरी क्या,गिनतीहै ?

किसानने अपने मित्रकी सम्मतिके अनुसार हाटके दिन नगराभिमुख प्रस्थान किया। मुझको एक पिञ्जडेमें, बन्द करके आगे रख लिया और दायाको अपने पीछे घोडे पर बिठा लिया। पिञ्जडेकी बनावट सन्दूक कीसी थी। इसमें हवा आने जानेके लिये दो चार छेद तथा एक द्वार बना हुआ था। दायाने मेरे लिये एक छोटीसी गद्दी भी बिछा दी थी। अस्तु, हम लोग ठिकाने पर पहुंचे। आधेही घण्टेमें बाईस कोसकी मञ्जिल पूरी हुई। हरारतसे मेरे तो बन्द बन्द टूटतेथे क्योंकि घोडा बराबर सरपट दौडता आया था। इसके एक एक कदम चालीस चालीस फुट पर पडते थे। किसानने एक सरायमें डेरा जमाया। वह प्राय: यहीं उतरा करता था। सरायवालेसे सब ठीक ठाक करके उन्होंने विज्ञापन निकलवाया कि एक अजीब जानवर आया है जो छ: फुट लम्बा और बहुत सुन्दर है। सूरत आदमीकी है। बोलता है और बहुत से अद्भुत काम करता है जिसको देखना हो सरायमें आवे।

सरायके एक बडे कमरेमें जो तीनसौ वर्ग फुटका था एक मेज पर मैं खडा किया गया दाया पासही एक तिपाई पर निगरानी तथा तमाशा दिखानेके निमित्त बैठी। किसान दरवाजे पर खडा हुआ। जिसमें गोलमाल न हो इसलिये तीस तीस आदमियोंको बारी बारीसे भीतर भेज देता था। दायाके कहनेसे मैं मेज पर चलता था। जो कुछ वह पूछती उसका मैं जवाब देताथा। आने वालोंका स्वागत तथा स्वास्थ्यपान करता था। तलवार निकाल कर तालाबाजी दिखाता और न जाने क्या क्या दिखाता था। दाया उतनेही प्रश्न करती थी जितने मैं समझता था। इसी तरह उस दिन मैंने १२ झुण्डके सामने अपना तमाशा दिखाया। मैं थक कर अधमुआ होगया। जिन लोगोंने देखा उन्होंने इतनी प्रशंसाकी

कि सारा शहर सरायमें टूट पड़ा और सब दरवाजा तोड़ कर भीतर घुसनेके लिये तैयार होगये। दायाको छोड़ कोई दूसरा मुझे छू नहीं सकता था। दर्शकगण भी इतनी दूर रहते थे कि उनके हाथ मुझ तक नहीं पहुंच सकते थे। यह सब प्रबन्ध किसान ने केवल अपने लाभके निमित्त कर रक्खे थे। इतने पर भी स्कूल का एक शैतान छोकड़ा बादाम खेंच कर मुझको मारही बैठाथा। कुशल हुई नहीं तो मेरी खोपड़ी फट जाती। यह बादाम लौकी के बराबर था। आखिर वह छोकड़ा खूब पीटा गया और निकाल दिया गया।

हाट बन्द हुई। हम लोग भी घर वापिस आये। अबके किसान ने मेरे आरामके लिये बढ़िया सवारीका प्रबन्ध किया। इस आठघण्टेकी कड़ाचूर मेहनतसे मुझको ज्वर हो आया। उठने बैठनेकी ताब न रही। तीन दिन तक बेसुध पड़ा रहा। चौथे दिन होश हुआ पर हाय! घर पर भी मुझको चैन नहीं। देखने वाले झुण्डके झुण्ड घर परही आने लगे। एक दिन तीससे अधिक सज्जन सपरिवार पधारे। किसानने सबसे पूरा दाम वसूल किया था। आस पासके अर्थात् सौ मील तकके लोग मुझको देखने आये। किसानके घर रुपयोंकी वर्षा होने लगी। मुझको बुधवार के सिवा कभी मरनेकी भी छुट्टी नहीं मिलती थी। बुधवारही इन लोगोंका रविवार अर्थात् विश्रामका दिन था।

किसानको अब रुपयेकी चाट लगी। उसने मुझको बड़े बड़े शहरोंमें घुमानेका सङ्कल्प किया। आखिर सब सामानसे लैस होकर वह १७ वीं अगस्त १७०३ ईस्वीको राजधानीके लिये उठ खड़ा हुआ। यह राजधानी वहांसे तीन हजार मील दूर थी। दाया भी साथ चली। सवारीमें वही घोड़ा था। मैं अपने पिञ्जड़ेमें था और दाया इसे लिये हुए थी। मेरे आरामकी सब सामग्री पिञ्जड़े में मौजूद थी। चीज वस्तुकी देख भालके लिये साथमें एक [illegible] भी था।

किसानने रास्तेके निकटके प्रत्येक शहर और गांवमें तमाशा दिखा कर रुपया बटोरना विचारा था परन्तु दायाकी राय न हुई। उसने कहा "ऐसा करनेसे ग्रिलड्रिग बीमार होजायगा और मैं भी घोड़े पर चलनेसे थक जाती हूं—बहुत भारी मञ्जिल करना ठीक नही।" मञ्जिल हलकी होने लगी। एकसौ चालीस पचास मील परही पड़ाव पड़ने लगा। हवा खिलाने तथा देशकी सैर करानेके लिये दाया अकसर मुझको बाहर निकालती परन्तु बराबर बाकसके पासमें रहती थी। छः सात नदियां हम लोगोंने लांघी। सब गङ्गा और नील नदीसे गहरी तथा बड़ी थी। टेम्ससी छोटी नदी वहां एक भी नहीं मिली। रास्तेमें दस सप्ताह लगे थे। दाया के मना करने पर भी मैं कोई अठारह बड़े बड़े शहरों तथा कई छोटे छोटे गांवोंमें दिखाया गया था।

२६ वीं अक्तूबरको हम लोग राजधानीमें जा पहुंचे। इसका नाम "लर बरलग्रड" है। इस नामका अर्थ है "विश्वगौरव"। किसानने राजभवनके समीपही नगरके प्रधान मुहल्लेमें एक मकान किराये पर लिया। फिर विज्ञापन निकाला गया। इसमें मेरा पूरा वर्णन था। चारसौ फुट लम्बे चौड़े कमरेमें एक बड़ी मेज रक्खी गई। इसका व्यास ६० फुट था और इसके चारों ओर लोहे का कटहरा तीन फुट ऊंचा लगा हुआ था। इसी मेज पर मुझको तमाशा करना पड़ता था। मैं दस बार दिनमें दिखाया जाता था। दर्शकगण भी देखकर आश्चर्य तथा आनन्द प्रगट करते थे। किसान का हाथ गरम होताथा। अब मैं उस देशकी भाषाको भी भली भांत बोलने तथा समझने लग गया था। दाया जेबमें छोटीसी एक पोथी धर लाई थी उसीको मैं पढ़ता था। यह सेमसन साहबके एटलासके बराबर थी।

## चतुर्थ परिच्छेद।



फल यह हुआ कि थोड़ेही दिनोंमें मेरा स्वास्थ्य बिगड़ गया भूख मन्दी पड़ गई और शरीर सूख कर काटा होगया। किसानने मेरी मौत निकट समझ और भी हाथ साफ करना चाहा। उसने विचारा अब जो कुछ मिल जाय वही नफा है। इसी बीचमें महारानीके यहांसे बुलाहट आगई। किसान भी लालचके मारे उठ खड़ा हुआ। महारानी मेरी आकृति तथा खेल तमाशा देख कर बहुतही प्रसन्न हुई। महारानीने हाथ बढ़ा दिया मैंने सादर उसका चुम्बन किया। फिर उन्होंने मेरे देशका वृत्तान्त तथा सफर का हाल वगैरः पूछा। मैंने जहां तक बना स्पष्ट रूपसे सब कह सुनाया। महारानीने पूछा "क्या तुम मेरे पास रह सकतेहो?" मैंने सलाम करके जवाब दिया "मैं इस समय किसानका गुलाम हूं। अगर स्वाधीन होता तो श्रीमतीकी सेवामें रहना अपना सौभाग्य समझता।" महारानीने तब किसानसे पूछा। किसानने तो जानलिया था कि मैं दो चार दस दिनमें मर जाऊंगा इससे उसने मुझको बेचनाही उचित समझा अन्तको उसने मुझे हजार अशर्फियोंमें महारानीके हाथ बेच डाला। जब किसान अशर्फियां लेकर जाने लगा तब मैंने महारानीसे दायाके रखनेके लिये प्रार्थना की और कहा इसके रहनेसे मुझे बहुत आराम मिलेगा। महारानीने मेरी बात मानली। तब किसानही क्यों उजर करने लगा था? राजदरबारकी नौकरी बड़े भाग्यसे मिलती है। बिचारी दाया भी खुशीके मारे फूल कर कुप्पा होगई। किसान सलाम करके मुझसे बोला "लो तुम्हें अच्छी जगह पहुंचा कर मैं जाता हूं।" मैंने सलामके बदले सिर्फ सलाम किया पर कुछ कहा नहीं। किसान भी अशर्फियोंकी गठरी ले चलता हुआ।

किसानके चले जाने पर महारानीने मेरी रुखाईका कारण पूछा। मैंने कहा "किसानने जब मुझे खेतमें पाया तो मेरी खोपड़ी चूर चूर नहीं करदी बस इतनाही उपकार इसने मेरा किया है। उपकारके बदले वह बहुत धन उपार्जन कर चुकाहै। अभी



नं० ८

मैं महारानीकी दाहिनी हथेली पर पट पड़ाया।

पृष्ठ ८३

यहांसे भी हजार मुहरे लेगयाहै। अब मैं उससे उऋण हूं। जितना परिश्रम वह मुझसे करवाता था उतना परिश्रम करके मुझसे दस गुने बलवाले जीव भी नही जी सकते है मै अब तक जीवित हूं यही आश्चर्य है। मेरी सारी देह गल गई है। यदि वह मेरी मृत्यु निकट न समझता तो इतने सस्ते दाममें श्रीमती मुझे कदापि न पाती। अब मै श्रीमती जैसी दयाशील, सृष्टि भूषण, विश्वप्रिया, आयुष्मती सम्हिषीकी शरणमें आया हूं पूर्ण आशा है कि अब मै सुखसे आनन्द पूर्वक अपना समय विताऊंगा।"

मेरी बाते सुन कर महारानीको हर्ष तथा आश्चर्य हुआ। वह हाथमें उठा कर मुझे महाराजके निकट लेगई। महाराज शयनागारमें थे। महाराजका चेहरा दृढ और गम्भीर था। मैं महारानीकी दाहिनी हथेली पर पट पडा था। महाराज मुझे भली भाति न देख सके थे—पूछा "यह चिडिया कबसे पालीहै?" महारानी बडी बुद्धिमती थी उन्होने चट मुझको मेज पर खडा करदिया और सारा वृत्तान्त महाराजसे निवेदन करनेके निमित्त कहा। मैने बहुत थोडे शब्दोमें अपनी राम कहानी कह सुनाई। दाया द्वार पर खडी थी। वह भी भीतर बुलाई गई। उसने पूरा हाल कह सुनाया। उस बेचारीको मेरे देखे बिना चैन कहा?

महाराजकी विद्याका वहा बहुत कुछ नाम था। आप गणित और विज्ञानमें पारगत थे किन्तु मेरा ढङ्ग देख कर आपकी भी बुद्धि चकरा गई। आपने अपनी विद्या और बुद्धिके प्रतापसे मुझे कलका पुतला या किसी घडीका पुरजा समझा परन्तु जब मेरी बोली मेरा उच्चारण प्रभृति सुना तो आपको बहुतही अचम्भा हुआ। मेरी बातोका विश्वास आपको नही हुआ। श्रीमान्‌ने फिर कई प्रश्न किये मैने सबका सार्थक और स्पष्ट उत्तर दिया। इन वाक्योंमे वही दोष थे जो विदेशीसे उच्चारण वा मुहाविरेमें होसकते हैं। पर एक बात और है—भाषा मेरी गवारी थी क्योंकि किसानहीके घर मैने शिक्षा पाई थी।

महाराजने तीन पण्डित बुलवाये। इन लोगोंने मुझको खूब अच्छी तरह देख भाल कर अपनी जुदी रायदी। यह तो सबोंने माना कि मैं स्वाभाविक नियमसे उत्पन्न नहीं हुआ हूं और न मेरी बनावटही ऐसी है कि मैं तेज चल कर, वृक्ष पर चढ कर और बिलमें रह कर अपने प्राणको बचा सकूं। दांतोंकी परीक्षा कर उन लोगोंने मुझको मास खानेवाला जानवर ठहराया पर इसमें यह असमंजस आपड़ा कि चौपाये सबही मुझसे बहुत बड़े हैं उनका मास खाना मेरे लिये असम्भव है। पीछे यह सिद्धान्त हुआ कि मैं कीडे मकोडे खाता हूं। एक पण्डितने मुझको अकाल प्रसूत बताया पर दूसरेने उसका खण्डन किया। कहा "ऐसा हो नहीं सकता क्योंकि इसके अङ्ग सब पूरे है। जो असमय उत्पन्न होता है उसके अङ्ग अधूरे होते है और वह जी नहीं सकताहै।" इन बुद्धिमानोंकी रायसे मैं बौना भी नहींथा क्योंकि मैं बहुतही छोटा हूं। महारानीका प्यारा बौना अत्यन्त ठिङ्गना होने पर भी ३० फुट लम्बा था। शेषमें मैं एक अद्भुत जीव समझा गया।

यह सब होजाने पर मैं हाथ जोड कर बोला "महाराज। मै जिस देशका हूं उस देशमें करोडो स्त्री पुरुष इसी डील डौलके है। जीव जन्तु, पेड पत्ते, घर द्वार प्रभृति भी इसी परिमाणके है। मौका पडने पर हम लोग अपनी रक्षा कर सकते है। जैसे यहाके लोग सब काम कर सकते हैं वैसे हम लोग भी वहा करते है? मेरी बात सुन कर सब मुंह बिचकाके हस पडे और बोले "किसानने इसको अच्छा सबक पढाया है।" महाराज सबसे बुद्धिमान थे। पण्डितो को बिदा करके उन्होंने किसानको बुलाया। भाग्यसे किसान उस समय तक शहरहीमें था। वह हाजिर किया गया। महाराजने एकान्तमें उससे कुछ पूछा फिर इकट्ठा कर सबका इजहार लिया। अब उन्हें मेरी बातोंका कुछ कुछ विश्वास होने लगा। महाराजने मुझे महारानीके सपुर्द किया और यत्नपूर्वक रखनेके लिये कहा।

मेरा प्रेम दायासे देख कर दायाको भी रहनेके वास्ते हुक्म दिया। एक कमरा उसके रहनेके लिये दिया गया। उसके लिखाने पढाने के वास्ते एक गुरुआनी नियतकी गई। सेवा टहलके लिये दासिया मिली। लेकिन मेरे लालन पालनका भार दायाहीके सिर रक्खा गया। महारानीने अपने खास बढईको पिंजरा बनानेकी आज्ञा दी। यह बडा सुघड कारीगर था। इसने मेरे कहनेके अनुसार तीन सप्ताहमें लकडीका एक सुन्दर पिंजरा बना दिया। यह सोलह फुट लम्बा, सोलह फुट चौडा तथा बारह फुट ऊंचा था। इसमें खिडकिया, दरवाजे और अगल बगल दो छोटी छोटी कोठरिया थी। ऊपर तख्तेबन्दी थी। इसमें एक द्वार भी था जो चूलके सहारे खुलता और बन्द होता था। दिनमें बिछौने आदिको धूप खिलानेके लिये दाया दरवाजा खोल देती और रात को बन्द कर देती थी। कहनेके लिये तो पिञ्जरा था पर वास्तवमें यह खासा कमरा था, एक चतुर बढईने जिसका छोटी छोटी चीजें बनानेमें बडा नाम था। दो कुर्सिया तथा मेज बना दी थी। चीज वस्तु रखनेके वास्ते एक सन्दूक भी बना दिया था। यह सब ठीक हाथीदांतकेसे मालूम पडते थे। जिसमें मुझे कष्ट न हो इस लिये मेरे घरके चारों ओर ऊपर नीचे तमाम रूईकी मोटी गद्दी मढदी गई। दरवाजेमें छोटासा एक ताला लगाया गया। यह फरमाइश देकर बनवाया गया था। इतना छोटा ताला वहां पहले और कभी किसीने नहीं देखा था। लेकिन मेरे लिये तो वह महाताला था। दायासे शायद खोजाय इसलिये मैंहो चाभीको अपने पास रखता था। सबसे महीन रेशमी कपडेकी पोशाक मेरे लिये बनी। यह कपडा विलायती कम्बलके समान मोटा था। यह पोशाक इसी देशके ढङ्गकी थी। इन लोगोंका पहरावा कुछ पारसियोंसे और चीना लोगोंसे मिलताथा परन्तु देखनेमें सुन्दरथा।

महारानी अब मुझे इतना चाहने लगी कि बिना मेरे वह भोजन नहीं करती उनकी बाईं ओर मेरी मेज कुर्सी लगती थी और पासही

तिपाई पर दाया हिफाजतके लिये बैठती थी। मेरे लिये चान्दीके छोटे छोटे वर्त्तन मगाये गयेथे। दाया इन्हे अपनी जेबमे रखतीथी। जब मैं मागता तो साफ करके देती। महारानीके पात्रोंके आगे यह लडकोंके खिलौनेसे मालूम होते थे। महारानीके सङ्ग दोनों राजकुमारियोंके सिवा और कोई नही खाता था। इनमेसे एक तो सोलह और दूसरी तेरह बरसकी थी। महारानी मांसका एक टुकडा मेरी रकाबीमें डाल देती मै उसे काट काट कर खाता और वह तमाशा देखती थी। महारानी बहुत कम खाती थी पर हमारे यहाके दस बारह कुली मजूरोंकी पूरी खुराक आपका एकही निवाला था। इस अन्धाधुन्ध खानेको देख मेरा जी घबरा उठा था। वह समूचे लवापक्षीको चबा जाती थी। लवाको महज मत समझना—यह हमारे देशके पेरूसे नौगुने बडे होते थे। सोनेके प्याले मे वह एक पीपा शराब एकही घूटमे सोख जाती थी। महारानीकी छुरी तीन हाथ लम्बीथी। चमच, काटे प्रभृतिका अनुमान इसीसे कर लीजिये। मुझे याद है एक दिन मैं दायाके साथ बादशाही कमरेमें जहां स्वय महाराज भोजन करते थे योही चला गया वहा ऐसी ऐसी दस बारह छुरियोंको एक साथही उठते देखा था। ऐसा भयानक दृश्य फिर कभी देखनेमें नही आया।

मैं कही चुका हू कि बुधवार इन लोगोंका विश्राम दिन है। इस दिन महाराज सपरिवार बैठ कर भोजन करते है। अब मेरी भी छोटी छोटी मेज तथा कुर्सिया महाराजकी बाई तरफ लगने लगी। महाराज मुझे बहुत चाहते था तथा मेरी बात सुनकर बहुत प्रसन्न होते थे। आप युरोपके आचार व्यवहार, धर्म्म कर्म्म, रीति नीति, विद्या बुद्धि और आईन कानूनके बारेमें बराबर पूछते थे। मैं सबका यथोचित उत्तर देता था। महाराजकी समझ बहुत अच्छी थी। कभी कभी वह अपनी भी राय प्रगट करते थे। मैं अपने प्यारे देशके व्यापार, युद्ध, धर्म्मानुराग, इत्यादिकी बातें खूब चढा बढा कर गौरवके साथ कहता था। ह्विग ( प्रजाहितैषी )



नं ९

जब महारानी हाथमें उठाकर मुझे आईनेके सामने कर देती तो मैं मारे ग्लानिके मरजाता। हाय! मैं इतना छोटा क्यों हुआ।

पृष्ठ ८७

और टोरी ( राजानुयायी ) दलोंका जब मैं वर्णन करता तो महाराज मुझे हाथमें उठा लेते और मुसकुरा कर पूछते "अरे तू किस दलका है?" फिर प्रधान मन्त्रीसे जो वहीं पीछे खडा रहता था कहते "देखो! मनुष्यके सब ठाठ बाट कैसे घृणित हैं। एक इतना कीडा भी इनकी हंसी उडा सकता है। इसके देशमें भी पदवियां बटती हैं तथा मान सम्मान होता है। इसके देशवाले भी कपडे पहनते हैं तथा सवारियों पर चढते हैं! यह छोटे छोटे घोंसले और बिलको अपना शहर बतलाता है। यह सब भी प्यार करना जानते हैं यह भी लडते हैं, ठगते हैं और दूसरेके भेदोंको प्रकाश करते हैं।" जब महाराज इस प्रकार बोलते तो मारे गुस्सेके मेरा चेहरा लाल होजाता। हमारे उस देशकी जो आज कल शिल्प, विज्ञान और अस्त्र शस्त्रका आकर है—फरासका भय स्थान है—जो सारे युरोपका मध्यस्थ है—जो सत्य, धर्म्म, दया, और सम्मानका स्थल है और जो सम्पूर्ण जगत्‌का गौरव माननीय है,—निन्दा इस तरह हो!

खैर, मैं अपनी अवस्था विचार कर चुप होरहा लेकिन मनमें बहुत बुरी लगी। कुछ दिन उन लोगोंके साथ रहने तथा वहांकी विलक्षण वस्तुएं देखनेसे मेरा डर भय सब जाता रहा। उन दिनों मेरा मन ऐसा होगया था कि अगर कहीं आप लोगोंको देख पाता तो मैं आप लोगोंकी छुटाई पर बहुत हंसता और उतनाही अचरज करता जितना कि इन विराट पुरुषोंने मुझे देख कर कियाथा। जब महारानी हाथमें उठा कर मुझे आइनेके सामने कर देती तो मैं मारे ग्लानिके मर जाता। हाय मैं इतना छोटा क्यों हुआ!

मैं कह चुका हूं कि महारानीके एक बौना भी था। यह बौना होने पर भी तीस फुट लम्बा था। इसे देख कर न जाने क्यों मेरा जी कुढ जाता था। वह भी मेरे जैसे तुच्छ जीवको देखकर घमण्ड करता था। जब वह मेरे सामने आता तो अकड कर चलता। मेज पर खडे होकर जब मैं राव उमराओंसे बोलता तब दुष्ट मेरी

छुटाई पर ताने मारता। मैं उन्हें भाई पुकारता और कभी कभी झगड़ने लड़नेके लिये उसीसे ललकारता भी था। एक दिन भोजन के समय बातकी बातसे वह बिगड़ बैठा और मुझे रानाईमें भरे हुए कटोरेमें पटक कर लम्बा हुआ। मैं सिरके बल गिर पड़ा। अगर तैरना न जानता होता तो बड़ी मुश्किल होती। दाया भी संयोगसे वहां मौजूद न थी। महारानी डरके मारे घबरा गई थी। आखिर दायाने दौड़ कर मुझे निकाल लिया। उतनेहीमें बहुतसी मलाई मैं खागया था। चोट मोट तो कुछ लगी नहीं पर कपड़े सब खराब होगये थे। वामनजी पकड़ कर लाये गये और कोड़ेसे उनकी खूब खबर लीगई। वही मलाई जिसमें मैं पटका गया था सजाके बतौर उन्हें खिलाई गई। महारानी उनसे बहुत अप्रसन्न होगई। उसी समय वह दरबारसे निकाले गये। मैं बड़ा खुश हुआ। अगर वह रहता तो न जाने फिर क्या आफत मचाता।

एक बार पहले उसने एक और भद्दी दिल्लगी कीथी। महारानो बहुत हंसी पर साथही बहुत गुस्से भी हुई। अगर मैं सुफारिश न करता तो वह उसी दिन निकाल दिया जाता। महारानी ने चरबी निकाल कर हड्डीको खड़ा कर दिया था। वामनजी महाराजने मौका पा मुझे उस हड्डीके भीतर कमर तक घुसेड़ दिया। मैं एक घड़ी तक उसी तरह खड़ा रहा। शरमके मारे किसीको पुकारा भी नहीं। आखिर मैं निकाला गया। वामनजी को उस दिन भी कोड़े लगे थे।

मेरी भीरुता पर महारानी प्रायः ताना मारती और कहती "क्या तुम्हारे देशमें सभी ऐसेही बुजदिल और डरपोक हैं?" इसका कारण सुनिये। गर्मीसे मक्खियां वहां बहुत सताती हैं। यह मक्खियां ऐसी वैसी नहीं अगन चिड़ियाके बराबर होती हैं। जब मैं खानेको बैठता तो ये कानके पास आकर भन भन करती और बहुत तङ्ग करती थी। कभी कभी खानेकी चीजों पर बैठ कर हग देती। वहांके लोगोंको वह बीट दिखाई नहीं पड़ती क्योंकि

उनकी आंखें वडी थीं लेकिन मेरे रामको तो सब साफ मालूम होता था। कभी नाक या माथे पर बैठ कर ऐसा डङ्क मारती कि मैं वेताब होजाता। इसीसे इन मक्खियोसे मैं बहुत डरता था। जब यह भिनभिनाती तो मैं चौकन्ना होजाताथा। वामनजी मक्खियां पकड कर अकसर मेरे मुंहके आगे छोड दिया करते थे। मैं बडी फुर्तीसे उनके दो टुकडे कर डालता था। मेरी इस फुर्तीकी बहुत तारीफ होती थी।

एक दिन सवेरे दायाने पिञ्जरेको झरोखे पर रख दिया। मैं भी आफतका मारा पिञ्जरेका किवाड खोल कर मिठाई कलेवा करने लगा। मीठेकी गन्धसे वीसियो भिडें घुस आईं। कुछ तो मेरी मिठाई उठा लेचली और कुछ मुंहके सामने भिनभिनाने लगीं। मैं मारे डरके घबरा गया। लाचार होकर मैंने कटारी निकाली। चारको उसी दम काट गिराया बाकी भाग गईं। फिर मैंने द्वार बन्द कर दिया। यह भिडे तीतरके समान थी। फिर मैंने इनके डङ्क निकाले। यह डेढ डेढ इञ्च लम्बे थे तथा सूईसे पैने थे। उन्हे मैंने बडी हिफाजतसे रख लिया। विलायत लौट कर सबको दिखलाया। तीन तो एक स्कूलमें दे दिये और एक अपने पास रक्खा।

## पञ्चम परिच्छेद।

अब मैं इस देशका कुछ संक्षेप वर्णन पाठकोंको सुनाया चाहता हूं। राजधानीके आस पास कोई दो हजार मील तक मैं घूम आया हूं। महाराज तो सीमा प्रान्त तक जाते थे परन्तु महारानी इससे आगे कभी गई नहीं और मैं बराबर महारानीहीके सङ्ग रहताथा। इस देशका नाम ब्रोवडिंगनेग है तथा इसकी राजधानीका नाम है लर ब्रलग्रड। यह राज्य लग भग ६००० हजार मील लम्बा तथा चार पांच हजार मील चौडा है। अतएव मैं कहता हूं कि हमारे भूगोल वेत्तागण बहुत भूलते है। वह कहते है कि

और

क्यालीफोर्नियाके बीचमें समुद्रके सिवा और कुछ नहीं है। पर मेरी राय सदासे इसके विरुद्ध थी। परमात्माके अनुग्रहसे मेराही विचार ठीक निकला। अब इस महादेशको अमेरिकाके पश्चिमोत्तर भागसे संयुक्त कर भूचित्र इत्यादिका पुनः संशोधन करना चाहिये। मैं इस विषयमें बहुत कुछ सहायता दे सकता हूं।

यह देश एक प्रायद्वीप है। इसकी पूर्वोत्तर सीमा पर तीस मील ऊंची पर्वत माला है। यह सब ज्वालामुखी पर्वत है और यह स्थान भी ऐसा विकट है कि कोई उसपार जा नहीं सकता बड़े बड़े पण्डित भी नहीं बतला सकते कि पर्वतोंके परलेपार क्या है। शेष तीन दिशाओंमें महासागर लहरें मारताहै। इस देशमें नावके लिये भी कोई बन्दरगाह नहीं है। समुद्रके किनारे जहां नदियां गिरती हैं इतने नुकीले ढोंके बिखरे हुए हैं तथा समुद्रमें तूफानका इतना जोर रहता है कि वहां किश्ती चलाना बहुतही कठिन है। इसी हेतु यहांके निवासी अन्यान्य देशोंसे वाणिज्य व्यापार करनेमें पूरे असमर्थ हैं। बड़ी बड़ी नदियोंमें जहाज देखे जाते हैं। इन नदियोंमें बहुत बढ़िया मछलियां होती हैं। यहांवाले इन मछलियोंको बहुत पसन्द करते हैं क्योंकि समुद्रकी मछलियां वैसीही होती हैं जैसे हमारे देशकी। इसलिये छोटी समझकर यह लोग समुद्रकी मछलियोंको नहीं पकड़ते। इससे प्रकट होता है कि प्रकृतिने यह सब विलक्षण बड़ी बड़ी चीजें इसी देशके वास्ते सिरजी हैं। दूसरी जगह ऐसी चीजें क्यों नहीं होतीं इसका विचार विज्ञानी लोग करेंगे।

यह देश खूब आबाद है। इसमें ५१ बड़े बड़े नगर तथा सौके लग भग नगर कोटवाले शहर हैं। छोटे छोटे गावोंकी तो गिनती नहीं। अब "लर ब्रलग्रड" का वर्णन सुनिये। बीचसे एक नदी बह गई है इसीके दोनों तीर पर राजधानी बसी हुई है। इसमें प्राय अस्सी हजार घर तथा छः लाख मनुष्य बास करते हैं। यह चौअन मील लम्बा तथा ४५ मील चौड़ा है।

राजाका महल ठीक महलके कायदेका तो था नहीं पर एक मीलके घेरेमें बहुतसे मकानोंका ढेर मालूम होता था। बड़े बड़े कमरेकी ऊंचाई डेढ़सौ चालीस फुट थी। बस इसी अन्दाजसे लम्बाई और चौड़ाई भी समझ जाइये। हम लोगोंको एक गाड़ी मिली थी। इसी पर नगर देखनेको हम लोग जाया करते थे। मैं तो पिञ्जरेमें रहता था—हां पिञ्जरा अलबत्ते गाड़ी पर रख लिया जाता था। कहनेसे दाया कभी कभी हाथ पर भी ले लेती थी। तभी बाजारकी सब चीजें मजेमें दिखलाई पड़ती थीं। एक दिन एक दूकानके सामने गाड़ी खड़ी हुई। वहां बहुतसे भिखमङ्गे जमा थे। वह सब मौका अच्छा देख गाड़ीको घेर कर खड़े होगये। वैसा भयानक दृश्य युरोपवालोंने कभी काहेको देखा होगा। उस भीड़में एक स्त्रीको देखा जिसकी छातीमें नासूर था जो फूल कर बहुत बड़ा होगया था। उसमें कई छेद थे। दो तीन छेद तो इतने बड़े थे कि उनमें घुसकर मैं मजेमें छिप जा सकता था। एक आदमीकी गर्दन पर एक फुन्सी देखी। यह पांच बस्ता ऊन (पशम) से भी बड़ी थी। एक आदमीके पैर दोनों कटे थे। लकड़ीके पाव लगे थे सो बीस बीस फुट लम्बे थे। सब से अधिक घृणा तो उन लोगोंके कपड़ों पर चीलड़ोंको रेंगते हुए देख कर हुई। इन चीलड़ोंके थुथने सूअर कैसे थे। इस घृणित दृश्यको देख कर मेरा जी घबरा गया था।

जिस पिञ्जरेमें अब तक मैं बाहर लेजाया जाता था वह बहुत बड़ा था। दायाको इसके धरने उठानेमें बड़ी तकलीफ होती थी इसके सिवा गाड़ी पर भी रखनेमें बड़ी अड़चल पड़ती थी इससे महारानीने एक दूसरा छोटा सफरी पिञ्जरा बनवाया। यह दस फुट ऊंचा, बारह फुट लम्बा तथा इतनाही चौड़ा था। इसके तीन ओर बीचमें तीन खिड़कियां थीं जिनमें बाहरसे लोहेके तार की जाली मढ़ी हुई थी। चौथी तरफ जिधर खिड़की न थी दो मज़बूत कोंढ़े लगे हुए थे। इन्हींमें कमरबन्द पिरो कर सवार लोग

कमरसे पिञ्जरेको बांध लेते और सामने घोडे पर रख लेते थे। एक झूला छतसे लटकाता था। एक मेज और दो कुर्सियां पेचसे कसी हुई थी। इस पिञ्जरेसे मुझे बहुत आराम मिला। जब कभी दायाको अवकाश नहीं मिलता तो कोई विश्वासी आदमी पिञ्जरे समेत मुझे घोडे पर अपने आगे रख लेता और शहरकी सैर करा देता था। जिधरसे मेरी सवारी निकलती थी उधर एक मेलासा लग जाता था।

यहां एक बहुत सुन्दर मन्दिर है। इसका गुम्बज इस देशके सब मन्दिरोंसे ऊंचा है। इसके देखनेकी मुझे बहुत लालसा हुई। आखिर दायाके साथ एक रोज वहां मैं गया। जितना ऊंचा इसे मैंने समझा था उतनाही पाया। यह तीन हजार फुटसे ज्यादा ऊंचा न था। यहांके मनुष्य जितने लम्बे होते हैं उस हिसाबसे तो यह कुछ भी ऊंचा न था। हम लोगोंके डीलके ख्यालसे विलायतमें इससे ऊंचे ऊंचे मकान हैं। जो हो, मन्दिर बहुत सुन्दर और मजबूत बना हुआ था। इसकी दीवार सौ फुट चौडी थी। यह पत्थरका था। चालीस चालीस फुटके पत्थर इसमें लगे थे। देवी देवता तथा महाराजाओंकी बडी बडी मूर्त्तियां लगीथी जो सब सङ्गमरमरकी थी। एक मूर्त्तिकी एक उंगली टूट कर गिर पडी थी। मैंने उठाकर नापी तो चार फुट हुई। दाया मेरे खेलने के लिये उसे घर उठा लाई थी।

महाराजकी पाकशाला सचमुच सुन्दरथी। इसका चूडा करीब छ सौ फुट ऊंचा था। चूल्हे भी बहुत बडे बडे थे। रसोई घरके वर्त्तन भाडेका पूर्ण वर्णन करनेके लिये यदि मैं बडी बडी वस्तुओंकी उपमा दूंगा तो पाठक मुझे झूठा समझेंगे और उधर कहीं यह पुस्तक ब्रौवडिगनैगकी भाषामें अनुवादित होगई तो महाराज तथा वहांके निवासीगण अपनी वस्तुओंकी हीन उपमा देख कर बुरा मानेंगे। इसलिये इस विषयको मैं यहीं समाप्त कर देता हूं।

महाराज अपनी घुडसालमें कभी कभी छः सौसे अधिक घोडे रखते थे। यह सब घोडे ५४ से ६० फुट तक ऊंचे थे महाराज की सवारी पर्व्व त्योहारसे जब निकलती ५०० सुन्दर सवार साथ चलते। पहले मैंने इसी दृश्यको अनिर्वचनीय समझा था पर जब सैन्य व्यूह देखा तो मेरे छक्के छूट गये। इस व्यूहका वर्णन आगे होगा।

## षष्ठ परिच्छेद।

अगर मैं इतना छोटा न होता तो मैं सानन्द उस देशमें वास करता। मेरी छुटाई देख वहांवाले ताना मारते और हंसते थे। इस छुटाईके कारण मुझे बहुत कष्ट उठाना पडा तथा नीचा देखना पडा। अपने अपमानका हाल अब मैं कुछ सुनाता हूं दाया मुझे छोटे पिञ्जरेमें अकसर बगीचे ले जाती थी। कभी पिञ्जरेसे निकाल कर हाथ पर ले लेती और कभी टहलनेके लिये मुझको रविशों पर छोड देती थी। एक दिन वामन राम भी हमारे साथ बगीचे गये थे। यह घटना उसके निकाले जानेके पहलेकी है। दायाने टहलनेके लिये मुझे छोड दिया। मैं टहलते टहलते सेवके पेडोंके नीचे जा पहुंचा। यह पेड भी ठुमके थे। मैंने जो बहलानेके लिये वामनसे जरा छेड छाडकी। वामनचन्द्रने भी मौका अच्छा देख सेवकी डालियोंको पकड कर जोरसे हिला दिया। फिर क्या था—लगे सेव मेरे सिर पर टपाटप गिरने। सेव भी ऐसे वैसे न थे। बडे बडे पीपेकी बराबर एक एक सेवथा। मैं उन फलोंकी चोटसे जमीनमें लेट गया। पर विशेष कुछ हानि नहीं हुई थी। वामनका कुसूर मैंने माफ कर दिया क्योंकि छेड छाड़ पहले मैंने की थी।

दूसरे दिन दायाने मुझे हरी हरी दूब पर टहलनेको छोड दिया और आप टहलती हुई कुछ दूर निकल गई। इतनेमें ओले गिरने लगे। ओलोंकी चोटने से दस दिन तक उदास रहा। यह ओले अपने यहांके ओलोंसे १८०० गुना बडे थे।

इस बगीचेमें रातसे भयानक घटना हुई सो सुनिये। मैं खेल रहा था और दाया दूसरी तरफ चली गई थी। इतनेमें मालीका एक उजला कुत्ता आया और मुझे मुंहमें उठा ले भागा अपने मालिकके सामने उसने आहिस्तेसे जमीन पर रख दिया। माली मुझे अच्छी तरह पहचानता था। वह महारानीके डरसे चटपट मुझको उठा कर दायाके पास ले आया। उधर दाया जब लौट कर आई तो मुझको न पाकर पुकारने और रोने लगी। मुझको सही सलामत पाया तो प्रसन्न हुई। मैं उस समय बेसुध सा था। महारानी सुन कर खफा होंगी इसलिये यह खबर वहीं दबादी गई। मैंने भी इस लज्जाजनक घटनाको प्रकाशित करना उचित नहीं समझा। एक दिन ऐसेही चील मुझ पर झपटी पर मैंने साहस करके तलवार निकाल ली फिर उसको घुमाता हुआ एक झुरमटमें जा छिपा। अगर मैं तलवार न निकालता तो चील जरूर उठा ले जाती। अब दाया मुझको अकेला नहीं छोडती थी। एक दिन मैं छछून्दरके बिलमें अकस्मात् गिर पडा। गले तक गडप होगया। चोट तो विशेष नहीं लगी लेकिन कपडे सब खराब होगये। एक बार एक घोंघेकी ठोकरसे मेरी पिण्डलीकी हड्डी टूट गई थी।

और ज्यादे मैं क्या कहूं छोटी छोटी चिडिया भी मेरा अपमान करती थीं। वह सब निडर हो लापरवाहीके साथ मेरे आस पास फुदकती फिरती थी। एक बार एक चिडियाने तो हाथसे रोटी छीन लीथी। मैं इनमेंसे किसीको पकडनेके वास्ते हाथ बढाता तो वह सब चोंच चलाती थीं। एक दफे मैं बडी वीरताके साथ एक चिडियाको लाठीसे मार कर दायाके पास ले चला। परन्तु अफसोस। लेनेके देने पड गये। वास्तवमें वह मरी नहीं थी लाठी की चोटसे बेहोश होगई थी। जब होशमें आई तो लगी पङ्ख फटफटा कर मेरी खबर लेने। अगर एक आदमी दौड कर मेरी मदद न करता तो वह जरूर उड जाती। यद्यपि यह उस

देशकी छोटीसे छोटी चिड़िया थी तथापि हमारे यहांके राजहंससे कहीं बड़ी थी।

महारानीकी सखियां देखने तथा छूनेके लिये मुझको अकसर अपने कमरोंमें बुलातीं। मैं दायाके सङ्ग तमाम जगह जाता था। स्त्रियां सब नङ्गा करके मुझको अपने अपने पेट पर सुलातीथीं। इन सबकी देहसे एक ऐसी गन्ध निकलती थी कि जिससे मेरी नाक फटती थी। यह कहनेसे मेरी श्रद्धा उन स्त्रियों पर जिन्हें मैं आदर की दृष्टिसे देखता हूं कम न समझना चाहिये। अस्तु देहकी गन्ध भला जैसे तैसे सह भी लेता था पर जब वह सुगन्ध द्रव्य लगाती तो मैं बेहोश होजाता था। मैं समझता हूं मेरी छुटाईकी अपेक्षा मेरी इन्द्रियां बहुत तीक्ष्ण हैं। जैसे इन विराट जीवोंकी गन्ध मुझको सह्य नहीं वैसेही लिलीपटवालोंको मेरी नहीं थी। मैं बहुत सफाईसे रहता था तौ भी उनकी नाकमें बदबू पहुंचही जाती थी। जो हो, महारानी तथा दायाकी देहसे विलायती बीबियोंकी तरह सुगन्ध निकलती थी।

सबसे दुःख मुझको इस बातका है कि यह औरतें मुझको नितान्त तुच्छ समझती थीं। मेरा लेहाज ख्याल परदा कुछ भी नहीं करती थीं। मेरे सामने नङ्गी देख कर कामोद्दीपनके बदले घृणा होती थी। मतली आती थी और डर लगता था। इनके चमड़े मोटे और रूखे तथा बाल मोटे और लम्बे थे। अधिक क्या कहूं इनके अङ्ग प्रत्यङ्ग देख मैं घबरा जाता था। यह जो कुछ पीती थीं उसको मेरे सामने त्यागनेमें भी तनक नहीं लजाती थीं। इनमेंसे एक जो सबसे सुन्दर तथा जिसकी उमर १६ वर्षकी थी मुझको बहुत तङ्ग करती। कभी पकड़ कर मुझको अपनी छाती पर बिठा देती और कभी न जाने क्या क्या करती। उन बातोंको दुहराना मैं अनुचित समझता हूं। उनके छिछोरेपनसे ऊब कर मैंने उनके पास जानाही छोड़ दिया।

एक दिन हम लोग एक फांसीका तमाशा देखने गये। यद्यपि

यह दृश्य देखना पसन्द न था तथापि कौतूहल वश चलेही गये। वह मनुष्य जिसका वध होनेवाला था एक कुर्सी पर बैठा था। हत्यारेने एकही हाथसे उसकी गर्दन धडसे अलग करदी। फिर क्या था लगा रक्तका फुहारा छूटने लगा। सिर भी विकट शब्दके साथ भूमि पर गिर पडा। मैं आधा मील दूर रहने पर भी गरज सुन कर चौंक उठा था। एक बात कहनेको भूलही गया था वह यह कि हत्यारेकी तलवार चालीस फुट लम्बी थी।

घर बारको याद कर जब मैं उदास होता तो महारानी मेरे जी बहलानेकी चेष्टा करती समुद्र यात्राका प्रसङ्ग छेड कर उनकी सब बाते सुनती थी। मेरे खेलनेके लिये एक छोटीसी नाव बनने की आज्ञा हुई। कारीगरने मेरे कहनेके अनुसार नाव बना कर तैयार करदी। पाल पतवार इत्यादि भी बन कर ठीक होगये। उसमें मेरे जैसे आठ आदमी मजेमे बैठ सकते थे। महारानी उसे देख कर इतना प्रसन्न हुई कि हाथमें उठाये महाराजके पास दौड गई। महाराज भी नावकी छुटाई पर बहुतही खुश हुए। उसी समय उसको चलानेकी आज्ञा मुझको हुई। मैं किश्ती समेत पानीमें भरे हुए एक चहबच्चेमें छोड दिया गया। जगह कमथी इससे अपना पूरा हुनर दिखला न सका। आखिर महारानीने काठका एक कठौता बनवाया। वह तीनसौ फुट लम्बा, पचास फुट चौडा और आठ फुट गहरा था। वह खूब मजबूत बना हुआ था। वह पानीसे भर कर दीवारके सहारे भीतर कमरेमे रख दिया गया। मैला पानी निकाल देनेके लिये नीचे एक सूराख भी था। दो आदमी आसानीसे उसको पानीसे भर देते थे। बस इसीमें किश्तीको चला कर महारानीका तथा उनकी सहेलियोंका मनो-रञ्जन करता क्योंकि मुझमें इतनी सामर्थ्य न थी कि वहाकी नदियो में नाव चला लेता। जब मैं पाल तानता तो स्त्रिया अपने पङ्खोसे उसमें हवा पहुचाती। जब वह थक जाती तो उनके छोकडे फूकसे पाल उडा देते थे। और मैं कभी दायें कभी बायें इच्छानुसार

किश्तीको घुमाता था। जब खेल खतम होजाता तो दाया सूखने के लिये उसे खूँटीसे लटका देती थी।

एक दिन मैं मरते मरते बच गया। छोकडेने नौकाको जब कठौते में रख दिया तो दायाकी सखीने मुझे उसमें रखना चाहा। ज्योंही उसने उठाया मैं उसके हाथसे छूट गया। कुशल हुई मै उसकी मालासे उलझ कर बच गया नहीं तो वहीं ढेर होजाता। इतनेमें दायाने आकर मुझे उबार लिया।

कठौतेका जल तीसरे दिन बदला जाता था। एक दिन नौकरी की असावधानीसे एक बडा मेडक कठौतेमें घुस आया। फिर उछल कर नाव पर आरहा और एक ओर छिप गया। मुझे यह मालूम न था। ज्योंहीं मैं पहुचा किश्ती डगमगाने लगी। मै इधर उधर देख रहा था कि वह मेडकानन्द कूद कर बीचमें आपहुंचे और फिर मेरे ऊपर नीचे चारो ओर कूदने लगे। स्वभावानुसार मेरे मुंह पर उसने मूत दिया। तमाम कपडे भीग गये। लाचार होकर डाड उठाया और उसे मार भगाया। इतना बडा मेडक मैने कभी नही देखा था।

सबसे भारी विपद मेरे ऊपर जो आईथी जरा उसका हाल सुनिये। उसदार मेरे प्राण बचनेकी कोई आशा न थी परन्तु ईश्वरेच्छासे बचही गये। बात यों है—बावर्चीखानेके एक मुन्शी के पास एक बन्दर था। दाया मुझे अपनी कोठरीमें बन्द करके कार्य्यवश कही चली गई थी। दिन गर्म्मीका था इससे खिडकिया सब खुली छोड गई थी। इसके सिवा पिञ्जरेका द्वार तथा खिड-किया भी खुली थी। मैं बैठा बैठा कुछ सोच रहा था। यकायक आहट सुन कर चौक पडा। इधर उधर निगाह दौडाई तो देखा एक बन्दर कुलाचें मार रहा है। मै बहुत डरा—उठनेकी हिम्मत न पडी। इस बीचमें बन्दर भगवान उछलते कूदते पिञ्जरेके निकट आपहुचे। आप बडे प्रेमसे पिञ्जरेको देखने लगे। हर एक खिडकी में ताक झाक करने लगे। मै डरसे एक कोनेमें दब गया पर आप

काज सानेवाले थे ? आप खिलखारी मारते दांत निकालते इधर उधर ताक रहे थे। मैने चाहा कि खिलौनेके भीतर छिप जाऊ लेकिन इतना समय कहां। ज्योंही उस बन्दरकी दृष्टि मुझ पर पडी उसने लपक कर कोटका दामन पकड लिया। मैंने भी जरा अपना जोर दिखाया पर कुछ लाभ न देख चुप होगया। आखिर वह मुझे बाहर खेंच लाया। मा जैसे लडकेको दूध पिलाती है ठीक वैसेही उसने अपने दायें हाथसे मुझे पकड लिया। मैने फिर जोर किया तो उसने ऐसा दबाया कि मैं एक दम बेकाबू होगया। शेषमें मैंने कुछ छेडछाड न करनाही उचित और उत्तम समझा। शायद उसने बन्दरका बच्चाही समझ कर मुझे गोदमें लिया था क्योंकि वह दूसरे हाथसे मेरा मुंह धीरे धीरे ससलता था। उसी समय दरवाजा खुलनेकी आहट हुई। बस वह उछल कर खिडकी पर जा धमका। वहांसे एकही छलांगमें शीशेके छप्पर पर और फिर वहांसे परनाले परसे होता हुआ पडोसकी छतपर जा पहुचा। एक हाथसे मुझे बराबर पकडे था। मैंने दायाको चिल्लाते हुए सुना। वह बिचारी चिल्लाते चिल्लाते परेशान होगई थी। फिर तो तमाम महलमें कुहराम मच गया। नौकर चाकर अस्तव्यस्त हो इधर उधर दौडने लगे। इधर मुडेरेके ऊपर बैठ कर बन्दरराम मुझे खिला रहे थे। मै नही खाता तो वह चपत लगाता था। बहुतोंने पत्थर मार कर वन्दरको भगाना चाहा। परन्तु वह सब रोके गये नही तो मेरी खोपडी जरूर उड जाती।

आखिर सीढिया लगाई गई। कई आदमी ऊपर चढने लगे। बन्दरने यह सब मामला देख कर मुझे वहीं छोडा और आप नौ दो ग्यारह हुआ। मै पाचसौ गज ऊ ची छत पर कुछ देर तक बैठा रहा। और भला क्या करता डरके मारे कलेजा कांप रहा था। यही मालूम होता था कि अब हवाने नीचे धकेला अब मैं गिरा। इतनेमें एक छोकरा मेरे पास पहुँचा। वह अपने पतलूनकी जेबमें रख कर कुशल पूर्वक नीचे ले आया।

बन्दरने न जाने क्या क्या मेरे मुँहमें भर दिया था इससे कण्ठ बन्द था—बोलनेकी सामर्थ्य न थी। दायाने सूईकी नोकसे मेरा मुँह साफ कर दिया। वमन होनेसे चित्त ठिकाने हुआ। कम-जोरी इतनी थी कि दो सप्ताह चारपाई पर पड़ा रहा। उस कपिने इतने जोरसे दवाया था कि दर्दसे हड्डिया टूटती थीं। महाराज महारानी मुझे देखनेके लिये बारम्बार आते थे। वह बन्दर जो मुझे लेभागा था मारा गया। महाराजने आज्ञादी कि अबसे ऐसे जानवर महलमें कोई न रक्खे।

मैं चङ्गा होकर जब महाराजको उनकी कृपाका धन्यवाद देने के लिये दरबारमें गया तो श्रीमान्‌ने पूछा "जब तुम बन्दरके हाथ में थे तब क्या सोचतेथे? उसका खिलाना तुम्हें कैसा मालूम हुआ? वह खाना तुम्हें पसन्द आया या नहीं? छत परकी ठंढी हवाने तुम्हारी भूख बढ़ाई या नहीं? तुम्हारे देशमें अगर बन्दर तुम्हें पकड़ लेता तो तुम क्या करते?" मैंने कहा "श्रीमान्! अव्वल तो हमारे देशमें बन्दर नही है जो है भी सो दूसरे देशसे तमा-शेके लिये आये है। दूसरे यह इतने छोटे होते है कि एक दर्जन बन्दरसे मै मजेमें मुकाबला कर सकता हूं। और यह बन्दर तो जो मुझे पकड़ लेगया था हमारे देशके हाथीके बराबर था। इसको देखतेही मेरे देवता कूच कर गये थे। अगर मैं होशमें रहता तो जरूर अपने खञ्जरसे उसे मार भगाता।" यह सब बातें मैंने बड़ी वीरतासे कही। मेरी बात सुन कर सब कहकहा मार कर हस पड़े। मै अपनी मूर्खता पर बहुत लज्जित हुआ। वास्तव में जो अपनेसे बहुत बड़े है उनसे घमण्ड क्या! लेकिन विलायतमें यह बात नही है। वहा मैंने देखा है कि अदनासे अदना भी बड़ोंके साथ टागे अड़ाता है।

एक दिन गोबरके ढेरको देख कर उसके फादनेकी इच्छा हुई। ज्योंही फादने लगा गड़ापसे घुटने तक उसमें डूब गया। यह दिल्लगी सुन कर भी सब कोई खूब हंसतेथे। मतलब यह कि कुछ दिन तक मैंही दरबारका विदूषक हो पड़ा था।

## सप्तम परिच्छेद।



मै राजदरवारमें हफ्तेमें दो वार जाता था। महाराजको अकसर वाल वनवातेहो पाता था। छुरा मामूली तलवारसे दूना लम्बा था। देशकी परिपाटीके अनुसार महाराज सप्ताहमें दो वार वाल बनवाते थे। मैंने नाईसे वडे वडे चालीस पचास वाल चुनवा कर ले लिये। इन वालोंकी मैंने एक कंघी वनाई मेरी कघी टूट गई थी। इसीसे काम निकालता था। महारानी जब वाल झाडती तो उनके वाल टूटते थे। मैंने सब को बीन बीन कर जमा किया। फिर दो कुर्सिया इन्हीवालोंसे वना डालीं। यह दोनो कुर्सिया महारानीको अर्पण कीं। महारानीने उन्हें अपने कमरेमें रक्खा उन्होंने कई बार मुझे उन पर वैठनेके लिये कहा पर मैं नही वैठा। मैंने सोचा जो वाल एक समय महारानीके सिरकी शोभा बढातेथे उन पर बैठना उचित नहीं। महारानीके वालसे मैंने एक बटुआ भी बनाया था। इस पर महारानीका नाम सुनहले अक्षरोंमें लिखा था। यह बटुआ महारानीकी इच्छानुसार मैंने दायाको दिया। यह बटुआ केवल देखनेहीका था। इसी लिये वह इसमें छोटे छोटे हलके सिक्कोको छोड और कुछ नही रखती थी।

महाराज गाने बजानेके अच्छे प्रेमी थे। वहा प्रायः गाने वजाने की चर्चा होती थी। मैं भी कभी कभी वुलाया जाता था। मैं मेज पर पिञ्जरेमें बैठ कर गाना सुनता था। उस गानेमें इतना शोर गुल होता कि सुर ताल कुछ भी समझ न पडती थी। अगर हमारे यहांके वहुतसे ढोल और भोंपो इकट्ठे करके वजाये जावें तो भी उस गुल गपाडेके बराबर न हों। पिञ्जरेको गानेवालोंसे दूर रखवाता और सब किवाड वन्द कर लेता तब उनका गाना कुछ वुरा मालूम नही होता था।

मैंने सितार वजाना भी लडकपनमें कुछ सीख लियाथा। दाया के पास भी एक वाजा था। इसकी बनावट ठीक सितारसी थी

इस लिये मैं उससे भी सितारही कहता। एक उस्ताद हफ्तेमें दो बार आकर दायाको सितार सिखला जाता था। मैंने सोचा मैं भी एक दिन सितार बजाकर महाराज और महारानीको प्रसन्न करूं। पर मेरे योग्य सितार कहा? दायाका था सो ६० फुट लम्बा और उसकी सुन्दरिया एक एक गजके फासले पर थीं। ऐसा सितार मैं क्या मेरे लडकदादा भी बजा सकते नहीं। निदान मैंने महाराजके कारीगरोंसे एक सितार नहीं सितारी बनवाई। उसीको दरबारमें मैंने बजाया। सब सुन कर बहुतही प्रसन्न हुए।

मैं पहलेही लिख चुका हूं कि महाराजकी समझ अच्छी थी। वह प्रायः मुझे पिञ्जरे समेत बुलवाते थे। पिञ्जरा मेज पर रक्खा जाता था। मैं श्रीमान्‌के आज्ञानुसार कुर्सी निकाल कर श्रीमान्‌से तीन गजके फासले पर पिञ्जरेके ऊपर बैठताथा। बैठनेसे श्रीमान्‌के श्रीमुखके कुछ कुछ बराबर होजाता था। एक दिन साहस करके मैंने कहा "महाराज! उस दिन श्रीमानने युरोपके तथा अन्यान्य देशके राजाओं पर जैसी घृणा प्रकटकी थी वह श्रीमान् जैसे गुणवान पुरुषको शोभा नही देती। शरीर बडा होनेसे बुद्धि भी बडी होगी यह सोचना ठीक नहीं। हमारे देशमें तो जो अधिक लम्बा होता है वही मूर्ख कहलाता है। पशु पक्षी कीड़े मकौडोंसे भी यही बात है—चिउंटी मधु मक्खिया प्रभृति और कीडोंकी अपेक्षा अधिक परिश्रमी शिल्पी तथा सुघड होती है। श्रीमान् चाहे मुझे जितनाही क्षुद्र क्यों न समझते हों परन्तु मेरी इच्छा यही है कि मैं श्रीमान्‌की किसी विशेष सेनामें आऊं और कुछ उपकार विशेष करूं। महाराजने बडे ध्यानसे मेरी बातें सुनी और उसी दिनसे वह मुझे पहलेकी अपेक्षा अच्छी दृष्टिसे देखने लगे। महाराज बोले "अच्छा तुम अपने देशकी सच्ची सच्ची सब बातें कह सुनाओ। अन्यान्य राजाओंकी रीति नीति भी सुन लेना चाहिये। अगर कोई अच्छी बात सुननेमें आवेगी तो उसे ग्रहण कर अपने राज्यका उपकार करूंगा।"

प्रिय पाठकगण! प्यारी जन्मभूमिकी प्रकृति प्रशंसा करनेके समय डिमस्थिनीज या सिसिरो (प्रसिद्धवक्ता) की वाग्शक्ति मेरी जिह्वामें आजाय यह इच्छा मेरे मनमें कितनी बार हुई थी सो आपही विचार कर देखें।

मैंने यों कहना आरम्भ किया "हमारा देश दो टापुओंके मेलसे बना है। इसके तीन बड़े बड़े हिस्से हैं। यह समस्त एक राजा के अधिकारमें है। इसके अतिरिक्त अमेरिकामें भी हम लोगोंके उपनिवेश है। हमारे देशकी भूमि उपजाऊ तथा जल वायु सुन्दर है। पार्लियामेण्ट नामकी वहां एक बड़ी सभा है। इस सभामें दो दल हैं। एकका नाम है "हाउस आफ लार्ड्स" और दूसरेका "हाउस आफ कामन्स" पहले दलमें पुराने घरानेके प्रतिष्ठित कुलीन लोग है। युद्ध विद्या और कला कुशलताकी असाधारण परीक्षा देकर यह लोग राजा और राज्यके मन्त्री, व्यवस्थापकसभा के सभ्य तथा उस उच्च न्यायालयके विचारकर्त्ता नियुक्त होते है जिसकी फिर अपील नहीं। सचाई, सदाचार और साहसके साथ स्वदेश तथा राजाकी रक्षाके निमित्त सदा प्रस्तुत रहते हैं। यही लोग देशके सच्चे गौरव और रक्षक हैं। यह लकीरके फकीर हैं। इनमें कितनेही पवित्रात्मा भी है जो विषय यानी धर्म्माध्यक्ष कहलाते है। धर्म्म और धर्म्मोपदेष्टाओंका तत्वावधान करनाही इनका कर्त्तव्य है। पादरियोंमें जो सबसे पवित्रात्मा और विद्वान होता है वही विशप बनाया जाता है। वास्तवमें यही सबके गुरु हैं।

"दूसरे दलमें देशके मुख्य मुख्य भलेमानस हैं। यह स्वेच्छा पूर्वक अथवा देशवसियोंके द्वारा मनोनीत होकर सभ्य होते हैं। सुयोग्य और देशानुरागी लोगही सबकी ओरसे प्रतिनिधि बनाये जाते हैं। यही दोनों दल इङ्गलेण्डकी स्वाधीनता और शासन प्रणालीके मुख्य अङ्ग है। यही दोनों दलवाले राजाके सङ्ग बैठकर ॰न कानून भी बनाते हैं।

इसके उपरान्त मैंने कहा कि प्रजागणके स्वत्व तथा शान्ति रक्षा के निमित्त विचारालय हैं। आईन कानूनके जाननेवाले लोग इन सब विचारालयोंमें विचारपतिका आसन ग्रहणकर लडाई झगडेका निबटेरा करते तथा भले आदमियोंकी रक्षाके लिये अत्याचारियोंको दण्ड देते हैं। हमारे राजकोषका प्रबन्ध दूरदर्शितासे पूर्ण है। जल और थल दोनोंही राहसे शत्रुओंके दांत खट्टे करनेमें हमारी सेनाका खूब लाभ है। हमारे यहा लाखों मनुष्य स्वच्छन्दता पूर्वक वास करते हैं और सब न्यारे न्यारे मतके हैं। राजनीति जानने वालोंका भी एक दल अलग है।

इसके सिवा मैंने उन खेल तमाशोंका भी वखान किया जिनसे हमारे प्यारे देशकी नामवरी बढ सकती थी। सौ वर्ष पहलेका इतिहास भी मैंने संक्षेपसे कह सुनाया।

पांच दिनमें मैंने इस कथाको पूरा किया था। प्रति दिन कई घण्टे तक कथा होती थी। महाराज बडे ध्यानसे सुनते थे। जो विषय अच्छे जान पडते थे अथवा जिनके बारेमें कुछ पूछना था उन सबको महाराज एक पोथीमें लिखते जाते थे। पाठकगण! मैंने अपने व्याख्यानका केवल साराश यहा लिखा है वहा तो खूब लम्बी चौडी वक्तृता दी थी।

जब मैं अपनी बात पूरी कर चुका तब छठे दिन महाराजने पोथी देख कर कई प्रश्न किये और अपना सन्देह मिटाया। आपने पूछा "तुम्हारे देशके बडे आदमियोंके लडकोंकी मानसिक और शारीरिक उन्नतिके लिये कौन कौन उपाय किये जाते हैं? लडके अपनी पहली तथा पढनेवाली उमरमें किस प्रकार समय बिताते हैं? जब कोई सदस्य विलुप्त होजाता है तब उस अभावको पूर्ण करनेके लिये क्या किया जाता है? नये लौर्ड बननेके लिये किन गुणोंकी आवश्यकता है? लौर्ड बननेके लिये राजाकी खुशामद तो नही करनी पडती है—रानीकी सखियोंको या प्रधान मन्त्रीको रुपये तो देने नही पडते हैं अथवा सर्वसाधारणकी बुराई चाहने

वाले किसी दलकी वृद्धिकी आवश्यकता तो नहीं पडती है? इन लोर्डोंको अपने देशके कानूनका कितना ज्ञान रहता है? अडोसी पडोसीकी जमीन जायदादका झगडा निवटानेके लिये जितने ज्ञान का प्रयोजन होता है उतना यह किस प्रकार अर्ज्जन करते हैं। क्या यह लोग सदा निर्लोभ रहते और कभी पक्षपात नही करते हैं? क्या आवश्यकता होने पर भी कभी कोई घूस वगैर: नहीं लेता है? जिन पादडियोंकी वात तुमने कही क्या वह सब केवल धर्म्म ज्ञान और सद्व्यवहारही के कारण पार्लियामेण्टके मेम्बर होते है? क्या मेम्बर होनेके पहले इन पादरियोंको समयके अनुसार व्यवस्था देनेकी आदत नही रहती है? और जब यह साधारण पादरी थे उस समय भी क्या किसी वडे आदमीके टुकडे तोड कर उसकी हा में हा नहीं मिलाते थे? अगर मिलाते थे तो मेम्बर होने पर फिर उस वडे आदमीकी खुशामद करते है या नही?

"हाउस आफ कामन्सके सभ्य चुने जानेका क्या नियम है? रुपयेवाले विदेशी रुपयोंके जोरसे धनहीन गंवारोंसे "वोट" संग्रह कर सभ्य होजाते है या वुद्धिमान देशवासीही चुने जाते हैं? जिस काममें कुछ तलव तनखाह नही उसके लिये लोग इतना ललचाते क्यों है? इस वेगारके लिये इतनी हाय हाय क्यों? अपना सर्वस्व नष्ट करके इस सभामें घुसनेके वास्ते लोग इतना क्यों मरते है? ऐसे परोपकारमें सत्यका अभाव प्रतीत होता है। क्या इन महो-त्साही महात्माओंको घूंसखोर मन्त्रीके मेलसे मन्द वुद्धि और अत्या-चारी राजाकी ठकुरसुहातीके लिये प्रजामात्रकी वुराई करके अपने खर्च और मेहनतके वदलेमें धन मूसनेका कुछ ख्याल तो नही रहता है?" और भी बहुतसे प्रश्न महाराजने किये थे जिनका उल्लेख मैं यहा उचित नहीं समझता हू।

फिर महाराजने अदालतोंका प्रसङ्ग छेडा। इस विषयकी मै अच्छी तरह समझा सकताहू क्योंकि एक वार मैं भी मुकद्दमा लड चुका हू। पहले अपना सव खाहा किया पीछे खर्च समेत डिग्री

मिली। महाराजने कहा "न्यायान्याय विचारनेमें कितना समय तथा कितने रुपये लगते है? झूठे बनावटी मुकद्दमेमें वकील बारिष्टर स्वाधीनता पूर्वक बहस कर सकते है या नहीं? न्यायकी तराजू में धर्म्म या राजनीति सम्प्रदायके लोगोंका कुछ बोझ है या नहीं? इन वकील बारिष्टरोंको न्यायका साधारण ज्ञान है या केवल प्रादेशिक, जातीय और स्थानीय व्यवहारोंहीका? वकील या जज जिस कानूनके अनुसार बहस या विचार करते है उसके बनानेका उन्हें कुछ अधिकार है या नही? वकील वारिष्टरगण एक बार जिस विषयको बहस करके मण्डन कर चुके है मौका पडने पर फिर उसीको खण्डन करनेके लिये नजीर पेश करते है या नहीं? विशेषतः यह कभी हाउस आफ कमन्सके मिम्बर होतेहै या नहीं?"

अब खजानेकी बारी आई। मैंने कहा था कि हमारे यहां प्रायः पचास लाख पाउण्ड सालमें टेक्सके आते हैं। परन्तु महाराज को मेरी बातका विश्वास नही हुआ। जब मैंने टेक्सोंके नाम गिनाये तो पचासके दूने सौ लाखकी नौबत पहुंची। तब आपसे चुप न रहा गया। आप बोल उठे "तुम्हारी रीति नीतसे हमारे राज्यको लाभ पहुंच सकता है इसमें सन्देह नहीं परन्तु इतनी आमदनी होने पर भी तुम्हारे राजा मामूली आदमियोंकी तरह ऋण ग्रस्त क्यों होजाते हैं? तुम लोगोंके महाजन कौन हैं? देना चुकानेके लिये तुम लोग कहांसे रुपये पाते हो? तुम्हारे यहा अकसर युद्ध होताहै और उसमें बहुत खर्च पडताहै। इससे मालूम होता है कि तुम लोग बडे झगडालू हो। सेनापति तो राजासे अधिक धनवान होते होंगे? व्यापार, सन्धि अथवा सीमा रक्षाके सिवा तुम्हें अपने टापूसे बाहर जानेका क्या काम है? शान्तिके समय भी सेना रखके व्यर्थ खर्च बढानेसे क्या लाभ? जहांके मनुष्य स्वाधीन हैं वहा तलब देकर सेना रखनेकी क्या दरकार है? अगर तुम लोगोंकी मरजीके मुताबिक राजा शासन करता है तो फिर डर किसका? किससे लडनेके लिये फौज रखते हो? क्या गृहस्थ लोग

अपने अपने घरकी रक्षा बालबच्चोंके साथ मिल कर उन लुच्चोंसे जो दूसरोंके गले पर छुरी चला कर रुपया पैदा करते हैं अच्छी तरह नहीं कर सकते हैं? बाजारू चौकीदारोंकी अपेक्षा अपनी रक्षा आप कहीं अच्छी होगी।"

हमारे यहांके गणितको सुन कर महाराज बहुत हंसे। हमारे गणितको वह अनूठा बतलाते थे। सबसे अचरज तो उन्हें यह सुन कर हुआ कि विलायतमें मनुष्य गणना राजनैतिक धार्म्मिक आदि सम्प्रदायोंको गिन कर पूरी होजाती है। आपने यह भी कथन किया कि जिन लोगोंकी राय सबको हानि पहुंचानेवाली है वह लोग अपनी अपनी राय बदलनेके बदले उसे छिपाके क्यों नहीं रखते हैं? विष बाजारमें बेचनेसे हानि है कुछ घरमें छिपा कर रखनेसे नहीं। अगर राजा राय बदलनेके लिये लोगोंको लाचार करेगा, तो उसका अन्याय और यदि छिपानेके लिये नहीं कहेगा तो निर्बलता प्रगट होगी। अतएव सबको अपनी अपनी राय छिपा कर रखना चाहिये।

मैंने कहा था कि हमारे देशमें बड़े आदमी आमोद प्रमोदके लिये जुआ खेलते हैं। इस पर महाराजने पूछा "किस उमरके लोग जुआ खेलते हैं और कब छोड़ देते हैं? कितना समय इस काममें लगाया जाता है? क्या जुएमें कभी कोई अपना सारा धन नष्ट नहीं कर देता है? नीच जातिके जुआरी धन पैदा करके बड़ आदमियोंको अधीन कर लेते हैं या नहीं? बुरी सङ्गतमें उन्हे खेंच लाते हैं या नहीं—मानसिक उन्नतिसे उन्हें विमुख कर देते हैं या नहीं? जो बड़े आदमी जुआ खेल कर दरिद्र होजाते हैं क्या वह फिर दूसरों पर हाथ साफ नहीं करते हैं?"

गत सौ वर्षका इतिहास मैंने कह सुनाया तो महाराजको बहुतही आश्चर्य्य हुआ। उन्होंने कहा "क्या तुम्हारे देशमें केवल षड़यन्त्र, विद्रोह, खून खराबी, नरबलि, समाजविप्लव, देशनिकाला, इत्यादि भरा हुआहै? यह सब तो लोभ, विवाद, कपटता,

विश्वासघात, नृशंसता, क्रोध, पागलपन, घृणा, ईर्षा, द्रोह, विषय वासना, और उच्चभिलाषाओंके फल हैं।"

दूसरे दिन महाराजने बडे श्रमसे मेरे व्याख्यानके सार भागको कह सुनाया और अपने प्रश्नोको मेरे उत्तरसे मिलाया। फिर हाथमें मुझे लेकर धीरे धीरे पीठ ठोकते हुए श्रीमान्‌ने प्यारसे जो कुछ कहा था सो आज तक मैं नही भूला हूं। आपने कहा "ऐ मेरे नन्हे मित्र! तूने अपने देशकी बहुत सुन्दर प्रशसा सुनाई। तेरे कहनेसे मुझे अब अच्छी तरह मालूम होगया कि व्यवस्थापक होनेके लिये मूर्खता, सुस्ती और पापाचरणकी बहुत जरूरत है। जो कानूनको उलट पलट करने, बिगाडने और बालकी खाल निकालनेमें निपुण होते हैं वही तुम्हारे यहा आईनकी व्याख्या. वक्तृता तथा उसके अनुकूल काम भली भाति कर सकतेहै यह मुझे अब मालूम हुआ। तुम्हारे यहांकी कोई कोई बातें पहले तो अच्छी थी पर अत्याचारके कारण धीरे धीरे मिटती जाती है और बहुतसी तो एक दम लुप्त होगई। जो कुछ तूने कहा उससे प्रगट होता है कि विलायतवाले किसी विषयमें पूर्णता प्राप्त करना नहीं जानते और यह तो जानतेही नही कि मनुष्य अपने गुणोंके प्रतापसे बडे होते, पादरी दया और ज्ञानसे बढते, सिपाही आचरण और साहससे विख्यात होते, जज न्यायसे यशके भागी होते. व्यवस्थापक देशानुरागसे तथा राजमन्त्री बुद्धिमानीसे प्रख्यात होते है। तूने अपना सारा समय देशाटनहीमें बितायाहै इसलिये शायद तू अपने देशके बहुतसे पापोंसे बचा होगा। जो कुछ तूने कहा और जो कुछ मैंने सुना उससे मुझे मालूम होगया कि तुम लोग बडे भयानक विषैले कीडे हो। ससारमें ऐसे कीडे और नही होंगे।

## अष्टम परिच्छेद।

मैं नितान्त सच्चा हूं इसीसे यह सब बाते लिखी है अन्यथा कदापि न लिखता। मेरी "स्वर्गादपि गरीयसी" जन्मभूमिकी

निन्दा होती थी और मैं खडा खडा सुनता था। पर मैं कर ही क्या सकता? अगर कुछ कहता तो लोग हंसीमें उडा देते। इसीसे मैं चुप रहा। मैं बडे फेरमें पड गया था। महाराज इतना खोद खोद कर सब बातोंको पूछते थे कि मैं कुछ छिपा न सका। तथापि जहां तक बना मैंने छिपानेकी चेष्टा की। महाराजके सब प्रश्नोंका उत्तर मैंने बहुत थोडे शब्दोंमें गडबड सडबड दे दिया। अपने जानते मैंने बहुतसी कुरतियों और कुचालोंको ढांपना चाहा पर हुआ नहीं।

महाराज विचारेका इसमें क्या दोष है? वह दुनियाके एक छोरमें रहते हैं। भिन्न भिन्न जातियोंकी रीति नीति वह क्या जानें? इस वास्ते नई नई बातें सुन कर उनका अचरज या असम्भव मानना कुछ विचित्र नहीं है। कूएके मेडक बननेसे बुद्धिमें पक्ष-पात और विचारमें ओछापन आही जाताहै। परन्तु हम और यूरपके सभ्य देश इस दोषसे बचे हैं। ऐसे दूर देशके राजाके पाप पुण्यके विचारोंको मनुष्य मात्रके लिये आदर्श बनाना जरा टेढी खीर है।

जो कुछ मैंने कहा है उसको दृढ करने तथा परिमित शिक्षाका जघन्य फल दिखलानेके लिये एक बात सुनाता हू। पर बहुत कम लोग इसका विश्वास करेंगे। चाहे कोई विश्वास करे या न करे मैं बात सच्ची कहूंगा। मैंने महाराजको प्रसन्न करनेकी आकांक्षा से बारूद और तोपकी प्रशंसा करके कहा "तीन चार सौ वर्षसे यहां बारूद नामकी एक बुकनी चली है। इस बारूदके बडे भारी ढेरको एक छोटीसी चिनगारी पल भरमें स्वाहा कर देती है और यह बिजलीसी कडक कर आकाशमें उड जाती है। लोहे या पीतल के चोंगेमें अन्दाजसे बारूद और लोहे या शीशेकी गोलियां भर कर पलीता दागतेही गोलियोंकी शक्ति अपार होजाती है। फिर किसकी सामर्थ्य जो इनकी गतिको रोके? इन्हीं चोंगोंका नाम बन्दूक है। जिनमें बडे बडे गोले भरे जाते हैं उनका नाम तोप है।

तोपसे केवल मनुष्यही नहीं मरतेहै, बडे बडे किलोंकी दीवारे भी रसातलमें पहुंच जाती है और आदमियोसे भरे भराये जहाज जहांके तहां विलीन होजाते है। हम लोग प्राय: इन्हीं तोपोंकी मददसे किले तोड फोड कर दखल कर लेते है और शत्रुओंकी सेना सहार कर विजय प्राप्त करते है। इसके बनानेकी तरकीब मै जानता हूं। इसके मसाले सहज और सस्ते है। मैं महाराज के कारीगरोंको तोप, बन्दूक, बारूद वगैरा बनानेका उपाय बता सकता हू। यहाके सौ फुटसे ज्यादे लम्बी तोप न होनी चाहिये। इस तोपके द्वारा मजबूतसे मजबूत नगरकोट पलभरमें उड सकता है और समूची राजधानी पलक मारते मत्यानाश होसकती है।"

मेरी बात सुन कर महाराजके होश हवास उड गये। वह साश्चर्यसे बोल उठे "क्या कहा तोप और बारूद। ताज्जुब है कि तुम्हारे जैसे कीडे मकोडे भी ऐसी ऐसी अमानुषिक बातें सोचते है। मालूम होता है कि किसी पिशाचने मनुष्य जातिकी जड काटनेके लिये यह सब यन्त्र पहले पहल निकाले है। खून खराबीकी बातें कहनेमें तेरा मन जरा भी न डरा। वेधडक बोलता चला गया। तेरी छाती बडी कडी है। मैं शिल्प या सृष्टिके नूतन आविष्कार से जितना प्रसन्न होता हू उतना और किसीसे नही। मेरा आधा राज्य चाहे चला जाय पर मैं इस निगोडी तोपको अपने यहा घुसने न दूंगा। और तुझे भी अगर जान प्यारी हो तो फिर इसकी चर्चा मत चलाना।"

अहह। चित्तकी संकीर्णता और ओछे विचारोंका भी कैसा अद्भुत प्रभावहै। परम बुद्धिमान, सकल विद्यानिधान नीति कुशल, प्रजा प्रिय महाराजने जो अपने सद्गुणोंसे प्रतिष्ठित, सम्मानित और सर्वपूजित है उस प्रयोगको जिसके द्वारा वह अपनी प्रजाके धन और प्राणके पूरे अधिकारी हो सकते थे योंही हाथसे निकल जाने दिया। यूरपवालोंको ऐसा सयोग कभी सपनेमें भी नहीं मिलता है। अगर मिल जाय तो वह कदापि उसे न छोडें। मैंने शुद्ध

सुयोग्य महाराजकी निन्दा करनेकी इच्छासे यह नहीं कहा है परन्तु मैं जानता हूँ कि महाराज अपनी इस कार्रवाईसे हमारे पाठकोंकी दृष्टिमें बहुत हलके हो जायगे। लेकिन एक बात है— यूरोपके विज्ञ पुरुषोंने जैसे राजनीति (Politics) का भी एक शास्त्र बना डाला है वैसा इन लोगोंने अब तक नहीं बनाया है क्योंकि यहां विद्याका प्रचार अभी अच्छी तरहसे नहीं हुआ है। बस इसीसे यहांवालोंमें यह दोष है। मुझे याद है एक दिन बातही बातमें जब मैंने महाराजसे कहा कि हमारे यहा तो शासन विषयक बहुतसी छपी हुई पोथिया हैं तो वह हम लोगोंकी समझको बहुत भद्दी कहने लगे। राजा या मन्त्रीके रहस्य, सस्कार और षडयन्त्रको वह घृणित समझतेथे। जिस राज्यमें कोई शत्रु वा प्रतिद्वन्दी नहीं है। वहां "राज्यके रहस्य" (Secrets of State) से क्या तात्पर्य्य है सो वह समझ न सके। वह राज्य शासनका अभिप्राय केवल साधारण ज्ञान, न्याय और दया तथा दीवानी और फौजदारी मुकद्दमेंको जल्दी फैसल करना आदि बतलाते थे। उनकी रायसे जिस भूमिमें एक सेर अन्न पैदा होता है उसीमें दोसरे उपजानेवाला एक किसान देशका जितना उपकार करता है उतना राजनीति जाननेवाले सब मिल कर भी नहीं कर सकते है। अन्न पैदा करने वाले कृषकही देशके सच्चे गौरव है।

इन लोगोंकी विद्या बहुत दोषयुक्त है। यह केवल धर्म्मनीति, इतिहास, काव्य तथा गणितमें पारङ्गत होते है। परन्तु गणित उतनाही सीखते हैं जितना कि नित्यप्रतिके व्यवहारमें, कृषि तथा शिल्पकी उन्नतिमें काम आता है। हम लोगोंमें तो ऐसी विद्याका कुछ आदर नहीं है। विचार, पदार्थ, विज्ञान और वेदान्तकी बातें तो उनके मस्तिष्कमें किसी तरह भी मैं घुसा न सका।

यहाकी वर्णमाला केवल २२ अक्षरोंकी है। बस कानून भी यहा इतनेसे अधिक शब्दोंके नहीं होते है। परन्तु वास्तवमें विरले ही कानून इतने शब्दोंके होते है। कानूनकी भाषा अत्यन्त सरल

और स्पष्ट होती है। कानूनका दो तरहसे अर्थ लगाना यहांके लोग जानते है। आईन कानूनकी टिप्पणी करनेसे प्राण दण्ड होता है। दीवानी फौजदारी मुकद्दमोंकी नजीरें इतनी कम पाई जाती है कि यहांके लोग इस विषयके चातुर्य्यका अभिमान करही नही सकते है।

चीनियोंकी तरह इनके यहां भी छापेका प्रचार बहुत दिनोंसे है। यहा बहुत बडे बडे पुस्तकालय नहीहै। सबसे बडा पुस्तकालय महाराजका कहा जाताहै उसमें भी हजारसे अधिक पोथियां नही है। यह सब पुस्तकें बारह सौ फुट लम्बी गैलेरीमें सजाई हुई है। मुझे महाराजकी आज्ञा थी मैं जो किताब चाहताथा लेकर पढता था। महारानीके कारीगरोंने लकडीकी पचीस फुट ऊंची एक सीढी बनादी थी जो दायाके कमरेमें रखी रहती थी। इसके डन्डे पचास पचास फुट लम्बे थे। यह एक ठौरसे दूसरी ठौर उठाकर रक्खी जा सकती थी। सीढीका निचला हिस्सा दीवारकी जडसे दस फुट दूर रहता था। जो पोथी मैं पढना चाहता था उसे दीवार के सहारे खडी कर देता था। फिर मैं सीढीके ऊपरसे पढना शुरू करता—पंक्तिकी लम्बाईके अनुसार आठ दस कदम दायें बायें सरकता हुआ नीचे उतरता था। इस प्रकार पढ कर एक पृष्ठ समाप्त करता और पुन ऊपर चढ कर दूसरे पन्नोंमें हाथ लगाता। पन्ने पलटनेके निमित्त दोनों हाथोंसे मदद लेनी पडती थी क्योंकि पन्नों की लम्बाई पन्द्रह बीस फुट और मुटाई दफ्तीके समान थी।

इन लोगोंकी रचना स्पष्ट, ओजस्विनी और कोमल होती है पर अलङ्कार युक्त नही। यह लोग बहुतसे अनावश्यक शब्दोंका प्रयोग और विविध प्रकारका वर्णन नही करते है। मैंने इनकी बहुतसी पोथिया पढी है। विशेष कर इतिहास और नीति ग्रन्थही अधिक देखे हैं। दायाके सोनेके कमरेमें एक छोटीसी पोथी धरी रहती थी मैं प्राय इसीको पढता था। यह दायाकी गुरुआनीकी पोथी थी जो नीति और उपासनाकी पुस्तकोंका सार

बार करती थी। इस पुस्तकमें मनुष्य जातिकी निर्ब्बलताका वर्णन था। स्त्रियों और गवारोंके सिवा कोई पण्डित इसका आदर नहीं करता था। जो हो, इस पुस्तकके पढनेका मुझे बहुत चाव हुआ। इसलिये इसको मैंने पढा। पढ कर देखा कि ग्रन्थकारने यूरोपके नीति विशारदोंके समस्त साधारण विषयोंका उल्लेख करके लिखा है कि मनुष्य स्वभावहीसे कैसा क्षुद्र, कैसा घृणित और कैसा असहाय है। इतना असमर्थ है कि जङ्गली जानवरोंसे क्या हवासे भी अपनी रक्षा नहीं कर सकता है। बलवान जीवोंसे मनुष्य कितना निर्बल, द्रुतगामियोंसे कितना सुस्त, दूरदर्शियोंसे कितना अदूरदर्शी तथा परिश्रमियोंसे कितना आलसीहै। ग्रन्थकारने आगे चलके फिर कहाहै "प्राचीनकालकी अपेक्षा आजकल स्वय प्रकृति देवीकी अवस्था बिगड़ गईहै। अब छोटे छोटे जीव पैदा होने लगेहैं। पुराने जमानेमें केवल मनुष्यही बडे डीलडौलवाले नहीं होते थे। वरञ्च दैत्य दानव भी होतेथे। अब भी जहां तहां जमीन खोदनेसे पुराने समयके बडे बडे अञ्जर पञ्जर और हड्डियां पाई जातीहै। इतिहास और दादा परदादोंसे सुनी हुई बातें इसके प्रत्यक्ष प्रमाण हैं। यह हड्डियां आजकलके छोटे आदमियोंकी हड्डियोंसे कहीं बडी हैं। इससे यह सिद्धान्त निकलता है कि आरम्भमें प्रकृतिका यही नियम था कि मनुष्य बहुत बडे और बलवान हो—खपडेके गिरनेसे या लडकेके कङ्कडी मारनेसे या छोटी छोटी नदियोंमें डूबने इत्यादि छोटी मोटी घटनाओंसे न मरें।" इसी तरहकी युक्तिया दिखला कर ग्रन्थकर्त्ताने कई सुन्दर नैतिक-सिद्धान्त निकालेहै जिनका यहां उल्लेख करना मैं वृथा समझता हूँ पर इतना जरूर कहूंगा कि प्रकृतिसे लडाई ठानकर नीतिके व्याख्यान करनेकी, नहीं नहीं, असन्तोष तथा दुःख प्रकाश करनेकी परिपाटी सारे संसारमें कैसी फैल गईहै! मुझे विश्वास है कि अच्छी तरह खोज करने पर इन विराट् पुरुषों के समान हम लोगोंमें भी इस असन्तोषका कुछ कारण न ठहरेगा।

अब कुछ सेनाके विषयमें लिखता हूं। यहांके निवासी गर्वके साथ बोल उठते हैं "हमारे राजाके तो दो लाख आठ हजार सेना है - एक लाख छिहत्तर हजार पैदल और बत्तीस हजार घुड-सवार।" सौदागरों और किसानोंहीकी जहां फौज है और शहरके रईसही जहां फौजमें अफसर हैं वहां इतनी फौज होनी कौन मुश्किल है? तिस पर तुर्रा यह कि इन सबको तलब तनखाह या इनाम इकराम कुछ नहीं दिया जाता है। यह लोग युद्ध विद्यामें बड़े निपुण और दक्ष होते हैं। पर इससे इनको कुछ नामवरी नहीं क्योंकि हर एक किसान अपने अपने जमींदारके और नगर निवासी अपने अपने नगरके प्रधान रईसके आज्ञाधीन रहते हैं। फिर युद्धविद्यामें यह सुदक्ष क्यों न होंगे?

मैं कवाइद देखनेको अकसर जाता था। राजधानीके पासही बीस मीलका एक चौकोर मैदान था वहीं कवाइद होती थी। पचीस हजार पैदल और छ हजार घुड़सवारसे अधिक सेना एकत्र नहीं होतीथी। पर जितनी दूरमें वह खड़ी होती थी उसको ख्याल कर गिनती करना मेरे लिये असम्भव था। सवार सब घोड़े सहित लग भग नव्वे फुट तो जरूर ऊंचे होंगे। सेनापतिका सङ्केत पातेही सब सवार एक साथही तलवार निकाल कर आसमानमें घुमाने लग जाते थे। यह दृश्य इतना विराट् इतना अद्भुत और इतना आश्चर्यजनक होता था कि जिसका वर्णन क्या अनुमान भी नहीं होसकता है। उस समय यही मालूम होताथा कि आकाशमण्डलमें चारों ओरसे बिजली चमक रहीहै। आकाश विद्युन्मय हो गयाहै।

यहां किसी दूसरे मुल्कसे कोई आया नहीं फिर महाराजको सेना रखनेका या उसे कवाइद सिखानेका विचार कैसे हुआ सो जाननेके लिये मेरी बहुत इच्छा हुई। पीछे इतिहास पढ़नेसे तथा लोगोंके कहनेसे सब हाल मालूम होगया। संसारकी समग्र मानव-जाति जिस रोगसे पीड़ित है यहां वाले भी उसी महारोगसे बहुत दिनों तक पीड़ित रह चुके हैं। प्रधान पुरुष प्राय प्रभुत्वके लिये,

सोच कर दाया इतनी दु:खित हुई थी। होनेवाली बात मानो उसे पहलेहीसे मालूम होगई थी। पिञ्जरा हाथमें ले छोकरा समुद्र की ओर चल पडा। आधे घण्टेमें ठिकाने पर जा पहुंचा। यह जमीन पहाडी थी। मेरे कहनेसे उसने पिञ्जरा जमीन पर रख दिया। मैं खिडकी खोल कातर होकर उत्सुक दृष्टिसे सागरकी तरफ निहारने लगा। निहारते निहारते जी घबरा गया तब झूले पर जाकर लेट रहा। छोकरा खिडकियां मूंद कर चिड़ियों के अण्डोंकी खोजमें घूमता हुआ दूर निकल गया। मैं भी अपने को निरापद समझ, लगा खर्राटे लेने। पिञ्जरेके बेतरह हिल उठनेसे आंखे खुली तो देखा कि पिञ्जरा बडी तेजीके साथ ऊपर को उठ रहा है। मैं गला फाड फाड कर पुकारने और चिल्लाने लगा पर कुछ जवाब नहीं। मैंने खिडकी खोली तो आकाश और बादलोंके सिवा और कुछ दिखाई न दिया। इतनेमें पङ्खकी फटफटाहट सुन पडी जिससे मैं अपनी दुरवस्थाको अच्छी तरह समझ गया। मालूम होगया कि कोई गिद्ध पिञ्जरेको चोंचमें लिये उडा जा रहाहै। किसी चट्टान पर पटक कर मुझे जीता निगल जायगा। हाय! इतने पीछे रहने पर भी गिद्धको मेरी गन्ध पहुँच गई। यह सब बातें सोच कर मेरे होश हवास जाते रहे। आखोंके आगे अन्धियारी छागई। परमात्माका स्मरण कर मैंने नेत्र बन्द करलिये

गिद्ध और भी फर्राटे भरने लगा। पङ्खकी फटफटाहट भी बढने लगी। पिञ्जरा भी दायें बायें हिलने लगा। चोंचकी खटा खट सुनाई पडी। इतनेमें किसी चीजके टूटनेकी फटसे आवाज आई और पिञ्जरा बडे वेगसे नीचे गिरने लगा। यह इस तेजीसे गिरा कि मेरा दम घुटने लगा। एक मिनटके बाद इतने जोरका धमाका हुआ कि कानके परदे फट गये। तमाम अन्धेरा छागया। फिर पिञ्जरा ऊपर उठा और खिडकियोंकी सन्धिसे उजाला आने लगा। अब मालूम होगया कि मैं समुद्रमें गिर पडा हूं। पिञ्जरेमें मैं था कुछ मेरा असबाब। मजबूतीके लिये उसके ऊपर नीचे और

चारो कोनोमें लोहेके पत्तर जडे थे। अतः वह पांच फुट तो पानी के भीतर और बाकी बाहर रहा। वह उतराता हुआ बहने लगा।

मैं समझता हूँ जब गिद्ध पिञ्जरा लिये उडा जाता था तब और भी दो चार गिद्ध आपहुचे और आपसमें शिकारके लिये लडने लगे। इसी लडाई भिडाईमें पिञ्जरा चोंचसे छूट कर समुद्रमे गिर पडा। और बात भी यही मालूम होती है। पिञ्जरेके नीचे लोहेका मजबूत पत्तर लगा था इसीसे जलकी चोटसे वह नहीं टूटा। हर एक जोड इसका खूब कसा हुआ था और किवाड भी इसमें कलेदार न थे बल्कि ऊपर नीचे उठनेवाले। सो वह भी खूब कसे थे। पानी घुसनेका दाव किसी तरहसे भी न था। मैं बडी कठिनाईसे झूले परसे उतरा। हिम्मत करके ऊपरकी दरीची हवा आनेके लिये खोलदी क्योंकि हवा विना मेरे प्राण निकले जाते थे।

दायाकी याद मुझे बराबर आती थी। हाय! जन्म भरके लिये मैं उससे अलग होगया। वह मेरा कितना लाड प्यार करती थी! मेरे विना वह कितना रोती होगी। महारानी न जाने उस पर कितना गुस्सा होती होगी। उसके दुःखको सोच कर मैं अपना सब दुःख भूल गया। जैसी विपदमें मैं फसा था वैसी और किसी पर काहेको आई होगी! यही मालूम होता था कि अब पिञ्जरा किसी पहाडसे टकराया अब उलटा—अब मरा, मौत सिरपर नाच ही रही थी सिर्फ शीशेकी किवाडियोंके फूटनेकी देर थी। दरीचियोंमें जाली मढी हुई थी इसीसे जान बची। अब पानी भी जरा जरा घुसने लगा। मैं भी उसके बन्द करनेकी यथा साध्य चेष्टा करता जाता था। मैं अपनी जिन्दगीसे हाथ धो बैठा क्योंकि चारो ओर मृत्यु दिखाई पडती थी। और कोई आफत चाहे न आवे पर अन्न जलके विना तो जरूर मरना पडेगा। चार घण्टे तक मैं इन्ही सब विचारोंमें मग्न रहा।

मैं पहले कह चुकाहूं कि पिञ्जरेके उस तरफ जिधर खिडकिया

न थीं दो कडे लगे हुए थे। इन्हींमें रस्सी पिरो कर सवार लोग पिञ्जरेको कमरसे बांध लेते और घोडे पर ले चलते थे। अच्छा सुनिये। जब मैं मृत्युका सपना देख रहा था मुझे उस तरफ जिधर कोढे थे कुछ आहटसी मालूम हुई। फिर जान पडा जैसे पिञ्जरे को कोई खैंच रहा है। अब बचनेकी कुछ कुछ आशा होने लगी क्यों होने लगी सो मालूम नहीं। मैंने चट एक कुर्सीको जो पेच से कसी हुई थी उखाड कर ऊपरवाली खिडकीके ठीक नीचे ला रखा जिसे हवा आनेके लिये अभी खोल दिया था। मै कुर्सी पर खडा होगया और खिडकीके पास मुंह लेजाकर जोरसे पुकारने लगा। जितनी भाषायें जानता था एक एक कर सबमें मदद मांग गया। फिर छडीको जो बराबर साथ रहती थी रूमाल बांध कर ऊपर उठाया और कई बार हिलाया। समझा था कि आस पास कोई जहाज होगा तो आकर मुझे उबार लेगा।

यह सब मैंने किया पर लाभ कुछ न हुआ। पिञ्जरा आगे बढताही जाता था। एक घण्टेके बाद यह किसी कडी चीजसे टक्कर खागया। मैंने समझा कि टक्कर पहाडसे लगी है और अब मामला खतम है। इतनेमें ऊपर रस्सेकी खरखराहट सुनाई पडी और पिञ्जरा भी धीरे धीरे जलसे तीन फुट ऊंचा उठ गया। मैंने फिर रूमाल हिलाया गला फाड फाडके पुकारा। अबके तीनबार जयध्वनि सुन पडी। मारे खुशीके मै फूल कर कुप्पा होगया छत पर आदमियोंके चलनेकी धमधमाहट मालूम हुई। खिडको की राहसे अङ्गरेजीमें किसीने पूछा "भीतर कौन है ?" मैंने जवाब दिया "एक अङ्गरेज। बडी भारी विपदमें फंस गया हूं। ऐसी विपदमें कभी कोई नहीं पडा होगा। दया कर इस कैदसे मुझे निकालो मै बडा उपकार मानूंगा।" ऊपरसे आवाज आई "कुछ परवाह नहीं—अब मत डरो। पिञ्जरा जहाजसे बांध दिया गया है। बढई आता है राह बन जाय तो तुम्हें निकाल लूंगा।" मैंने कहा "इतने बखेडेकी क्या दरकारहै ? इसमें तो बहुत देर लगेगी।

किसी मल्लाहसे कह दीजिये वह इसको उठा कर जहाज पर रख देगा।" मेरी बात सुन कर कोई तो हस पडा और कोई मुझे पागल समझने लगा। सचमुच उस समय मुझे याद न था कि मैं अपने जैसे आदमियोंके बीचमें आगया हूँ। आखिर बढई आया और छेद बनाया गया। सीढीके सहारे मैं जहाज पर जा पहुँचा। उस समय मैं बहुत कमजोर था।

जहाजवाले सब अचम्भेमें थे। प्रश्नोंकी भरमार मुझ पर होने लगी पर उस समय मुंह खोलना मुझे पसन्द न था। इन नन्हे नन्हे जीवोंको देख कर मैं घबरा सा गयाथा। उन विराट पुरुषोंके आगे यह तुच्छ मालूम पडते थे। कप्तान जो बडा भलामानस था अपने कमरेमें लेगया और वहां उसने मुझे शराब पिलाई फिर अपने बिस्तरे पर सुला दिया। मैंने कहा "मेरे पिञ्जरेमें बडी बडी बेशकीमत चीजें हैं—एक सुन्दर झूला, एक सफरी पलङ्ग, दो कुर्सियां, एक मेज वगैरः है। पिञ्जरेके चारो ओर रेशमी गद्दियां और परदे लगे हुए हैं। अगर उसको अपने किसी आदमीसे यहां मगवाइये तो अभी सब खोलकर दिखा दूं।" मेरी इन बेसहूल बातोंको सुनकर कप्तान शायद मुझे पागल समझने लगा। तथापि वह समझाकर बोला "आप आराम कीजिये मैं अभी मगवाताहूं।" इतना कह वह बाहर चला गया और मैं निद्रादेवीसे प्रेमालाप करने लगा।

मैं कई घण्टे तक सोया लेकिन बराबर उन्हीं सब पिछली बातों को सपनेमें देखता रहा। जब नींद टूटी तो जी बहुत अच्छाथा। उस समय रातके आठ बज गये थे। कप्तानने फिर मुझे खिलाया और बडा सम्मान किया।

मेरे पिञ्जरेकी बडी दीकालेदर हुई। उसकी दशा देख मुझे बडा दुःख हुआ। बेवकूफ मल्लाहोंने तोड फोड नोच खसोट कर उसके तख्ते निकाल लिये थे। रेशमी गद्दियोंको फाड फूड कर चौपट कर दिया और पेंचसे जडी हुई मेज वगैर को भी तोड ताड कर सत्यानाश कर डाला था।

जब सन्नाटा होगया और मेरा जीभी ठिकाने हुआ तब कप्तान ने मेरे सफरका हाल पूछा और कहा "आज दिनको करीब बारह बजे जब मैं दूरबीन लगा कर इधर उधर देख रहा था मेरी नजर आपके पिञ्जरे पर जापडी। मैंने पहले इसे कोई नाव समझा था। नजदीक आने पर यह कुछ औरही मालूम पडा। तब मैंने किश्ती पर अपने आदमियोंको इसका पता लगानेके लिये भेजा। वह सब आकर आश्चर्यके साथ बोले कि यह तो तैरता हुआ एक घर है। पर मुझे विश्वास न हुआ। उन लोगोंने कसम खाके कहा तो भी मै हंसने लगा। शेषमें मैं स्वयं वहां गया और एक बडा रस्सा भी साथ लिवाता गया। मौसम अच्छा था। कई मरतबे आप की पिञ्जरेकी प्रदक्षिणाकी द्वार और किवाडोंको अच्छी तरह देखा। अंकडों पर दृष्टि पडी तो उनमें रस्सा बाध दिया और खेंच कर जहाजकी ओर लेचलनेको मल्लाहोंसे कहा। जब जहाजके पास आये तो एक दूसरा रस्सा ऊपरवाली आकडीसे बाध कर ऊपर उठानेके वास्ते हुक्म दिया। सब जहाजियोंने मिल कर चरखी पर खेंचा परन्तु तीन फुटसे ज्यादे ऊंचा न उठा सके बाद आपका रूमाल फहराता हुआ उनको दिखलाई पडा तब समझा कि इसके भीतर कोई अभागा बन्द है। फिर जो कुछ हुआ सो आप जानते ही है।" इतना सुन कर मैंने अपना वृत्तान्त कह सुनाया और पूछा "जिस समय आप लोगोंने पहले मुझे देखा उस समय आकाश में कोई बडा पक्षी दिखाई पडा था?" उसने जहाजियोंसे पूछ कर जवाब दिया "मैंने तो नहीं देखा लेकिन एक मल्लाह कहता है कि उसने उस समय तीन गिद्ध उत्तरकी तरफ उडते हुए देखेहै पर वह बहुत बडे न थे। मामूली जैसे होते है वैसेही थे।" मैं समझता हू बहुत ऊ चे पर होनेहीके कारण वह छोटे मालूम पडे होंगे।

मैं—अच्छा यहासे जमीन कितनी दूर पर होगी?

कप्तान—कमसे कम तीनसौ मील पर।

मैं—नहीं, इतना नहीं। समुद्रमें गिरनेसे करीब दो घण्टे पहले तो मै उसी देशमें था जहासे चला आता हू।

इतना सुनतेही वह फिर मुझे बौडस समझने लगा और पुनः सोनेके लिये कहा। मैंने बहुत तरहसे समझाया और कहा कि मैं कभी पागल न था और न हूं। मेरे होश हवास सब ठीक है। पर वह क्यों मानने लगा? बोला "तुम जरूर कोई भारी अपराधी हो। किसी भारी अपराधके कारण तुम्हें यह सजा मिली थी। मैंने बडी भूल की जो तुम्हारे प्राण बचाए। खैर चलो दूसरे बन्दर पर तुम्हें उतार कर जहाज हलका कर लूंगा। तुमने जैसी तैसी असम्भव बातें जिस भाव भङ्गीसे कही है उनसे तुम पर पूरा सन्देह होता है।

मैंने हाथ जोड कर कहा "आप धीरज धरें और मेरी सब कहानी सुनलें तब आपके मनमें जो आवे सो कीजिये।" मैं पुनः आदिसे अन्त तक अपनी सब बातें एक एक कर सुना गया। सत्य की तामस जय है। और कप्तान भी कुछ पढा लिखा था। अतएव मेरी सच्ची बातोंने उसके चित्त पर कुछ प्रभाव डाला। मैंने बक्स मंगवा कर वहांकी अनूठी अनूठी चीजें दिखलाई। महाराजकी दाढीके बालकी कङ्घी (जो मैंने बनाई थी) एक फुटसे लेकर गज गज भर लम्बी सूई और पिन, भिडके डङ्क जो सूएके बराबर थे, महारानीके बाल और एक अंगूठी जो महारानीने प्रसन्न होकर छगुनियासे उतार कर मेरे गलेमें पहना दी थी दिखाई तो कप्तानको विश्वास हुआ। मैं कप्तानको उसकी खातिरदारीके बदले अंगूठी देने लगा पर उसने नहीली। फिर मैंने एक गट्टा दिखाया जो महारानीकी एक सहेलीके अंगूठेसे काट लिया था। यह सूख कर इतना कडा होगया कि लण्डन पहुंच कर इसका एक कटोरा बनवाया और फिर चान्दीसे मढवा दिया। चूहेके चामका एक पाजामा भी मैंने दिखाया।

दांत देख कर कप्तानको बहुत आश्चर्य हुआ। यह दांत दाया के एक नौकरका था उसके दांतमें खूब दर्द हुआ तो एक नीम हकीमने उसका दांतही उखाड़ डाला था। मैंने उसे धो धाकर

अपने सन्दूकके हवाले किया। यह अन्दाज एक फुट लम्बा था और इसका व्यास था चार इञ्च। कप्तानने और कुछ तो लिया नहीं पर इस दांतको बडी मुश्किलसे लिया। इसके लिये मुझे विपुल धन्यवाद भी दिया।

इन सब चीजोंको देख कर कप्तान बहुत खुश हुआ और बोला "इङ्गलेण्ड पहुंचने पर इस यात्राका वृत्तान्त पुस्तकाकार आप छपवादें तो बहुत अच्छा हो।" मैंने कहा "आज कल बहुतेरी यात्राएं छप गई हैं। आजकल सब बात आश्चर्य्यजनक है। ग्रन्थकार लोग भी आजकल शायद अपनी डींग हांकने, स्वार्थ सिद्ध करने और मूर्ख पाठकोंका मनोरञ्जन करनेकी अपेक्षा सत्यकी ओर बहुत कम ध्यान देते हैं। और मेरी पोथीमें तो अद्भुत पेड पत्ते जीव जन्तु वगैराके वर्णनके बदले साधारण बातें होगी अथवा जङ्गली जातियों की पुरानी असभ्य चाल ढाल और मूर्त्ति पूजा रहेगी सो इन बातों को प्रायः सभी ग्रन्थकर्त्ता लिख चुके हैं। तथापि आपको इस कृपाका धन्यवाद है। मैं अवश्य आपकी आज्ञा पालन करूंगा।"

मैं सब बातें गर्ज कर कहता था। इस पर कप्तानने पूछा "क्या वहाके लोग कुछ ऊंचा सुनते थे?" मैं बोला "नही—मेरीही आवाज इतनी धीमी थी कि उनको सुनाई नहीं पडती थी। मैं जब वहां था तो मुझे इतने जोरसे बोलना पडता था जितना कि छत परके आदमीको आगनवालेसे बोलनेमें चिल्लाना पडता है। दो बरससे यही अभ्यास पड रहा है। जब तक वह मुझे हाथमें न उठा लेते थे उनको मेरी आवाज सुनाई नहीं पडती थी। उन लोगों की विकट ध्वनि सुनते आप लोगोंकी आवाज मुझे फुसफुसाहट सी मालूम होती है। एक बात और सुनिये। जब मैं पहले आपके जहाज पर आया। तो आप लोग मुझको अत्यन्त छोटे मालूम पडते थे। इसी छुटाईके मारे जब वहा मै था आईना कभी नहीं देखता था। आईना देखनेसे मुझको अपने ऊपर अत्यन्त घृणाहो जातीथी। उनकी वह विराट् मूर्त्तिं देख कर मुझको अपना शरीर

बहुतही छोटा और घृणित मालूम होता था।" कप्तान बोल उठा इसीसे भोजनके समय आप अचरजके साथ इधर उधर देखते और हंसतेथे। यह ढङ्ग देखकर हम लोगोंने आपको पागल समझाया।"

मैं—हां आप सच कहते हैं। जब आपने छोटी छोटी रिकाबी और प्याले रख दिये तो मुझको बडा आश्चर्य्य हुआ था। यद्यपि रानीने मेरे लिये छोटे छोटे वर्त्तन बनवा दिये थे तथापि वहां की बडे बडे वर्त्तन रात दिन देखते देखते मेरी आंखें बिगड़ गई हैं। आदमी जैसे अपनी भूल आप नहीं देखता है वैसेही मैं भी अपनी छुटाई नही देख सकता था।

कप्तान—ठीक है आपके पेटसे आपकी आंखेंही बडी हैं। दिन भर उपास करने पर भी आपने कुछ ज्यादे भोजन न किया।

इसी प्रकार और बहुतसी बातें हुई जिनका लिखना फजूल है। नौ महीनेके बाद जहाज इङ्गलैण्ड पहुंचा। तीसरी जून १७०६ ईस्वीको डाउनमें जहाजने लङ्गर गिराया। मैं कप्तानको भाडा देने लगा पर उसने फूटी कौडी भी न ली। आखिर मैं एक टट्टू किराया करके घरकी तरफ रवाना हुआ।

रास्तेमें छोटे छोटे घर, पेड, मवेशी, आदमी वगैराको देखकर मैं अपनेको फिर लिलीपटमें समझने लगा। मुझको बराबर यही डर लग रहा कि कहीं कोई पैरसे न कुचल जाय। मैं अकसर बोल उठता था—"हटो बचो नही तो कुचल जाओगे।" इस पर लोग मेरा मुंह देखने लग जाते थे।

जब मैं घर पहुंचा तो भीतर घुसनेके समय ठोकर लगनेके डर से सिर झुका लिया था। स्त्री मुझको देख कर खुशीके मारे मिलने को दौडी तो मैं झुक गया। मैंने समझा अगर न झुकूंगा तो वह मेरे गले तक न पहुंच सकेगी। मेरी लडकीने पैर छुए पर मैं उसे देखही न सका क्योंकि मुझको तो साठ फुट ऊंची चीज देखनेकी बान थी। जब वह उठ कर खडी हुई तो देखा और उसको गोदमें उठानेके लिये एकही हाथ बढाया था। अपनेको तो विराट् पुरुष

और दूसरोंको निपट बौना मैं समझने लग गया था। मैंने स्त्रीसे कहा—"प्यारी। तुम सबको खानेके लिये नहीं मिलता था क्या? तुम सबतो सूख कर काटा बन गई हो।" मतलब यह कि जब मैं घर पहुंचा तो सभी मुझको कप्तानकी तरह मिडी समझने लगे। इसमें आश्चर्यही क्या? यह तो पक्षपात और अभ्यासका नमूना है।

थोडे दिनोंके बाद सब बात माफिक दस्तूर होगई। मैं अपने आपेमें आगया और घरवाले भी मुझको होश हवासमें समझने लगे। स्त्रीने बहुत कहा सुना कि अब समुद्रकी यात्रा मत करो पर विधनाको यह मञ्जूर न था।

इति द्वितीय भाग समाप्त



# विचित्र-विचरण।

## तृतीय भाग।

### लपूटाकी यात्रा।

प्रथम परिच्छेद।

पाठकगण! मैं दस बारह दिन भी घरमें न रहा था कि 'होपवेल' नामक जहाजका सरदार विलियम रविनसन् मेरे पास पहुंचा। इसके साथ पहले कुछ दिन तक मैं काम कर चुका था। यह जहाजका मालिक था और मैं जर्राह। यह मुझको भाईसे भी बढ़ कर मानता था। इसीसे मेरे आनेका हाल सुन कर मुझसे मिलनेके लिये दौड़ा आया। मेरे खुशी राजीसे घर लौट आने पर इसने बहुत आनन्द प्रगट किया। बहुत देर तक इधर उधर की बातें होती रहीं। फिर इसने कहा—"मैं दो महीनेमें हिन्दुस्थानका सफर करनेवाला हूं। मैं कुछ कह तो नहीं सकता लेकिन अगर आप चाहें तो चल सकते हैं। दो सहकारीके अलावे एक जर्राह भी आपके नीचे रहेगा। मामूली तनखाहसे आपको दूनी मिलेगी। आप बहुत सफर कर चुके हैं सो आपका तजरबा मुझसे कुछ कम नहीं है। इसलिये मैं वादा करता हूं कि जहाजका सब काम आपकी सलाहसे हुआ करेगा।" और भी शिष्टाचारकी बहुतसी बातें इसने कही थीं। मैं इस अनुरोधको टाल न सका। देशदेशान्तरोंमें घूमनेकी कुछ ऐसी चाट लग गई थी कि पिछले कष्टोंका कुछ भी ख्याल न कर मैंने फिर चलनेकी ठहराई। प्यारी ने बहुत जरा भुना पर इसे भी समझा बुझाके राजी करलिय

ता० ५ वीं अगस्त १७०६ ईस्वीको जहाज खुला और ११ वी अप्रैल १७०७ को फोर्टसेंगट जौर्ज जापहुंचा। कई आदमी बीमार पड गये थे इसलिये तीन हफ्ते तक जहाज यहां रुका रहा। यहांसे हम लोग टौनक्वीन गये। जो कुछ माल यहां खरीदना था वह सब तैयार न था अतएव कप्तानने यहां भी कुछ दिन ठहरनेकी आज्ञा दी। चुपचाप बैठे रहनेसे सिवाय खर्चके कुछ लाभ नहीं। इसलिये कप्तानने कुछ सोच समझ कर छोटीसी एक नाव खरीदी और उसमें वही सब चीजें भरीं जिनसे टौनक्वीनवाले आस पासके टापुओंमें तिजारत करते हैं। नाव पर चौदह मनुष्य थे जिनमें तीन उसी देशके थे। मैं सबका सरदार हुआ। कप्तान तो टौनक्वीन मे रहा और मैं नाव लेकर टापुओंकी तरफ रवाना हुआ।

तीसरे दिन बडे जोरकी आंधी आई। नाव राह छोड कर उत्तर पूर्व दिशाको जाने लगी। पांच रोज तक यही दशा रही। फिर पूर्वको मुडी। आंधी बन्द होगई थी लेकिन पच्छिमी हवा का वेग अधिक था। दसवें दिन डाकुओंके दो जहाजोंने पीछा किया। नाव बोझके मारे तेजीसे चल नहीं सकती थी। आखिर डाकुओंने हमारी नावको पकड लिया। हम लोगोंके पास अस्त्र शस्त्र कुछ नहीं था। हम लोग सब तरहसे निरुपाय थे।

दोनो जहाजके डाकुओंने एकही समय आक्रमण करके तेजीके साथ नावमें प्रवेश किया। मैंने अपने आदमियोंको पहलेसे पट पड रहनेकी आज्ञा दे रक्खी थी। सब मुंह छिपाये पडे थे। मैं भी पडा था। डाकुओंने आतेही हम लोगोंकी मुश्कें बांध कर अपने आदमियोंके हवाले किया फिर वह लोग लगे नावको रत्ती रत्ती ढूढने।

इन लुटेरोंमें एक दिनामार भी था। वह सबका मालिक तो नहीं पर सरदार सा मालूम होता था। वह सूरत शकलसे पहचान गया कि हम सब अङ्गरेज हैं। हम लोगोंको सुना कर वह अपनी बोलीमें बकने लगा—"तुम लोगोंको पीठसे पीठ बांध

कर समुद्रमें डुबा दूँगा।" मै दीनामारोंकी भाषा मजेमें बोल लेता था। मैंने उससे कहा—"साहब! हम लोग भी प्रोटेष्टेण्ट क्रस्तान हैं। हम आप सब एकही देशके हैं। कृपा कर कप्तानसे सिफारिश कर दीजिये जिससे हम लोगोंकी जान बचे।" इतना सुनतेही वह आग बगूला होगया। लाल लाल आंखे करके अपने साथियों से जापानी भाषासे न जाने क्या क्या बोलने और मुझको धमकाने लगा।

इन डाकुओंके दो जहाज थे। बड़े जहाजका सरदार एक जापानी था। वह टूटी फूटी डिनमार भाषा बोल लेता था। उसने मेरे पास आकर कई प्रश्न किये। मैंने नम्रतासे सबका उत्तर दिया। तब वह बोला—"अच्छा धीरज धरो तुम्हारी जान नहीं जायगी।" मैंने तब खूब झुककर जापानीको सलाम किया और उस दिनामार से कहा - "देखो! तुम क्रस्तानोंसे अधिक दया इस विधर्मीमें है।" पर इस ढिठाईका मजा मुझको खूब मिल गया। वह दुष्ट नीच मेरी जान लेनेकी चेष्टा करने लगा पर उसकी कुछ पेश न गई। उसका यही मन था कि मैं समुद्रमें फेंक दिया जाऊं पर जापानी बड़े दयालु थे उन्होंने इसकी एक न सुनी। आखिर उसने मुझको एक भारी सजा दिलाई जो मौतसे भी बढ कर थी।

मेरे आदमियोंको लुटेरोने आपसमें बराबर बाट लिया। नाव पर नये मल्लाह बहाल किये गये। मेरे लिये डांड पालसे दुरुस्त एक डोंगी आई। इसमें चार दिनकी खुराक रक्खी गई लेकिन दयावान् जापानीके कहनेसे दूनी करदी गई। मैं परमात्माका ध्यान कर डोंगी पर चढ बैठा और वह समुद्रमें छोडदी गई। जिस समय मैं चला उस नराधम दिनामारने खूब कोसा और गालियां दी। पर मैंने उधर देखा तक नहीं। हां एक बात कहनेको भूलही गया था कि जापानीने मेरे कपडोंकी तलाशी किसीको नहीं लेने दी थी।

डाकुओंसे कुछ दूर निकल जाने पर दूरबीनके सहारे दक्खिन

पूर्वकी ओर कुछ टापू नजर आए। हवा ठीक थी। सबसे पास-वाले टापूमें पहुंचनेकी इच्छासे पाल तान कर डोंगीको उधरको घुमाया। लगभग तीन घण्टेमें वहां जा पहुंचा। यह स्थान बिल-कुल पथरीला था। खैर, मैं उतरा। अण्डे जमा कर पत्थरसे आग निकाली और उन्हें भून कर खूब खाया। साथमें भोजनकी जो कुछ सामग्री थी उसे आगेके लिये बचा रक्खा। रातको वहीं एक गुफामें सो रहा। नींद खूब मजेकी आगई थी।

सवेरे उठ कर मैं दूसरे टापूमें गया। वहांसे तीसरे और फिर चौथेमें पहुंचा। कभी डाडसे और कभी पालसे काम निकालता था। अपने दुःखकी गथासे पाठकोंको दिक न कर खुलासा कह देता हूं कि पांचवें दिन मैं अन्तिम द्वीपमें पहुंच गया। इसके बाद फिर कोई द्वीप दृष्टि गत नहीं होता था। यह पहले टापूसे दक्षिण पूर्वकी ओर झुकता हुआ था।

मैंने समझा था कि यह निकट होगा मगर दूर निकला। कोई पांच घण्टे वहां तक पहुंचनेमें लगे थे। वहां पहुंचने पर द्वीपकी प्रदक्षिणा करने लगा। इसी बीचमें एक खाडी नजर पडी। जो मेरी डोंगीसे तिगुनी चौडी थी। डोंगी रखनेकी यह अच्छी जगह मिल गई। यह भी भूमि पथरीली थी किन्तु कहीं कहीं हरी हरी घास और भीनी भीनी बासवाली बेलें दिखाई पडी। मेरे साथ भोजनकी जो कुछ थोडीसी सामग्री थी उसीमेंसे कुछ खाया और कुछ एक गुफामें हिफाजतसे रख दिया। वहां गुफा की बहुतायत थी। रात भर उसी गुफामें जिसमें भोजनकी सामग्री रक्खी थी मैं पडा रहा। सूखी सूखी घास चुन कर बिस्तर बनाया। सोया पर नींद नहीं आई। इसी सोचमें सवेरा होगया कि हाय इस वीरानमें अब कैसे प्राण बचेंगे—न जाने मैं कौन मौत मरूंगा। अपनी दशा विचार कर मैं नितान्त कातर होगया। उठनेकी सामर्थ्य न रही। जब कुछ दिन चढ़ आया तब मैं गुफासे बाहर हुआ। कुछ देर तक इधर उधर घूमा किया। आकाश अति

स्वच्छ था सूरज इतना तेज था कि उधर निहारना कठिन हुआ। लाचार मुंह फेर लिया। इतनेहीमें यकायक सूर्य्य छिप गया। अन्धेरा होगया लेकिन बादलसे सूर्य्यके छिप जानेसे जैसा अन्धेरा होता है वैसा नही था। यह एक दम विलक्षण था। मैंने मुंह फेरा तो देखा कि मेरी और भगवान् भास्करके बीचमें एक विशाल धुन्धला पदार्थ आपडा है जो टापूकी तरफ बढा आता है। यह दो मीलके लग भग ऊंचा मालूम होता था। कोई छः सात मिनट तक सूर्य्यदेव इसके ओझलमें रहे पर हवा बहुत ठंढी नही हुई और न आकाशहीमें अन्धेरा था। ज्यो ज्यों वह निकट आता जाता था त्यों त्यों उसके सब भाग साफ मालूम होते थे। वह कुछ ठोस पदार्थसा था। इसकी पेंदी चिपटी, चिकनी और चमकीली थी। समुद्रकी परछांहीसे वह और भी चमदार मालूम पडता था। मैं किनारेसे करीब दो सौ गज ऊंचे पर खडा था। मैंने देखा कि वह पदार्थ जो मेरे और सूर्य्यके बीचमें आगया था ठीक मेरे सामने एक मीलसे भी कम दूरी पर उतर रहा है। मैंने दूरबीन लगाई तो मालूम हुआ कि अनेक मनुष्य उसके दोनों ओर चढ और उतर रहे हैं परन्तु वह सब क्या कर रहे हैं सो कुछ जान न पडा।

प्राण खसादत स्नेहीको प्रिय है। मैं मनही मन बहुत प्रसन्न हुआ। सोचा इस दैवघटनासे शायद मेरा निकास यहांसे होजाय पर साथही हूलर्स आकाशमें उडता हुआ टापू देख कर मेरे आश्चर्य्य का ठिकाना न रहा। तिस पर तुर्रा यह कि उसमें मनुष्य भी वास करते थे जो इच्छानुसार इस द्वीपको चला और ठहरा सकते थे सिर्फ यही नही ऊपर उठा सकते, नीचे उतार सकते और जिधर मन चाहता उधर ले जाते थे। उस समय उस अद्भुत पदार्थ पर दार्शनिक विचार करनेका अवसर न था इसलिये सब छोड छाड कर मैं यह देखने लगा कि वह किस तरफ जाता है क्योंकि थोडी देरके लिये वह ठहर गया था।

थोडी देरके बाद वह कुछ और समीप आया। अब उसमें

दिखाई पड़ने लगा कि एकसे दूसरे पर जानेके लिये दोनों बगलों में छज्जे और सीढ़ियोंका सिलसिला बना हुआ है। सबसे नीचे यानी छज्जे पर कुछ लोग बड़ी बड़ी बन्सियां लिये मछलिया पकड़ रहे हैं और कुछ लोग खड़े तमाशा देख रहे हैं। मैंने अपनी टोपी तथा रूमालको हिलाना शुरू किया। जब वह और भी निकट आया तो मैं गला फाड़के चिल्लाने लगा। इतनेमें जिधर मैं था उधरहीको बहुतसे मनुष्य एकत्र होगये। मेरे सवालका तो कुछ जवाब मिला नहीं पर देखा कि वह सब मेरी तरफ उंगलीसे कुछ इशारे कर आपसमें कुछ बात चीत करने लगे। फिर पांच छः आदमी दौड़ते हुए ऊपरके महल पर चढ़ कर गायब होगये। मैंने समझा कि वह सब अपने सरदारके पास खबर देने गये हैं और बात भी पीछे वही ठहरी।

दर्शकोंकी भीड़ बढ़ गई। आधही घण्टेमें वह टापू चल कर इतना ऊपर उठा कि उसका निचला छज्जा ठीक मेरे सामने सौ गजसे भी कमती फासले पर आपहुंचा। मैंने हाथ जोड़ कर दीनतासे बड़ी बिनती की पर उत्तर मिला नहीं। जो लोग नीचेवाले छज्जे पर खड़े थे ठाट बाटसे भलेमानस रईस जान पड़े। वह लोग मेरी ओर निहार निहार कर आपसमें परामर्श कर रहे थे। आखिर उनमेंसे एकने स्पष्ट, मीठे और सरल शब्दोंमें मुझको पुकारा। इसका उच्चारण ठीक इटली देशकी भाषाके सदृश था। इसीसे मैंने भी उसी भाषामें उत्तर दिया। किन्तु किसीने किसीकी बात नहीं समझी। बात चाहे न समझी हो पर मैं कैसे दुःखमें था सो जरूर उन लोगोंने समझ लिया था।

उन लोगोंने मुझको पहाड़ी परसे उतरकर समुद्र तटकी तरफ जानेका सङ्केत किया। मैंने भी चट पट वही किया। जब मैं उड्डीयमान् द्वीपके नीचे जा पहुंचा तो जञ्जीरसे बधी हुई छोटीसी एक चौकी लटकाई गई। मैं उस पर जा बैठा और वह फिर चर-खीके सहारे ऊपर खिंचली गई।

## द्वितीय परिच्छेद।



जब मैं ऊपर पहुंचा तो बहुतसे आदमी मुझे घेर कर खड़े हो गये। जो सब पास खड़े थे भलेमानस मालूम पड़े। मैं उन्हें और वह मुझे आश्चर्य्यके साथ देख रहे थे। मैंने अब तक ऐसे विचित्र आकार, आचरण और रूपके मनुष्य कभी नहीं देखेथे। इन सबकी गर्दने बायें या दायेंको झुकी हुई, आखें एक भीतरको धसी और दूसरी ऊपरको उठी हुई थी। कपड़ों पर चन्द्र सूर्य्य नक्षत्र तारों की मूर्तियां तथा सारङ्गी, बांसुरी, बीन, तुर्ही, सितार इत्यादि बाजोंकी तसवीरें बनी हुई थीं जिन्हें युरोपवाले जानते भी नहीं हैं। इधर उधर खड़े हुए कई खानसामा नजर आए जिनके हाथमें एक एक छोटा डण्डा था। इन डण्डोंके एक ओरमें हवासे फूली हुई एक एक थैली लगी हुई थी। इन थैलियोंमें सूखी मटर अथवा कङ्कड़ियां भरी हुई थी। इन्ही डण्डोंसे वह खानसामा उन लोगोंके मुंह और कानोंमें जो वहां खड़ेथे मारते थे। मैं इसका मतलब कुछ भी समझ न सका। मालूम होता है कि उन लोगों का मन विचारमें ऐसा निमग्न रहता कि चेत कराये बिना वह सब न कुछ सुन सकते हैं और न कुछ बोल सकते हैं। इसी वास्ते बड़े आदमी लोग चिताये जानेके लिये एक एक कमची बरदार नौकर रखते हैं। जहां वह जाते हैं कमची बरदारोंको साथ ले जाते हैं। जब दो चार आदमी इकट्ठे होते हैं तो कमची बरदार लोग बोलने वालेके मुंह पर, सुननेवालेके कानों पर और देखनेवालोंकी आखों पर कमची जमा कर उनका ध्यान भङ्ग करा देते हैं तब वह लोग आपसमें बातचीत करते हैं अन्यथा नहीं कर सकते। जब बाबू साहब लोग रास्तेमें चलते हैं तब भी ध्यानमें नेत्र बन्द रहते हैं अगर नौकरों पर तड़ातड़ कमचियां पड़ती न चलें तो वह ज़रूर खम्भोंसे टकरा जायँगे और गलियोंमें दूसरोंको धक्का देकर गिरा देंगे आपही धक्का खाकर नालियोंमें गिर पड़ेंगे।

जीनेकी राह लोग मुझे धुर ऊपर लेगये। वहां राजमहलकी तरफ लेचले। मार्गमें वह लोग कई बार मुझे भूल गये—किस कामके लिये जातेहैं सो सब भूल गये थे। जब कमचिया पडतीं तो होशमें आकर फिर आगे बढते थे। बस इसीसे पाठक समझलें कि वह सब कैसे ध्यानी थे।

आखिर हम लोग राजमन्दिरमें पहुंचे। दरबार लगा हुआ था। महाराज सिंहासन पर विराजमान और अगल बगलमें सुनीतज्ञ मन्त्रीगण डटे हुए थे। सामने बडीसी एक मेज थी जिस पर भूगोलक (ग्लोव), चक्र (स्फीअर) तथा गणित सम्बन्धी सर्व प्रकारके यन्त्र रक्खे थे। हम लोगोंका पहुंचना महाराजको कुछ भी मालूम नहीं हुआ क्योंकि वह उस समय एक कठिन प्रश्न हल कर रहेथे। एक घण्टेमें उनका ध्यान टूटा। हम लोग अब तक चुपचाप खडे थे। महाराजके दोनों ओर दो छोकरे कमचिया लिये खडे थे। जब महाराज प्रश्न हल कर चुके तब एकने मुंह पर और दूसरेने दाये कानपर धीरेसे कमचिया जमाई। जैसे कोई नींदसे अचानक उठता है वैसेही आप चौक उठे। मुझे तथा और सब लोगोंको देखकर उन्हें स्मरण हुआ क्योंकि मेरे आनेकी सूचना पहलेही देदी गईथी। महाराज कुछ बोले इतनेमें एक छोकरेने आकर मेरे दाहिने कान पर कामची फटकारी। मैंने इशारेसे कह दिया कि मेरे लिये इसकी कुछ आवश्यकता नहीं है। बस महाराज तथा दरबारियोंकी नजरों में उसी घडीसे मैं बहुत हलका होगया। महाराजने बहुतसे प्रश्न किये। मैंने भी जितनी भाषाएं जानता था सबमें जवाब दिया। जब कोई किसीकी बात न समझ सका तो महाराजकी आज्ञासे मैं एक कमरेमें भेजा गया जहां दो नौकर पहलेहीसे सेवा टहलके लिये हाजिर थे। महाराजका अतिथि अभ्यागतका आदर सत्कार करने में अपने पुरुषोंसे अधिक नाम है। भोजनकी सब चीजें लाई गईं। उन चार मन्त्रियोंने जिन्हें महाराजके बहुत निकट खडे देखा था मेरे साथ भोजन करके मेरा सम्मान किया। सामग्रिया दो प्रकार

की थी। हर एकमें तीन तीन रकाबियां थीं। एकमें तो चौपायों के साम थे जो रेखागणितके चित्रोंकेसे बने थे और दूसरेमें पक्षियों के, जो बाजोंके आकारके थे। खानसामा लोग जो रोटियां काट काटकर देते थे सो भी गणित सम्बन्धी चित्रोंके रूपमें थी।

भोजनके समय मैंने नक्कीतसे कई चीजोंके नाम पूछे। उन्होंने महर्ज अपनी भाषामें सबके नाम बताये। मैंने चट सबको याद कर लिया। फिर रोटी वगैरह जो दरकार होती सो मांग लेता था। पर एक बात यहां यह भी समझ लेना चाहिये कि भोजन करनेके समय भी उन्हें कमचियां खानी पड़ती थीं।

खाने पीनेके बाद सब अपने अपने ठिकाने चले गये। महाराजकी आज्ञानुसार एक मनुष्य कामचो बरदार समेत आया। वह अपने संग कलम दावात, कागज और दो चार किताबें भी लाया था। इशारेसे उसने जो कुछ समझाया उससे यही प्रगट हुआ कि वह मुझे वहांकी भाषा सिखानेके लिये आया है। चार घंटे तक मैं उसके साथ बैठा—इसी बीचमें मैंने बहुतसे शब्द और उनके अर्थ अङ्गरेजीमें लिख लिये थे। छोटे छोटे कई वाक्य भी फुर्तीसे याद करलिये थे। शिक्षक महाशय नौकरसे कभी कुछ लानेके लिये, कभी बैठने, कभी सलाम करने कभी घूमने और कभी खड़े होनेके लिये कहते थे और वह वही करता जाता था। उन सब वाक्योंको अर्थ सहित मैं कागज पर लिखता जाता था।

एक यन्त्रसे पहले उसने मेरी ऊंचाई नापी फिर कागज पर मेरे शरीरका नक्शा बनाया। छटे दिन कपड़े तय्यारकर लेआया जो हिसाबसें भूल होजानेके कारण निपट कुढङ्ग, और बदकताथे। ऐसी गलतियां दर्जियोंसे बहुधा हुआ करती थी और वह सब (कपड़े सिलानेवाले) भी इन भूलोंकी उतनी परवाह नहीं करते थे बस इसीसे मुझे भी कुछ अफसोस नहीं हुआ।

कपड़े फटे थे और तबीयत भी कुछ खराब होगई थी इससे मैं कई दिन तक घरसे बाहर नहीं निकला। इन छ: दिनोंमें शब्दकोषको बहुत बड़ा कर लिया था। इसी हेतु फिर जो दरबारमें गया तो महाराजकी बहुतसी बातोंको मैंने समझा और टूटफूटे कुछ जवाब भी दिया था। महाराजने आज्ञा दी कि अब यह द्वीप इशानकोनसे होता हुआ शहर "लगाडो" के ठीक ऊपर पहुचे। महाराजके पृथ्वीस्थित राज्यकी राजधानीका नाम "लगाडो" है। वह यहांसे २७० मील दूर था। वहां तक पहुचनेमें साढे चार दिन लगे। आकाशमें इसका चलना कुछ भी मालूम नहीं होता था। लगाडो पहुँचनेके दूसरे दिन सवेरे ग्यारह बजे स्वय महाराज और उनके परिजन, राजसभासद, राजकर्म्मचारी प्रभृति सब साज बाज मिला कर लगे गाने और बजाने। तीन घटे तक लगातार सबने खूब गाया बजाया। उन लोगोंने क्या गाया बजाया सो मेरी समझमें कुछ न आया। लेकिन कान जरूर बहरे होगये थे। शिक्षक महाशयसे पूछा तो उन्होने सब बातें समझा दीं।

रास्तेमें कई शहर और गावोंके ऊपर प्रजाकी दरखास्त लेनेके वास्ते यह द्वीप खड़ा हुआ। रस्सियां नीचे लटका दी जाती थीं उन्हींमें प्रजागण अपनी अपनी दरखास्तें बांध देते थे और वह ऊपर खेंचली जाती थी। कभी कभी खाने पीनेकी चीजें भी चरखीके द्वारा ऊपर खेंचली जाती थीं।

वहांकी भाषाको गणित और सङ्गीत शास्त्रोंसे बहुत कुछ सम्बन्ध

है बल्कि यों कहना चाहिये कि यह गान्धी भाषाके प्राण है। गणित तो वे जानताही था और सङ्गीतसे भी अनभिज्ञ न था अत एव अनायासही वहाकी भाषा मैं सीख गया था।

वहाके मकान बड़े कुढ़ङ्गे होते हैं। न दीवारें समान होती और न कोठियां दुरुस्त होती हैं। इसका कारण यह है कि वह लोग कार्य्यकर ज्यामितिको घृणाकी दृष्टिसे देखते हैं और उसे अत्यन्त तुच्छ समझते हैं। गणित और सङ्गीतमें वह लोग बड़े पर और कामोंमें निरे अनाड़ी, और बेहुनर होते हैं। बकवादी अव्वल दरजेके हैं पर कभी मानतेही नहीं। कल्पना विवेचना और आविष्क्रिया तो जानतेही नहीं अथवा यों कहिये कि यह सब शब्द उनकी भाषाहीमें नहीं है। बस जो कुछ पण्डिताई है सो गाने बजाने और हिसाब बनानेमें। ज्योतिष पर बहुतों का विश्वास है पर सबके सामने उसे स्वीकार नहीं करते हैं।

यह वक्रग्रीव सदैव चिन्तामें मग्न रहते हैं। एक छिनका भी विराम इनके चित्तको नहीं होता। कुछ न कुछ यह लोग सदा विचाराही करते हैं। पर इनके इस विचारसे शेष जीवोंका कुछ बनता बिगड़ता नहीं। आकाशस्थ ग्रह नक्षत्रोंका परिवर्त्तन होना भी इनकी चिन्ताका मूल है। इसी परिवर्त्तनसे यह भयकी आशङ्का करते हैं।

एक लाख मील दूरीके अन्दर भी पृथ्वी आगई तो इसके जलबलके खाक होजानेमें कुछ भी देर नही लगेगी। सूर्य्यदेव भी रोज अपनी किरणें खर्च किये जातेहैं बढानेकी कुछ चेष्टा करते नही। आखिर सब किरणें खर्च हो जायगी तो विचारे तेजहीन हो जायंगे और किसी कामके न रहेंगे। फिर पृथ्वी प्रभृति जितने ग्रह नक्षत्र दिनकरकी कृपासे देदीप्यमान होते हैं वह सभी नष्ट भ्रष्ट होजायगे।

इन सब विपदोको विचार कर वह सब ऐसे व्याकुल होगये है कि रातको अच्छी तरह सोते भी नही और न रङ्गरसोका कुछ सुखही अनुभव कर सकते है। चिन्ताहीमें सारा समय व्यतीत होता है। प्रातःकाल जब किसी मित्रसे भेट होती है तो वह पहले आपसमे भास्कर भगवानहीकी राजी खुशी पूछते है। उगते डूबते के समय उनकी कैसी दशा थी। इस आनेवाली विपद अर्थात् धूमकेतुकी टक्करसे बचनेकी कुछ आशा है या नही। अगर है तो किस उपायसे इत्यादि बातेही परस्पर होती हैं। हमारे यहा लडके रातको जिस प्रकार चावसे मगर डरते हुए भूत प्रेत पिशाचोंकी कहानिया सुन कर प्रसन्न होते हैं पर डरके मारे सोनेके लिये नहीं जाते है सूर्य्यादिकी बातें सुन कर वहावालोंकी भी ठीक यही दशा होजाती है।

इस द्वीपकी स्त्रिया बडीही चञ्चल होती हैं। पतिसे तो घृणा पर विदेशी जारोंसे प्रेम अत्यन्त प्रसन्नतासे करती है। अनेक विदेशी नीचे पृथ्वीसे सरकारी कामसे अथवा अपने कामसे आया करते हैं। इन्हींको स्त्रिया जार बनाती है। क्या नीच क्या ऊंच सबके घरकी यही दशा है। पतिराम सदा विचारमें मग्न रहते है और यह सब मजेमें माल उडाती हैं। अगर कहीं बगलमें कमचिया न हुई और हाथमें कागज पेनसिल मिल गई तो फिर क्या है? स्त्रिया जारके साथ अटखेलियां करती हाथसे हाथ मिलाये सामनेसे निकल जाय तो भी पुरुषोको कुछ खबर नही। इसीसे यह सब बहुत निर्भय और स्वच्छन्द होकर व्यभिचार करती है।

यद्यपि यह द्वीप मैं समझता हूं संसार भरके सब स्थानोंसे मनोहर और रम्य है—घर द्वार भी सुन्दर और बढ़िया है स्त्रिया मन माने ढङ्गसे यहा आनन्द पूर्वक रह सकती है—इनको बडी स्वाधीनता रहती है जो चाहे सो करे तथापि इनका मन यहां नहीं लगता है। दुनियाकी सैर करने तथा राजधानीकी बहार देखने के वास्ते तरसा करती है। इसका एक कारण है। वह सब यहा लाकर कैद करदी जाती है। फिर महाराजकी विशेष आज्ञाके बिना नीचे नही जासकतीं और यह आज्ञा भी बडी बडी कठिनाइयो से प्राप्त होती है क्योंकि प्राय देखा गया है कि जब कभी किसी भले घरकी स्त्रिया नीचे भूमि पर जाती है तो फिर लौटनेका नाम नही लेती। समझाने बुझानेसे भी कुछ फल नही निकलता है। उहांवाले कहते थे कि बडे घरकी एक स्त्रीने जिसके कई लडके भी थे प्रधान मन्त्रीका व्याह हुआ। वह बीमारीके मिससे एक बार नीचे उतर गई। प्रधान मन्त्री बहुत सुन्दर और शौकीन थे। उन का बहुत लाड प्यार करते थे। उनका घर भी बहुत बढ़िया था। मजेमें राजसी ठाठसे वह रहते थे।

लगभग एक महीनेमें उनकी भाषा मैं अच्छी तरह सीख गया। अब जब कभी दरबार जाता तो इसी भाषामें बोलता और महाराज जो कुछ कहते सो समझता भी था। जिन सब देशोंमें घूम आया उन सबकी राजनीति, इतिहास, धर्म या आचार व्यवहार के बारेमें महाराजने कभी कुछ नहीं पूछा और जो कुछ पूछा भी सो केवल गणितके विषयमें। मैंने इस विषयमें जो कुछ कहा सो आपने कमचिया खा खा कर सुना था।

## तृतीय परिच्छेद।

महाराजकी आज्ञा ले मैंने द्वीपकी खूब सैर की। साथमें शिक्षक महाशय भी थे। असलमें मैं यही जानना चाहता था कि इस द्वीपकी बहुरङ्गी गति किस प्रकारसे होती है सो मैंने जान लिया अब पाठकोंको इसका भेद बताता हूं।

इस उड्डीयमान द्वीपका आकार ठीक गोल है। व्यास ७८३७ गज अर्थात् करीब साढे चार मील और क्षेत्रफल तीस हजार बीघेहैं। यह तीनसौ गज मोटाहै। नीचेसे इसकी पेंदी चौरस तथा हीरे जैसे कठिन पत्थरकी बनी हुई मालूम होती है और ऊंचाई भी दोसौ गजके लगभग है। इसके ऊपर कई धातुओंके पत्तर सिल-सिलेसे चढे हुए हैं। सबके ऊपर बढिया मट्टीका दस बारह फुट गहरा अस्तर है। परिधिसे केन्द्र पर्य्यन्त ऊपरका तल ढालुआ था इसीसे बरसातका सब पानी सिमट कर नालोंकी राहसे बीचमें आता है वहासे चार बडे बडे हौजोंमें बट जाता है जिनका घेरा आधी आधी मील और जो केन्द्रसे दोसौ गजके फासले पर है। हौजोंके पानीको दिनमें सूर्य्य सोख लेताहै इसीसे उनमें पानी बढने नहीं पाता है। इसके सिवा महाराज अपने द्वीपको बादलोंसे भी ऊपर लेजा सकते है। ऊपर लेजानेसे फिर पानी बुन्दीका कुछ डर नहीं रहताहै। प्राकृततत्व वेत्तागण कहतेहै कि बरसाऊ बादल दो मीलसे ऊपर नहो जाता है सो वहा दो मीलसे ऊपर कभी बादल नही देखा गया है।

इस द्वीपके केन्द्रस्थलमें एक गुफा है जिसका व्यास कोई पचास गजहै। इसी राहसे ज्योतिषीगण एक बडे गुम्बजमें जातेहैं। अतएव इसका नाम ज्योतिषी कन्दरा पडाहै। यह गुम्बज पत्थरवाले तलसे सौगज नीचेहै। यहा बैठकर ज्योतिषी लोग ग्रहोंका विचार करतेहै। इसमें बीस लेम्प बराबर जला करतेहै जो हीरेके प्रतिविम्ब पडनेसे हर एक तरफ खूब तेज रोशनी डालते है। यहां दूरवीक्षण प्रभृति बहुतसे ज्योतिष सम्बन्धी यन्त्र रखे हुएहै। सबसे अद्भुत वस्तु तो एक बडा भारी चुम्बक पत्थरथा जिसके जोरसे यह द्वीप चलताथा। इस की बनावट कपडे बुननेके करगहकी सी थी। यह लम्बा छः गज और मोटा कमसे कम तीन गजथा। यह चुम्बक हीरेके एक धुरेके सहारे घूमता था। इसके एक ओर खैंचनेकी और दूसरी ओर हटानेकी शक्ति थी। जब इस चुम्बकका वह सिरा जिसमें खेंचनेकी शक्ति थी पृथ्वीकी तरफ कर दिया जाता तो द्वीप नीचे उतरता था और जब हटानेवाली शक्तिका सिरा नीचेकी ओर किया जाता तो वह ऊपर चढता था। चार मीलसे अधिक ऊंचा वह नहीं चढता था। पण्डितोंने निश्चय किया है कि चार मीलसे ऊपर चुम्बककी शक्तियां काम नहीं करती हैं। जब यह चुम्बक तिरछा किया जाता था तो इसकी गतिभी तिरछी होजाती थी। इसी तिरछी गतिके द्वारा यह एक जगहसे दूसरी जगह पहुंच जाता। जिस समय चुम्बक दायें बायें लम्बा पडा रहता उस समय द्वीपकी भी गति रुक जाती थी। मतलब यह कि चुम्बकके सहारेही यह चढ उतर ठहर और एक ठौरसे दूसरी ठौर जा सकता था। भूमिस्थ राज्य के बाहर यह द्वीप नहीं जा सकता था क्योंकि पृथ्वीके भीतर जो सब धातु चुम्बक पर असर डालते हैं सो इन राज्यको छोड और कहीं नहीं हैं। उन देशोंको जो चुम्बककी शक्तियोंके अन्तर्गत है महाराज सहजमें अधिकृत कर सकते हैं।

यह चुम्बक कई ज्योतिषियोंके अधिकारमें रहता है जो महा-राजके आज्ञानुसार इसको इधर उधर घुमाया करते हैं। इन लोगों

के जीवनका अधिक भाग दूरबीनमें नक्षत्रोंके देखनेहीमें व्यतीत होता है। हम लोगोंकी दूरबीनसे इनकी दूरबीन कही बढ चढ के है। इनकी बडीसे बडी दूरबीन तीन फुटसे अधिक लम्बी नही होती लेकिन कामसे सौ फुट लम्बीके कान काटती है। इसीलिये यह युरोपीय ज्योतिषियोंकी अपेक्षा आविष्कार करनेमें बहुत आगे बढे है। यह लोग दस हजार अचल ताराओंकी सूची बना चुके है लेकिन हमारे यहा इसकी तिहाई सख्या भी नही है। इन्होंने दो उपग्रह और निकाले है जो मङ्गलके आस पास घूमते है।

इन लोगोंने तिरानवे पुच्छल तारे और निकाले है और उनकी चालें भी शोध कर बहुत ठीक करली है। अगर यह बात सत्य है जैसा कि वह लोग कहते है तो सर्वसाधारणमें इसका प्रचार हो जाना चाहिये। धूमकेतुका पूर्ण ज्ञान किसीके है भी नही। इसके प्रचार होजानेसे ज्योतिषका यह अङ्ग भी पूरा होजायगा।

महाराज यदि अपनी मन्त्रिसभासे मिलकर नीतिके अनुसार राज्य करते तो जगतमें सबसे बढ कर राजा होजाते पर इनमें दो अडचलें आपडी हैं। एक तो महाराज रहते आकाशमें और प्रजा भूमि पर। दूसरे मन्त्रियोंका पद अनिश्चित है इसीलिये देशकी सेव करना कोई नहीं चाहता है।

अगर किसी शहरमें अराजकता वा विरोध फैले अथवा लोग मामूली कर देना बन्द करदें तो महाराज दोही प्रकारसे उन्हे अपने अधीन करलेते हैं। पहला और सहज उपाय तो यह है कि जो शहर विद्रोही होता झट द्वीप उस पर मडलाने लगता सूर्यके प्रकाशको रोक देता है। फिर क्या है दुर्भिक्ष और रोगादि उस शहर पर चढ दौडते है। और यदि कहीं भारी अपराध हुआ तो ऊपरसे पत्थरोंकी वृष्टि होती है। लोग तो खैर किसी तरह खोह कान्दरामें लुक छिप कर प्राण बचा लेते है पर घर बार तो एक दमही चौपट होजाते हैं। इस पर भी यदि २ . शान्त न हुआ तो अन्तिम उपाय किया जाता है अर्थात्

द्वीप गिर कर गांवोंको नष्ट भ्रष्ट कर देता है। परन्तु यह दण्ड बहुत कम काममें लाया जाता है क्योंकि इससे राज्यका बहुत नुकसान होता है।

अत्यन्त आवश्यकता हुए विना यह दण्ड काममें नहीं लाया जाता है। सब्लोगन्त भी जल्दी इस दण्डकी व्यवस्था नहीं करते क्योंकि इन सबकी सब भूमि सम्पत्तिया नीचेही रहती है। सो इस दण्डसे इनकी भी बहुत हानि होती है। इसके अतिरिक्त नीचे भूमि पर बड़े बड़े पत्थर हैं। उनमें ठोकर लगनेसे द्वीपकी पेंदीके फटने और उसमें आग लगनेकी पूरी सम्भावना है। लोहे और पत्थरके संघर्षणसे अग्नि उत्पन्न होती है। यह सब कोई जानता है। इसीलिये महाराज भी जल्दी यह दण्ड किसीको नहीं देते। अगर देते भी हैं तो बहुत चौकसीके साथ धीरे धीरे द्वीप नीचे गिराया जाता है।

इस राज्यके नियमके अनुसार राजा तथा बड़े और मझले राजकुमार द्वीपके बाहर नहीं जाने पाते हैं और महारानी भी बालिग हुए विना नहीं जा सकती है।

चतुर्थ परिच्छेद।



कभी नहीं मिली थी। मैं वहां दो महीने रहा। केवल औरतोंसे, व्यापारियोंसे, कसची वरदारोंसे और दामन वरदारोंसेही बात चीत कर जी बहलाता था क्योंकि इन विचारोंको विचारकी बीमारी न थी। जो कुछ मैं पूछता उसका यथोचित उत्तर इन्ही लोगोंसे मुझे मिलता था।

दरबारमें एक सरदार था। महाराजसे उसको कुछ नातेदारी भी थी और यही सबब था कि लोग उसका आदर करते थे। पर साथही इसके सारा समाज उसे मूर्ख और बेवकूफ समझता था। उसने राज्यकी बडी बडी सेवाएकी थी, उनकी समझ बूझ भी अच्छी थी और आदमी भी सच्चा ईमानदार था। लेकिन एक बड़ी भारी कसर उसमें यह थी कि वह ताल सुर कुछ भी नही जानता था। उसके बेतालेपनकी कई बार शिकायत भी हो चुकी है। अध्यापकगण भी उससे तङ्ग आगये। सहजसे सहज गणितका प्रश्न भी वह कठिनाईसे समझ सकता। जो कुछ हो मुझ पर बडी दया करता था। अकसर मेरे यहां आता और युरोप तथा इन देशोंकी जहां जहां मैं गया हूँ रीति व्यवहार, विद्या बुद्धि, राजनीतिके विषयमें पूछता था। जो कुछ मैं कहता उसे ध्यानसे सुनता और कहीं कही उचित राय भी देता था। उसके साथ भी दो कमचीवाले थे जिनसे वह राज दरबार या भारी भारी जगहोंके सिवा और कहीं काम नही लेताथा। जब मुझसे बात चीत करता तब उन्हें दूर भगा देताथा। इसी भलेमानसकी कृपासे मेरा छुटकारा हुआ। इसीने कह सुनके महाराजसे अनुमति दिलाई थी।

१६ वी फरवरीको मैं महाराजसे विदा हुआ। आपने दो सौ पौण्डकी चीजें विदाईमें दी थी तथा मेरे मित्रने इतनीही बल्कि इससे अधिक दी। इसके अतिरिक्त उन्होंने लगाडो (राजधानी) निवासी अपने दोस्तके नामका एक चिट्ठी भी मुझे दी थी। जब उडन टापू राजधानीसे दो मीलके फासले पर एक पहाडीके पर ठहरा तो मैं उसी प्रकारसे जैसे चढा था उतार दिया गया।

उस देशका नाम जो उड्डीयमान द्वीपके नरेशके आधीन है—"बलनीवरवी" है और राजधानीका लगाडो है सो मैं लिख ही चुका हूँ। जब मैं पुन: पृथ्वी पर पहुंचा तो जीमें जी आया। मैं वे पर-वाईके साथ राजधानीकी ओर चल पडा। मेरी पोशाक उसी देशकी सी थी और बोली भी वहांकी सीख ही गया था अतएव निडर होकर जाने लगा। जिस भलेमानसके नामकी चिट्ठी थी उसके मकानका पता बहुत जल्द लग गया। उसको चिट्ठी दी। चिट्ठी पढ कर उसने मेरा आगत स्वागत किया। उसका नाम सुनोडी था मेरे रहनेके लिये उसने एक कमरा अलग खाली कर दिया और मेरी बडी खातिरदारी की।

दूसरे दिन सवेरे सुनोडी रथ पर बिठा कर शहरकी सैर कराने को ले चला। यह शहर लण्डनका आधा था। मकान सब विचित्र रुगर बेतरतीत थे। तमाम उदासी छाई थी। सडकों पर आदमी बडी तेजीसे चलते थे जो देखनेसे बहशी मालूम पडते थे। नेत्र स्थिर थे, मुख विषन्न थे। और कपडे फटे चिटे थे। हम लोग शहरका फाटक पार करके गांवमें घुसे। लग भग तीन मीलकी चले गये। वहां देखा कि बहुतसे मजदूर रङ्ग बिरङ्ग हथियार लिये जमीन पर कुछ कर रहे हैं पर क्या कर रहे हैं सो समझमें न आया। खेतोंमें नाज या घासके चिन्ह भी दिखाई न पडे लेकिन मट्टी बहुत बढिया नजर आई।

यह लगाडोका गवर्नर था। लेकिन मन्त्रियोंके षड्यन्त्रसे अयोग्य समझा जाकर यह पदच्युत हुआ। जो हो महाराज अब भी इस पर कृपा रखते हैं और इसे अपना शुभचिन्तक अथच बुद्धिहीन समझते हैं।

लार्ड मुनोडीने मेरे प्रश्नोंका कुछ उत्तर न देकर केवल यही कहा "अभी तो आपको आये थोडेही दिन हुए हैं कुछ दिन रहिये सहिये तब सब आपही मालूम होजायगा। यह आप जानतेही हैं कि जाति जातिकी जुदी जुदी चाल है।" मैं भी सुन कर चुप रहा। जब डेरे पर लौट कर आए तो उसने पूछा—"कहिये यह मेरे मकान सब कैसे हैं? इनमें क्या बेहूदापन है? मेरे आदमियोंकी पोशाकें या सूरत शकलें कैसी हैं?" मैंने जवाब दिया 'दरिद्रता और मूर्खताके कारण यहांवालोंमें जो दोष हैं उनसे आप अपनी दूरदर्शिता, गुणशीलता तथा लक्ष्मीके प्रभावसे बचे हैं।" सचमुच इसके मकान वगैरः सभी चीजें सुन्दर, ठीक और सुढङ्ग थीं। इस पर वह बोला—"यहांसे बीस मील दूर मेरी जमीदारी है अगर आप वहां चलें तो इस विषयकी बातें अच्छी तरह हो सकती हैं।" मैंने वहां जाना मञ्जूर किया। बस दूसरेही दिन हम लोग उधर को रवाने हुए।

किसान सब अपनी अपनी भूमिको किस प्रकार जोतते बोते हैं सो सब रास्ते भर वह दिखलाता जाता था पर दो एक जगहको छोड कहीं भी नाजकी बालें या घासकी पत्तियां नजर नहीं आईं। तीन घण्टे चलनेके बाद बिलकुल परदाही बदल गया। हम लोग एक परमसुहावने रमणीय स्थानमें जा पहुंचे। पासही पास किसानोंके सुन्दर सुन्दर घर बने हुए थे। कहीं अंगूरकी टट्टियां, कहीं नाजकी क्यारियां और कहीं पशुओंके चरनेके हरे भरे मैदान की अनोखी छटा दृष्टिगोचर होती थी। इससे बढ कर रम्यस्थान कभी देखा होगा सो स्मरण नहीं। मुनोडीने कहा—"बस यहींसे मेरा इलाका शुरू है और बराबर मेरे महल तक चला गया है।

मेरे इस प्रबन्धको देख यहावाले हसते और ठट्ठा मारते हे और मुझे नितान्त दुर्ब्बल चित्त तथा विलासी समझते है।"

आखिर हम लोग मुनोडीके महलमे पहुंचे। सचमुच यह महल अत्यन्त सुन्दर और प्राचीन कालकी शिल्पविद्याके अनुसार बना हुआ था। फौआरे, बगीचे, सडके, रविशे और कुञ्जे आदि बहुत सुन्दर बनी हुई थीं। मै यह सब देख कर अत्यन्त प्रसन्न हुआ। व्यालूके बाद जब हम दोनोके सिवा और कोई न रहा तब मुनोडी बोला—"अफसोस है। अब यह सब मकान तोड कर मुझे नये ढङ्गसे बनाना पडेगा। बाग बगीचोको फिरसे लगाना पडेगा। और अपनी प्रजाओको भी यही आज्ञा देनी पडेगी क्योकि मेरे घमण्डको, अनोखेपनको, मूर्खताको और ओछेपनको तमाम निन्दा है। और इसके अलावे महाराज भी कुछ अनसन्तुष्ट है। अगर सबको फिरसे न बनाऊ गा तो महाराज मुझसे अधिक रुष्ट हो जायगे।"

यह लगाडोका गवर्नर था। लेकिन मन्त्रियोंके प्रयत्नसे नयोग्य समझा जाकर यह पदच्युत हुआ। जो हो महाराज अब भी इस पर कृपा रखते हैं और इसे अपना शुभचिन्तक अथच बुद्धिहीन समझते हैं।

लार्ड मुनोडीने मेरे प्रश्नोंका कुछ उत्तर न देकर केवल यही कहा "अभी तो आपको आये थोडेही दिन हुए हैं कुछ दिन रहिये सहिये तब सब आपही मालूम होजायगा। यह आप जानतेही हैं कि जाति जातिकी जुदी जुदी चालहै।" मैं भी सुन कर चुप रहा। जब डेरे पर लौट कर आए तो उसने पूछा—"कहिये यह मेरे मकान सब कैसे हैं? इनमें क्या बेहूदापन है? मेरे आदमियोंकी पोशाके या सूरत शकलें कैसी हैं?" मैंने जवाब दिया "दरिद्रता और मूर्खताके कारण यहावालोंमें जो दोष हैं उनसे आप अपनी दूरदर्शिता, गुणशीलता तथा लक्ष्मीके प्रभावसे बचे हैं।" सचमुच इसके मकान वगैरः सभी चीजें सुन्दर, ठीक और सुढङ्ग थी। इस पर वह बोला—"यहासे बीस मील दूर मेरी जमीदारी है अगर आप वहां चलें तो इस विषयकी बातें अच्छी तरह हो सकती है।" मैंने वहा जाना मञ्जूर किया। बस दूसरेही दिन हम लोग उधर को रवाने हुए।

किसान सब अपनी अपनी भूमिको जिस प्रकार जोतते बोते हैं सो सब रास्ते भर वह दिखलाता जाता था पर दो एक जगहको छोड कहीं भी नाजकी बालें या घासकी पत्तिया नजर नही आई। तीन घण्टे चलनेके बाद बिलकुल परदाही बदल गया। हम लोग एक परमसुहावने रमणीय स्थानमें जा पहुंचे। पासही पास किसानोंके सुन्दर सुन्दर घर बने हुए थे। कही अगूरकी टट्टिया, कही नाजकी क्यारिया और कही पशुओंके चरनेके हरे भरे मैदान को अनोखी छटा दृष्टिगोचर होती थी। इससे बढ कर रम्यस्थान कभी देखा होगा सो स्मरण नही। मुनोडीने कहा—"बस यहीसे मेरा इलाका शुरू है और बराबर मेरे महल तक चला गया है।

मेरे इस प्रबन्धको देख यहांवाले हंसते और ठठा मारते हैं और मुझे नितान्त दुर्ब्बल चित्त तथा विलासी समझते हैं।"

आखिर हम लोग मुनोडीके महलमें पहुंचे। सचमुच यह महल अत्यन्त सुन्दर और प्राचीन कालकी शिल्पविद्याके अनुसार बना हुआ था। फौआरे, बगीचे, सडकें, रविशें और कुञ्जें आदि बहुत सुन्दर बनी हुई थीं। मैं यह सब देख कर अत्यन्त प्रसन्न हुआ। ब्यालूके बाद जब हम दोनोंके सिवा और कोई न रहा तब मुनोडी बोला—"अफसोस है। अब यह सब मकान तोड कर मुझे नये ढङ्गसे बनाना पडेगा। बाग बगीचोंको फिरसे लगाना पडेगा। और अपनी प्रजाओंको भी यही आज्ञा देनी पडेगी क्योंकि मेरे घमण्डकी, अनोखेपनकी, मूर्खताकी और ओछेपनकी तमाम निन्दा है। और इसके अलावे महाराज भी कुछ अनखुट हैं। अगर सबको फिरसे न बनाऊंगा तो महाराज मुझपर अधिक रुष्ट हो जायंगे।"

निकालनेकी चेष्टा करते हैं, सौदागरोंने लिये नये नये औज़ार ईजाद करते हैं जिनसे दस मनुष्यका काम एकही करते और बडीसे बडी इमारत भी एकही हफ्तेमें तय्यार होजाय और बिना मरम्मत किये सदा बनी रहे। हर मौसममें फल फला करे तथा उनकी गिनती भी सौगुनी बढ जाय इत्यादि इत्यादि। पर कोई भी बात आज तक पूरी नहीं हुई। नतीजा यह निकला कि सारा देश उजाड होगया, मकान खण्डहर होगये, और मनुष्य सब दरिद्र अन्न वस्त्रहीन होगये। इतने पर भी सुधारकगण निराश नहीं हुए हैं। और भी पचास गुने साहस और उत्साहसे अपने उद्देश्य साधनमें लगे हैं। लेकिन मुनोडीको यह सब पसन्द नहीं है। वह वही अपनी पुरानी चाल पसन्द करता है। जिस तरहसे उसके पुरखा लोग रहते आये हैं उसीमें वह अपना दिन काटता है। और सौ दो चार बडे आदमी इसके मतके हैं। यह सभी देश शत्रु और मूर्ख समझे जाते हैं। यह लोग अपनी अपनी भलाई और आराम देखते हैं देशकी उन्नति नहीं चाहते हैं यही इन पर दोष लगाया जाता है।

शेषमें लार्ड मुनोडी फिर यों कहने लगा—यहांसे तीन मील दूर एक पहाडकी बगलमें पनचक्कीका पुराना खण्डहर अब तक मौजूद है। यह नदीकी धारसे चलाई जाती थी। इससे मेरा और मेरी अनेक प्रजाका मजेमें गुजारा होता था। सात साल की बात है कि इन सुधारकोंने इस पुरानी पनचक्कीको तोड कर एक नई बनवानेका तथा पानीके लिये एक नहर खुदवानेका प्रस्ताव किया। उस समय उन लोगोंने इस काममें मुझे बहुतसे फायदे दिखलाये। कहा नल और इञ्जिनके द्वारा नहरसे पानी ऊपर चढाया जायगा। हवा ऊंची जगह पर जलको कम्पायमान कर नीचेकी अपेक्षा उसमें अधिक शक्ति उत्पादन कर सकती है। उस समय दरबारसे मेरा कुछ ऐसा मेल मिलाप भी न था और मित्रोंने भी इधर बहुत कहा सुना लाचार मैंने सुधारकोंके प्रस्तावको अङ्गी-

काम करलिया। पुरानी पनचक्की उठवा दीगई और नईसे काम लगाया गया। कोई सौ आदमी दो बरस तक काम करते रहे पर हुआ वही ढाकके तीन पात। सुधारकगण सिरही सबे दोषका ठिकरा फोड़ कर छुटकार हुए। तबसे वह लोग बात बातमें सुधारही मटाक करते हैं। अब दूसरोंको बातें बना कर फसाते हैं पर एक कार्य्य अभी तक नही हुए हैं।"

कुछ दिनोंके बाद हम लोग शहर वापिस आये। सुधारकों की पाठशालाएं देखनेकी अभिलाषा हुई पर पाठशालावालोंसे मुनोडीका मेल जोल नही था अतएव उन्होंने अपने एक मित्रको मेरे साथ कर दिया। मैं सहर्ष विद्यालय अवलोकनको चला क्योंकि लड़काईमें मैं भी एक तरहका सुधारक था।

## पञ्चम परिच्छेद।



यह विद्यालय एक बड़ी भारी इमारत नही है। सड़कके दोनो ओर जो जो घर पुराने पड़ते जाते हैं वही सब खरीद कर विद्यालय मे मिला लिये जाते हैं। इसीसे विद्यालयके घरोंका एक सिलसिला चला गया है।

हवा गर्म करनाही उसका उद्देश्य था। उसने मुझसे कहा— "आठ बरसके बाद मैं जरूर लाट साहबके बगीचेमें सूर्य्यकी किरणें पहुँचानेके योग्य हो जाऊंगा लेकिन फिकर यह है कि मेरे पास पूँजी नहीं है। आप जानते हैं कि रुपयेके बिना कोई काम नहीं होता। ककड़ीकी फसल भी अच्छी नहीं होती उससे दरभी बहुत चढ गई है सो आप कुछ मदद करें तो बहुत उपकार होगा।" मुनीडी पहलेहीसे जानता था कि विद्यालयवाले सबसे भीख मांगते हैं। इसी लिये उसने चलनेके समय कुछ रुपया मेरे हवाले कर दिया था। वही मैंने उसे दे दिया।

दूसरे कमरेमें घुसतेही ऐसी दुर्गन्धि आई कि मैं घबरा कर लौटने लगा। पर मेरे साथीने ऐसा करनेसे मना किया। आखिर बिना नाक मूंदेही भीतर घस पडा। यहांके सुधारकजी सबसे पुराने तथा बूढ़े थे। आपका मुंह तथा दाढ़ी पीली थी। हाथ और कपडे गलीजसे भरे हुए थे। जब उनके निकट पहुंचा तो उन्होंने गले लगाया। अगर मैं जानता कि वह मुझे गले लगावेंगे तो कदापि वहां न जाता। ऐसे आदर सम्मानको दूरहीसे नमस्ते है। यह महाला मनुष्यकी विष्ठाका पुन अन्न बनानेके लिये सिर मार रहे है। इन्हें सुधारक-समाजसे हफ्तेमें एक मटका गुह मिला करता है।

तीसरेको बर्फका बारूद बनानेमें व्यस्त देखा। अग्निको तरल बनानेके विषयमें एक पोथी भी इसने लिखी थी जिसे वह छाप छपाना चाहता था। मैंने उस पोथीको देखा भी था।

चौथे कमरेमें एक असाधारण कारीगर था। उसने मकान बनानेकी नई प्रणाली निकाली थी कि पहले छत बना कर तब दीवार और नीव इत्यादि बनाना चाहिये। मकड़ी और मधु-मक्खियोंका उदाहरण बतला कर उसने कहा कि यह कुछ कठिन कार्य्य नहीं है।

पाचवें घरमें एक जन्मका अन्धा था। उसके कई चेले थे। वह सब भी जन्मान्ध थे। चित्रकारोंके लिये रङ्ग बनानेकी

इनका काम था कूद कर और सूंघ कर वह रङ्गोंको चुन लेते थे। भाग्यका दोष है कि चेलोंकी तो क्या गुरु भी अपना करतब भली भांति सुफल न दिखला सके। चित्रकारोंने इन लोगोंका खूबही उत्साह बढ़ाया है।

छठे आविष्कर्त्तासे मैं बहुतही प्रसन्न हुआ। इसने हल. बैल तथा मजूरोंका खर्च बचानेके वास्ते सूअरोंसे जमीन जुतवानेका एक नया ढङ्ग निकाला है। वह यह है कि तीन बीघे जमीनमें छ छ इञ्च पर आठ इञ्च खोद कर बलूत, खिजूर, अखरोट तथा उन चीजोंको जिन्हें सूअर पसन्द करते हैं गाड़ देना फिर छ. सौ या अधिक सूअर उस खेतमें छोड़ देना चाहिये। सूअर सब उन चीजोंके लालचसे सारे खेतको थोड़ेही दिनोंमें खोद डालेंगे। सिर्फ यही नहीं अपने मैलेकी खाद भी उसमें डालते रहेंगे। फिर उसमें खेती करो। यह बात सत्य है कि परीक्षा करने पर खर्च और मिहनत तो ज्यादह हुई परन्तु फसल कुछ नहीं। जो हो, इसकी उन्नति करनी चाहिये।

लायक हो जायगी। गोंद, तेल आदि लसलस पदार्थही मक्खियों का उपयुक्त आहार है।

मेरे वायुगोलेकी कुछ शिकायत थी। मेरा साथी मुझे डाक्टर साहबके पास लेगया। आप इस रोगकी चिकित्सामें अच्छे नामवर पुरुष थे। आपके पास एक फुकनी जिसमें आर्थोदानका पतला लम्बा मुँह लगा था। इसी फुंकनीके मुँहको रोगीके मल द्वारमें आठ इञ्च घुसेड़ कर आप भीतरकी दूषित वायु खैंच लेते थे। अगर वायुगोलेका वेग प्रबल हुआ तो आप उलटी क्रिया करते अर्थात् मल द्वारकी राह बाहरकी हवा पेटमें खूब भर देते थे बस यह नई हवा दूषित वायुके सङ्ग बड़े जोरसे निकल पड़ती थी और रोगी चङ्गा होजाता था। इन दोनों तरहसे एक कुत्ते का इलाज करते डाक्टर साहबको देखा था। पहले उपायसे तो कुछ नतीजा निकला नहीं पर दूसरेसे कुत्तेका कामही तमाम हो गया। डाक्टर साहब उसके जिलानेके उद्योगमें लगे और हम दोनों वहांसे नौ दो ग्यारह हुए क्योंकि कुत्तेकी हवासे जी बहुत घबरा गया था।

और भी अनेक कमरे मैंने देखे जिनका वर्णन कर पाठकोंको दिक करना मैं नहीं चाहता। अब तक मैंने विद्यालयका एकही भाग देखा था। दूसरे भागमें आध्यात्मिक और वैषयिक उन्नतिके चाहनेवाले लोग थे। पहले मैं एक मुख्य व्यक्तिका जो विश्व शिल्पी कहलाता था, हाल सुनाता हूं। वह मानव जातिकी आयु बढ़ानेके लिये तीस सालसे सिर खपा रहा था। उसके इलाके दो बड़े बड़े कमरे विचित्र पदार्थोंसे भरे हुए तथा पचीस मनुष्य काम करनेवाले थे। कुछ लोग हवाको जमाकर भूनेके योग्य बनानेमें कुछ सङ्गमरमरको तकियेके लिये मुलायम करनेमें और कुछ लोग घोड़ोंको लगड़ानेसे बचानेके लिये उनके सुमको पत्थर बनानेमें लगे हुए थे स्वय उस्तादजी उस समय दो कामोंमें माथा लड़ा रहे थे। एक तो यह था कि भूमिमें भूसीही बोना चाहिये क्योंकि बीजत्व

भूमीहीमें है। इसे उन्होंने कई प्रकारसे सिद्ध भी किया पर मेरी समझमें कुछ न आया। दूसरा यह कि गोंद, धातु और जड़ी बूटी मिला कर एक ऐसा मरहम बने जिसके लगानेसे भेड़ोंकी देह पर ऊन न निकले। वह कहता था कि थोड़ेही दिनोंमें राज्य भरमें ऊनहीन भेड़ें हो जायगी।

अब हम लोग पाठशालाके उस भागमें जा पहुँचे जहां काल्पनिक विद्याके पढ़नेवाले रहते थे। जिस अध्यापकसे पहले भेंट हुई वह चालीस विद्यार्थियोंको लिये एक बड़ी कोठरीमें बैठा था। दण्ड प्रणामके बाद मेरी दृष्टि एक चौखट पर जा पड़ी जो बड़ी लम्बी चौड़ी थी बल्कि यों कहना चाहिये कि वो कोठरीका ज्यादा हिस्सा घेरे हुए थी।

बालकोंसे चोखट पर लिखने हुए अक्षरोंको धीरे धीरे पढ़नेके लिये तथा जहां दो चार शब्द इकट्ठे मिले उन्हें लिखनेके लिये शेष चार विद्यार्थियोंसे कहा। दो चार बार इसी प्रकार कल घुमाई गई हर एक चक्करमें शब्दावलीका स्थान बदलता जाता था।

लड़के छ घण्टे रोज इस तरह परिश्रम करते थे। अध्यापकने कई बड़ी बड़ी पोथियां दिखलाईं जो भग्न वाक्योंका सग्रह थी। उनको पूरा करके विज्ञान और शिल्पका एक पूरा भण्डार बनाने की उसकी इच्छा थी।अगर सब कोई चन्दा करके ऐसे ऐसे पांचसौ यन्त्र लगाडोमें स्थापित करदें तो बहुत कुछ उन्नति हो सकती है।

फिर मैं भाषा विद्यालयमें गया। वहां तीन जन बैठे स्वदेश भाषाको उन्नत करनेका परामर्श कर रहे थे। पहला प्रस्ताव यह था कि अनेकाक्षर शब्दके बदले एकाक्षर शब्दका प्रयोग तथा क्रिया को निकाल कर भाषाको संक्षेप करना। वस्तुत: संसारमें जो कुछ विचारा जा सकता है सो सब सञ्ज्ञाके सिवा और कुछ नहीं है।

दूसरा प्रस्ताव था शब्द मात्रको दूर करनेका। इससे स्वास्थ्य भी ठीक रहेगा और भाषा भी अत्यन्त संक्षेप हो जायगी। यह साफ प्रगट है कि जितने शब्द हम बोलते हैं उनसे हमारे फेफड़े को आघात पहुंचता है। बस इसीसे आयु भी क्षीण होती जातीहै। जब सब वस्तुओंकी सञ्ज्ञाही शब्द है तो सब कोई उन वस्तुओंही को अपने अपने साथ क्यों न लिये फिरे जिनके बारेमे बात चीत करना हो। अगर स्त्रियां गवार और मूर्खोंके साथ मिल कर विद्रोह का भय न दिखाती तो अब तक यह रीति चल गई होती और प्रजाको भी लाभ पहुंचता। जो हो, बहुतसे पण्डित और ज्ञानी इस नई रीतिसे चलते हैं अर्थात् बोलनेके बदले चीजोंहीसे काम निकालते हैं। लेकिन इसमें एक बड़ी भारी कठिनाई है। वह यह कि किसीके बहुत तरहकी बातें करनी हुई तो उसे अपनी पीठ पर सब चीजोंका गट्ठर लादना पड़ेगा या दो मजदूर करने पड़ेंगे। मैंने इनमेंसे दो अध्यापकोंको फेरीवालोंकी तरह बोझसे

लटे हुए अक्सर देखा था। अगर कहीं रास्तेमें दोनोंको आपसमें भेंट होगई तो गठरिया खोल कर घण्टों बात चीत करते पर मुंह दोनोंहीके बन्द रहते थे। बातें पूरी होजाने पर अपने अपने सामानको बोरेमें रख कर चलते बनते थे। दोनो दोनोंकी मदद गठरिया उठानेमें करते थे।

मामूली बातचीतके लिये हरएक आदमी जेबमें और बगलमें थोड़े मजेमें लेजा सकता है। और घरमें तो कोई वस्तु कम होना ही न चाहिये। बैठकमें भी इस कलित सम्भाषणके निमित्त समस्त वस्तुएं प्रस्तुत रहना अवश्यक है।

इस तरहके सम्भाषणमें सबसे बड़ा लाभ तो यह होगा कि सब देशवाले जो एकही तरहकी वस्तु व्यवहार करते हैं इस भाषाको समझेंगे और फिर यह जगत्‌भाषा हो जायगी। बस राजदूतगण सहजमें विदेशी राजा या मन्त्रियोंकी बोलिया समझने लग जायगे।

गणित पढ़ानेकी परिपाटी ऐसी विलक्षण देखी कि यूरोपवाले उसका अनुभव भी नहीं कर सकते हैं। गणित सम्बन्धी प्रतिज्ञा और प्रमाणादि पतली रोटी पर लिख कर बालकोंको भूखे पेटमें खिलाये जाते हैं और फिर तीन दिन तक रोटी और पानीके सिवा और कुछ खानेको नहीं दिया जाता है। रोटीके परिपाक होजाने पर उसका प्रभाव मस्तिष्क पर पहुंच जाता है। यही उन लोगोंकी धारणा है। परन्तु अभी तक यह ढंग ठीक नहीं उतरा है इसके भी कारण हैं। एक तो स्याही गड़बड़ करती है दूसरे लड़के परहेजसे रहते नहीं।

## षष्ठ परिच्छेद।



करते थे कि राजा महाराजगण पण्डित, योग्य और धार्मिक लोगों होका अपना कृपापात्र बनाना पसन्द करें—मन्त्रीगण सबकी भलाईका विचार करें—योग्य, गुणी और उत्तम कार्य्य करने वालोंको पुरस्कार मिला करे—राजकुमारोंको ऐसी शिक्षादी जाय जिससे वह अपने तथा प्रजाके स्वार्थको समझें—राज्यके लिये वही लोग चुने जाय जो इन रीतियोंको बरते इत्यादि बहुतसी बाते थी जो कभी किसीने सोची भी न होंगी। इन बातोंका पूरा होना मुझे असम्भवही दीखता है।

परन्तु जो हो इतना मैं अवश्य कहूंगा कि सब प्रस्तावही ऐसे न थे। एक बडा बुद्धिमान डाक्टरथा जो राजनीतिके तत्वको अच्छी तरह समझता था। उसने सब प्रकारके रोग और कलङ्की अव्यर्थ महौषधि ढूंढनेमें जो राजाके दोष और कर्मचारियोंकी लम्पटता से प्राय होते हैं, अच्छा परिश्रम किया था। यह कहा जाता है कि सभासमितिवाले बहुधा चित्तकी तीव्रता तथा उत्तेजनादिसे प्रायः दुःखित रहते हैं। उनके सिरकी विशेष कर हृदयकी बीमारियां होती है। तिल्ली, घुमटा मूर्छादि रोगोंसे वह पीडित होते है। गलगण्ड तीक्ष्ण तथा मन्दक्षुधा प्रभृति नाना प्रकारके रोग उन्हें घेरे रहते है जिनके नाम अनन्त है। इसलिये डाक्टर साहब की राय है कि अधिवेशनके पहले तीन दिन कुछ डाक्टर हाजिर रहा करें जो सभा भङ्ग होनेके समय प्रत्येक सभासदकी नाडी देखें। फिर चौथे दिन औषधिकी व्यवस्था करे।

यह भी लोकापवाद है कि राजाके प्रिय मन्त्रियोंको भूलनेको बीमारी होती है। डाक्टर साहबकी राय थी कि प्रधान मन्त्रीका चिकित्सक बहुत संक्षेप और स्पष्ट रूपसे कामकाजके विषयमें जो कुछ कहना हो सो उनसे कहे और चलनेके समय उनकी नाक मलदे या पेट पर एक घूसा जमावे या घट्टाको कुचलदे या दोनो कानोंको खेंचे या सूई चुभोदे या बांहमें जोरसे चुटकिया काटे

जिनसे फिर वह भूल न जायं। दरबारके दिनोंमें जब तक काम पूरा न होजाय रोज मन्त्रीको इसी तरह चिताना चाहिये।

अगर सभाओंमें लोग लड़ पड़े तो उनके मेल मिलाप करा देने का बहुत अच्छा यत्न डाक्टर बतलाता था। वह कहता था कि दोनों दलोंमेंसे सौ सौ मुखियोंको चुन कर दो दोका ऐसा जोड़ा लगावे कि जिनके सिर आकारसे प्राय समान हों। इन जोड़ोंको एक पातमें बिठादे।' दो अच्छे जर्राह ठीक एकही साथ एक जोड़े के सिरका पिछला हिस्सा ऐसे ढङ्गसे काटलें कि दोनोंके मस्तिष्क आधे आधे होजाय। फिर एकका मस्तिष्क दूसरेके सिरमें लगादे। तब आपसमें मेल हो जायगा। मगर यह काम जरा कठिन है। पर वह कहता था कि तनक होशियारी करनेहीसे ठीक ठीक हो जायगी क्योंकि जब दो तरहके मस्तिष्क एकही सांचेमें आजायगे तो बहुत जल्दी विवाद मिट जायगा।

स्त्रियां सुन्दरता और कपडे पहननेकी सुघडाई पर टेक्स दें। पुरुषोंकी तरह यह सब भी अपने अपने सौन्दर्य और वेशविन्यास का विचार करेंगी। परन्तु दृढता, सतीत्व, सुशील और सुन्दर स्वभाव पर टेक्स नहीं लगना चाहिये क्योंकि इससे ज्यादे खर्चा बैठेगा।

और एक सज्जनने एक कागज दिखाया जिसमें राजा महाराज के विरुद्ध जो कुछ षडयन्त्र या विद्रोह होते हों उनके प्रगट करने के उपदेश सब लिखे थे। वह कहता था कि जितने बडे बडे राज नीतिज्ञ लोग हैं वह जिन पर सन्देह हो उनके भोजनकी, भोजनके समयकी, किस करवट सोते हैं, किस हाथसे आबदस्त लेते हैं इत्यादि बातोंकी परीक्षा किया करें। उनकी विष्ठाकी भली भांति जांच करें तथा उसकी रङ्गत, गन्ध, स्वाद गाढेपन आदिकी देख भाल रक्खें। तजरबेसे देखा गयाहै कि मनुष्य पखानेमें जैसा गम्भीर अभिनिविष्ट और तत्पर होता है वैसा और कभी नहीं होता। ऐसी अवस्थामें उसने स्वयं परीक्षा करके दिखाया कि राजाको मार- नेका विचार करनेसे विष्ठाका रङ्ग हरा होजाता है। लेकिन जब विद्रोहकी अथवा राजधानीको भस्मकर देनेकी इच्छा मनमें होती है तो उसका कुछ औरही रङ्ग हो जाता है।

बिलकुल बातें विशदरूपसे लिखी हुई थी। कई बाते राज- नीतिज्ञोंके लिये अद्भुत तथा लाभकी भी थी। लेकिन मेरी समझ से विषय अपूर्ण था। मैंने साहस करके कह दिया कि अगर आप चाहें तो मैं भी कुछ नये उपाय बता सकता हूं। उसने सादर मेरे प्रस्तावको स्वीकार किया और जो कुछ मैंने बताया सो ग्रहण किया। बहुत कम ग्रन्थकार दूसरेकी बताई बातें मानते हैं।

मैंने कहा—"त्रिवनियाके राज्यमें जिसे वहांवाले 'लग्डन' कहते हैं मैं कुछ दिन रह आया हूं। वहांके अधिकांश निवासी षड्यन्त्रोंको प्रकाश करनेवाले, शपथ खानेवाले, अभियोग चलाने वाले, जासूसी करनेवाले तथा गवाही देनेवाले इत्यादि हैं। यह लोग अपने साथ नाना प्रकारके यन्त्रादि रखते हैं और राज्यसे वेतन

प्रशान्त महासागरके उत्तर विस्तृत है जो लगाडोसे डेढ़सौ मीलसे अधिक दूर नहीहै। वहां मलडो नाडो नामका एक सुन्दर बन्दरहै। लगनग द्वीपके रहनेवाले यहा आकर तिजारत करतेहैं। यह जापानसे पूरब तीनसौ मील पर बसा हुआ है। जापानके महाराज और लगनगके राजामें खूब मेल मिलापहै इसीसे दोनो टापुओंमें जहाजों की आवा जाई अकसर बनी रहती है। मैंने इसी राहसे युरोप पहुंचनेका मनसूबा किया। मैने दो खच्चर भाडे किये तथा एक बेगार राह बताने और माल टाल ढोनेके लिये। सुनोडोसे मै बिदा हुआ। चलनेके समय उसने खूब दिया लिया था।

रास्तेमें कोई घटना लिखनेके योग्य नहीं हुई। खुशी राजी मलडो नाडो पहुंचा। यहा लगनग जानेके लिये कोई जहाज तैयार न था और न जल्दी जानेकी सम्भावनाही थी। लाचार वहां टिकना पडा। बाजार छोटा मोटा अच्छा था। एक आदमी से जान पहचान होगई। उसने बडी खातिर की। वह बडा भला मानस था। उसने कहा कि लगनगके लिये जहाज एक महीनेमें कममें नहीं छूटेगा। तब तक चलिये पासहीके गलबडब ड्रिब नामक छोटेसे टापूकी सैर कर आवे। मै भी राजी होगया। एक छोटीसी ष्टीमर किराये कीगई। उस पर सवार होकर हम लोग चलते हुए।

गलबडब ड्रिब शब्दका अर्थ है जादूगरीका द्वीप। यह छोटासा मझेला टापू है। यहाकी जमीन उपजाऊ है। यहा एक तरह की जाति निवास करती है जो सबके सब जादूगर है। राजा भी इसी जातिका है। यह आपसहीमें व्याह करते है। जो सबमें बडा होता है वही राजगद्दी पर बैठता है। राजाका मकान सुन्दर और बगीचा मनोहर था। चारों ओर पत्थरकी बीस फुट ऊंची दीवार थी। भीतर गोशाला, गोदाम आदि अलग अलग बनी हुई थीं।

राजाके नौकर चाकर जो थे सो सब विचित्रही थे। राजा

जादूके बलसे चाहे जिस मुर्देको बुलाता और पके चौबीस घण्टे उससे काम लेता। इससे ज्यादे नहीं ले सकता और न फिर उसी मुर्देका बिना भारी जरूरतके तीन महीनेके अन्दर बुला सकता था।

जब हम लोग वहां पहुंचे तो दिनके ग्यारह बजे थे। मेरे साथियोंमें से एकने जाकर मेरे आनेकी खबर राजाको दी। आज्ञा पाकर मैं भी भीतर गया। दोनो ओर सिपाही खडे थे जिनकी पोशाक और सजावट अनोखी थी। उनके चेहरे देख कर मैं इतना डर गया था कि लिख नहीं सकता। वह सभी भूत थे। दालान वगैरहको लांघ कर दीवानखासमें जापहुंचा। मेरे साथ दो आदमी और थे—एक तो मित्र और एक मित्रका सहचर। राजा सिंहा-सन पर बैठा था। तीन तीन बार हम लोगोंने सलाम किया। कई प्रश्नके बाद राजाने बैठनेकी आज्ञा दी। सिंहासनकी निचली सीढी के पास तीन तिपाइयां रखी थीं उन्हीं पर हम तीनों बैठ गये। यद्यपि बलनी बरबीकी भाषा वहांकी भाषासे बिलकुल जुदी थी। तथापि राजा उसे समझता था। उसने उसी भाषामें मेरे सफरका हाल पूछा और उंगलीके इशारेसे अपने पारिषदोंको हट जानेके लिये कहा। वह सब इशारा पातेही ऐसे दफन होगये जैसे जाग-उठने पर सपना होजाता है।

को सत्रमें रहनेके लिये कहा गया पर हम लोग न रहे। इसके लिये जग प्रार्थना करनी पडी थी। हम लोग राजमहलके बाहर एक घरमें सोये और सवेरे उठ कर फिर राजाके पास गये।

इस प्रकार वहां हम लोग दस दिन रहे। दिनको महलमें और रातको बाहर रहते थे। फिर तो मैं भूतोंसे ऐसा ढीठ होगया कि क्या लिखूं। सब डर भय जाता रहा। अगर कुछ रह भी गया होगा तो उसे कौतूहलने दबा दिया था। राजाने मुझसे कहा— "कहो जिस भूतको बुलाऊं। सृष्टिकी आदिसे आज तक जितने मनुष्य मरे हैं सब आसकते हैं। तुम जो चाहो सो पूछ सकते हो पर एक बात याद रक्खो कि जो जिस समय जीवित था उससे उसी समयकी बातें पूछना आगे पीछेकी नहीं क्योंकि वह लोग कभी झूठ नहीं बोलते सदा सच बोलते हैं।" मैंने सब स्वीकार किया। हम लोग जिस कमरेमें थे वहासे बगीचा साफ दिखाई पडता था। सबसे पहले मैंने "अगर बेला" की लडाईके बाद बडे सिकन्दरको ससैन्य देखना चाहा। बस राजाके उसली हिलातेही खिडकीके नीचे एक बडे लम्बे चौडे मैदानमें सब प्रत्यक्ष होगया। सिकन्दर भीतर बुलाया गया। बडी मुश्किलसे उसको ग्रीक भाषा समझमें आई थी। उसने कसम खाके कहा—"मुझे विष नहीं दिया गया। बहुत शराब पी जानेके कारण ज्वरसे मैं मरा था।"

फिर अल्पस पर्व्वत लांघते हुए हनीबलको देखा। उसने कहा कि अंगूरी शराबकी एक बून्द भी मेरे कम्पमें न थी।

सीजर और पोम्पे ससैन्य दिखलाई पडे जो लडनेको तैयार थे। सीजरको अपनी पिछली बडी जीतके कारण जुलूसमें सज धजके निकलते देखा। फिर रोमकी सिनेट सभाको एक बडे हालमें और आजकलके प्रतिनिधियोंको दूसरेमें अवलोकन किया। पहलेमें मालूम होताथा कि वीर और देवता विराजित हैं और दूसरेमें ठग, जेबकतरे डाकू, फेरीवाले, हरमुष्टक और हुडदङ्गे भरे हुए हैं।

राजाने मेरे कहनेसे सीजर और ब्रूटसको बुलाया। ब्रूटसको

देख कर चित्तमें भक्तिका सञ्चार होआया। उसके चेहरेसे वीरता, पूर्ण धर्म प्रियता, दृढ़ प्रतिज्ञता, निर्भीकता, सच्ची देशहितैषिता, उदारता टपकी पड़ती थी। मीजर और ब्रूटसमें खूब मेल मिलाप देख कर मुझे अत्यन्त प्रसन्नता हुई। मीजरने मेरे सामने स्वयं मुक्तकण्ठसे स्वीकार किया था—"मेरे जीवनके बड़े बड़े कार्य्य भी अखिल अंशसे मेरे मारे जानेके तुल्य गौरव युक्त नहीं है।" ब्रूटससे मेरी बहुत बात चीत हुई। वह कहता था—"मेरे पुरखे जूनियस, सुकरात, एपामिराडस, कानिष्टकेटो, म्स्टोमस मोर और मैं सदा एक सङ्ग रहते हैं इनके जोड़का सातवां न कोई हुआ न होगा।"

और कितने महात्माओंका दर्शन मैंने किया सो सविस्तर लिख कर पाठकोंको कष्ट देना नहीं चाहता। सारांश यह कि सब युगों की सब बातें आखोंके सामने आगई थी। मैं विशेष कर उन्हीं लोगोंको देख कर सन्तुष्ट हुआ जो दुष्टों और पराये राज्यके छीनने वालोंका दमन कर पीडित दुःखित जातियोंको स्वाधीनता प्रदान कर गये हैं। इन सब व्यापारोंको अवलोकन कर मैं कितना प्रसन्न हुआ सो लिख कर बतलाना असम्भव ही है।

अष्टम परिच्छेद।

---

जानना तो दूर रहा कोई उनके नाम भी न जानता था। एक भूत ने जिसका नाम मालूम नहीं चुपकेसे मेरे कानमें कहा कि यह टीकाकार लोग प्रेतलोकमें कवियोंके पास मारे लज्जाके कभी फटकते भी नहीं क्योंकि इन सबने अशुद्ध टीका लिख लिखकर सबको बहकाया है। मैंने डिडीमस और युष्टाथियस दो टीकाकारोंको होमरके सामने पेश किया तो आपने उनको योग्यतासे बढ कर आदर किया और कहा कि कवियोंके कर्मको समझनेके लिये बुद्धिकी आवश्यकता है। स्कोटस और रेमसके आने पर जब मैंने उनका वृत्तान्त कह सुनाया तो अरिष्टोटसका धीरज जाता रहा। उसने छूटतेही उनसे पूछा—क्या बाकी लोग भी तुम्हारे ऐसे मूर्ख हैं।

पांच दिन तक मै प्राचीन विद्वानोंसे सम्भाषण करता रहा। रोमके पहले बादशाहोंमेंसे बहुतोंको देखा। एक विख्यात रसोइयेको बुलाया जो सब सामग्री प्रस्तुत न रहनेके कारण अपनी पाक चातुरी न दिखा सका।

मेरे दोनो साथी किसी जरूरी कामके सबब ज्यादे ठहरना नहीं चाहते थे। लाचार मुझे तीनही दिनमें सबको देखना पडा। दो चारसौ बरसके अन्दर युरोप या विलायतमें जो अच्छे अच्छे नामवर होगये है उनके दर्शनकी अभिलाषा हुई। मैं पुराने घराने के नामी पुरुषोंका बडा भक्त हूं इसीलिये मैंने दो चार दर्जन राजाओंको तथा उनके आठ दस पुरुषोंको क्रमसे बुलवाया। पर पीछे मुझे बडा अफसोस हुआ क्योंकि राजकुलमें राजपुरुषोके बदले मसखरे, ओछे, इटलीके पादरी, हजाम वगैरह ही नजर आये। मैं और भी कुछ पतेकी कहता पर राजाओंको आदरकी दृष्टिसे देखता हूं इससे कुछ कह नही सकता। जब इनकी यह दशा है तो राव, उमराव और बाबू लोगोंके बारेमें कहाही क्या जाय? किसी किसी बंशके लोगोंकी एक आकृति विशेष होती है। जिससे वह पहचाने जाते है। यह बात किस कुलमें कबसे चली सो पता लग- . मुझे कुछ कम आनन्द नहीं हुआ था। क्यों

किसी कुलमें लम्बी ठुड्डिया, क्यों दो पीढ़ियों तक दुष्ट, दो तक बेवकूफ और ठग आदि होने लगे सो मुझे अच्छी तरह मालूम होगया। कैसे कोई कोई खानदान निठुरता, अनल्पता और भीरुता के लिये विख्यात होगया और किसने पहले दुष्ट रोगका बीजारोपण अपने कुलमें किया इत्यादि बातोंका भी पता मुझे लगगया। साराश यह कि एक भी विशुद्ध वंश दृष्टिगोचर न हुआ।

आधुनिक इतिहासोंसे मैं बहुत घबरा गया। क्योंकि सौवर्ष पहलेके राजघरानेके नामवर पुरुषोंकी अच्छी तरह खोज करनेसे भली भाति प्रगट होगया कि बेईमान लेखकोंने दुनियाको बोसा धोखा देरखा है। सब लोग नितान्त डरपोक भीरुको युद्ध विद्यामें पटु मूर्खोंको चतुर, खुशामदियोंको सच्चा, नास्तिकोंको धर्मात्मा, व्यभिचारियोंको सदाचारी और जासूसोंको सत्यवादी समझने लगे हैं। जबोंकि घूसखोर होने और आपसके ईर्षाद्वेषसे कितनेको विचारे निरपराध और सज्जनोंको देशनिकाला तथा फासी हुई कितनेही दुष्ट अत्याचारियोंको ऊचे ऊचे पद मिले और कितनेही पेटार्थी, कुटने, भाड और रण्डियोंकी खूब चली बनी। और भी बहुतसी बातोंका गुप्त भेद सुन कर मनुष्य जाति की विद्या बुद्धि पर घृणा होने लगी थी।

जल सेनापतिने कहा—"एक तो मै युद्ध करना नहीं जानता दूसरे शत्रुसे भी मिल गया था तो भी मेरीही जीत हुई।" तीन राजोंने भी कहा—"हम लोगोंने भी कभी किसी गुणीको ऊंचे पद पर नियत नही किया। भूलसे या मन्त्रियोंके विश्वासघातसे जिनका हम सदैव विश्वास करते थे भलेही कोई होगया हो तो हम कह नहीं सकते। अगर हम लोग फिर जी उठें तो ऐसा कभी न करें।" इसके सिवा अच्छी अच्छी युक्तियां दिखलाकर वह यह भी बोले कि अत्याचारके बिना राजसिंहासन ठहर भी नहीं सकता है क्योंकि स्थिरता दृढता, एकाग्रतादि गुण सर्वसाधारणके कार्य्यके बाधक हैं।

किस प्रकारसे बहुतेरे मनुष्य बडी बडी उपाधिया तथा ऐश्वर्य्य पाजाते है सो जाननेके लिये मुझे अत्यन्त लालसा हुई। राजासे कहने पर उपाधि तथा ऐश्वर्य्य पाये हुये आधुनिक समयके अनेक भूत बुलाये गये। इन लोगोंने अपने अपने धन वा मान पानेके जो कुछ कारण बताये सो सुन कर बडी ग्लानि हुई। झूठ बोलना झूठी गङ्गाजली उठाना, जुआचोरी तथा कुटनापन करना आदि पापकर्म्महीसे प्रायः लोग बडे हुए थे। सबने स्वीकार किया कि कोई स्त्री और कन्याके व्यभिचारसे—कोई स्वदेश वा राजाकी बुराई करनेसे—कोई विष प्रयोगसे और बहुतेरे अन्यायसे निर-पराधोंको विनष्ट करके धनवान हुए थे। हम गरीबोंको छोटा बडे आदमियोंका अदब करना चाहिये परन्तु इन विचित्र बातोंके मारे चुप न रह सका। पाठक क्षमा करेंगे।

मैं इतिहासोंमें अकसर पढता था कि बहुतोंने राजा और राज्य दोनोंहीको बडी बडी सेवाएंकी है। इन सेवा करनेवालोंको मैंने देखना चाहा। पीछे खोज करनेसे मालूम हुआ कि उनके नाम इतिहासोंमें नहीं हैं और जो दो चार है भी सो नराधम, दुष्ट और राजद्रोही बनाये गये हैं। और शेषको कहीं चर्चा भी सुननेमें न आई। सब नीची नजर किये बुरी दशामें मेरे पास आये थे। यह भी प्रगट हुआ कि किसीने अन्न कष्टसे और किसीने आत्मग्लानिसे प्राण दिये थे और शेष सूली पर चढ़ाये गये।

एक प्रेतात्माकी कहानी सुन कर बड़ा आश्चर्य हुआ। उसके साथ अठारह वर्षका एक बालक भी था। वह रोमनगरके एक जङ्गी जहाजका कप्तान था। उसने एक जल युद्धमें जय प्राप्त कर शत्रुके तीन जहाजोंको समुद्रमें डुबो दिया और एक छीन लिया। एण्टनीके भागनेका यही सबब था। कप्तानकी जीत हुई जहां पर उसका एकलौता पुत्र युद्धहीमें काम आया। वही पुत्र उसके साथ था। रोम आकर उसने एक दूसरे बड़े जहाजको कप्तानीके लिये जिसका कप्तान लड़ाईमें मारा गयाथा, सम्राट अगष्टससे प्रार्थना की। परन्तु अगष्टसने वह पद एक छोकरेको देदिया जिसने समुद्र कभी देखा न था। और वह उसकी बेगमकी एक दाईका लड़का था। बिचारा कप्तान निराश होकर अपने जहाज पर लौट आया पर नमाजको गये गले पड़े रोजाकी बात हुई। कप्तान असावधानीके दोषमें पदच्युत हुआ और कप्तानके सहकारीका एक दामन बरदार उस ओहदे पर बहाल किया गया। कप्तान बिचारा रोमनगर छोड़ कर बहुत दूर एक गांवमें किसानोंके साथ रहने लगा। वहीं उसकी मृत्यु हुई। मुझे इस कहानीका विश्वास नहीं हुआ तो एग्रीपाको जो उस जहाजका सेनापति था

विगाड दिया, आकार कैसा छोटा कर दिया और ... तक कहें सब तरहसे कमजोर करके कैसा कुरूप कर दिया है।

इन सबके बाद मैंने इङ्गलैण्डके पुराने ढङ्गके ...का दर्शन किया जो एक समय सादा भोजन, सादी पोशाक ... की चाल चलनके लिये, अपने व्यवहारमें सचाईके लिये, सच्ची स्वतन्त्रता साहस और देशानुरागके लिये विख्यात थे। तबके और अबके लोगों को देख कर कलेजा कांप गया। इन महात्माओंको ... रुपये के लोभमें पडकर कैसी अधःपतित होगई है। ... पार्लमेण्टके चुनावके समय वोट ( Vote ) वेच वेच कर इन ... दरबार के पापोंको खूब बटोरा है। हा हन्त!

## नवम परिच्छेद।



गलवडवड्रिवके राजासे विदा होकर हम लोग मान्डोनाडा पहुँचे। वहां पन्द्रह दिन ठहरनेके बाद एक जहाज मिला जो लग नग जाता था। मैं उसी पर सवार हुआ। दोनों सज्जनोंने मेरा वडा आदर सत्कार किया यहां तक कि रास्तेके लिये कलेवा भी मेरे साथ बाध दिया था। विचारे जहाज तक मुझे पहुंचा भी गयेथे। इस सफरमें एक महीना लगा। रास्तेमें एक बार तूफान भी आया था। खैर जहाज क्लामेगनिगके बन्दरमें पहुचा। यह लगनगसे दक्खिन पूरब बसा हुआ है।

जब मै उतरा तो किसी खलासीने दुष्टतासे अथवा भूलसे मेरी खबर कष्टम हाउसवालोंको करदी। फिर क्या था मेरी लङ्काझारी होगई। मैंने अपनेको हालेण्डवासी बताया क्योंकि मुझे जापान तक जाना था और वहा डचके सिवा दूसरे युरोपियन घुसने नही पाते थे। मैंने कष्टम हाउसके अफसरसे कहा कि मेरा जहाज वलनीवरवीके किनारे तवाह होगया। मैं किसी तरह लपूटा (उडन टापू) जापहुचा। अब मैं जापान जाया चाहता हूं। वहासे ...ने देशको चला जाऊंगा। इस पर उसने जवाब दिया—“विना

सरकारी हुक्म पाये मैं तुम्हें छोड़ नहीं सकता। अभी तुम्हारे आनेकी ख़बर सरकारमें भेजता हूं। पन्द्रह दिनमें वहांसे जवाब आजायगा तब तुम्हारी छुट्टी होजायगी।" लीजिये मैं विना अपराध कैदी होगया। मैं एक सुन्दर मकानमें पहुंचाया गया। मेरे खाने पीनेका भी सब प्रबन्ध सरकारकी तरफसे कर दिया गया। द्वार पर पहरेके लिये एक सन्तरी भी बैठाया गया। मेरे आनेकी चर्चा तमाम फैल गई। दूर देशका आदमी समझ कर सभी लोग मुझे देखने के वास्ते आते थे।

एक छोकरा मेरे साथही जहाज पर आया था। वह लगनग और मालडो नाडा दोनो जगहोंकी बोलियां जानता था। मैंने उसे अपना द्विभाषी नियत किया। उससे वहांकी भाषा भी सीखता था।

आता है तो जान बूझ कर सारी गच धूलसे शरदी जाती है। मैंने एक सज्जनको जमीन चाटते चाटते बेदम हो जाते देखा है। यहां तक कि जब वह रेंग कर खड़ा हुआ तो मुंहसे आवाज नहीं निकल सकती थी। इसकी कोई दवा भी नहीं क्योंकि जो लोग राजासे मुलाकात करने जाते हैं उनके लिये राजाके सामने थूकना या मुंह पोछना बड़ा भारी कसूर है। इसकी सजा केवल फांसी है। एक रीति और है जो मुझे बिलकुल पसन्द नहीं। जब राजा की इच्छा किसी दरबारीकी जान साधारण तौरसे लेनेकी होती है तो सारे सहन पर एक तरहकी विषैली बुकनी फैलादी जाती है। बस चाटनेवाला चौबीस घण्टेके अन्दरही यमपुर पहुंच जाता है। लेकिन यह बातहै कि राजाको अपनी प्रजाकी जान बहुत प्यारीहै और इस विषयमें वह बहुत सावधान भी रहते हैं। हमारे युरोप के राजे महाराजे भी ऐसेही हों यही मेरी वाञ्छा है। इसी लिये जब किसीकी जान बुकनीके द्वारा लीजाती है तो श्रीमान् गचको खूब साफ करके धो डालनेकी कड़ी आज्ञा देते हैं। अगर नौकर चाकर इसमें असावधानी करते तो राजा साहब बहुत नाराज होते हैं। मेरे सामनेकी बात है कि एक छोकरेकी गलतीसे एक होन हार नवयुवककी जान चली गई। उस छोकरेने जान बूझ कर डाहसे विषकी बुकनीको साफ नहीं किया था। इस अपराधके लिये उसे कोड़े लगनेवाले थे पर राजाने कृपा करके उसे छोड़ दिया और कहा—"मेरी आज्ञाके बिना फिर ऐसा मत करना।"

अच्छा अब आगे सुनिये। रेंगते रेंगते सिंहासनसे चार गजके फासले पर पहुंचा तो धीरेसे घुटना टेक मैं खड़ा हुआ। फिर सात बार जमीनसे माथा टकरा कर उस भाषाका एक वाक्य मुझे कहना पड़ा। यह पहलेहीसे मुझे रटाया गया था। इसका मतलब यह है—"श्रीमान् सूर्य्य और साढे ग्यारह चन्द्रमाओंसे भी अधिक जीवें।" इसका आपने क्या जवाब दिया सो मेरी समझमें न आया। तौभी मुझे जो कुछ रटाया गया था सो मैंने कह दिया। वह

यह है—"मेरी जिह्वा मेरे सिवर्जे मुहमे है।" अर्थात् मैं अपने दुभाषियेको बुलानेकी आज्ञा चाहता हूँ। फिर दुभाषिया आया। एक घण्टेमें ज्यादे बात चीत होती रही। राजाने जो कुछ पूछा उसका जवाब दुभाषियेके द्वारा बराबर मैं देता जाता था। मैं तो बलनीबरबी भाषामें बोलता था और वह लगनगकी भाषामें उलटा तर्जुमा करता जाता था।

राजा मेरी मुलाकातसे बहुत प्रसन्न हुए। आपने अपने कर्म्म-चारीको मेरे डेरे डण्डे तथा भोजन आदिके प्रबन्धके लिये आज्ञा दी उसने सब ठीक ठाक कर दिया।

राजाके अनुरोधसे मैं वहां तीन महीने रह गया। आप मुझ पर बहुत स्नेह रखते थे। आप मुझे एक अच्छा पद भी राजसभामें देते थे पर मैंने अङ्गीकार नहीं किया क्योंकि बुढ़ापेमें बालबच्चोंके साथही रहना उचित जान पड़ा।

दशम परिच्छेद।



हूं कि सब जवान याहू आखता कर दिये जाय। बस इससे वह अच्छी तरह काम भी करेगी और थोडे दिनोंमें अनायासही उनका वंश नाश होजायगा। इधर तब तक हम लोगोंको गदहोंका वंश बढानेमें दत्तचित्त होना चाहिये क्योंकि यह बडे कामकी चीजहै। और सबतो बारह बरसके होने पर कामके लायक होते है पर गदहा बिचारा पांचही मालसे काम करने लगता है।

प्रभुने जातीय महासभाका बस इतनाही हाल उस समय मुझसे कहना उचित समझा। मेरे विषयमें जो कुछ बात चीत वहां हुई थी उसे आपने छिपा रक्खा पर इसका फल मुझे बहुत जल्दी मिल गया। पाठकोंको आगे चल कर सब मालूम होजायगा। मेरे दुर्भाग्यका उदय उसी दिनसे समझना चाहिये।

छिनछिनोंकी कोई वर्णमाला नहीं है। जो कुछ अपने बाप दादाओंसे वह सुनते आते है वही लडकोंको बता देते है। इसीसे उनकी विद्या पुराने ढङ्गकी है। जिन लोगोंमें इतना मेल मिलाप है—जो स्वभावहीसे धर्म्मानुरागी हैं—जो बुद्धिके भरोसेही सब काम करते है और जो दूसरी जातियोंसे कुछ सम्बन्धही नहीं रखते है उनके यहां कोई घटना क्यों होने लगी ? फिर इतिहासके लिये माथाही क्यों खपाना पडेगा ? यह मैं पहलेही लिख चुका हूं कि छिनछिन कभी बीमार नहीं पडते इस वास्ते उन्हें वैद्यकी भी जरूरत नहीं होती। तो भी वह अच्छी अच्छी जडी बूटियां जानते हैं। पैरोंमें या कहीं किसी तरह कुछ चोट लग जाती है तो वह उन्ही जडी बूटियोंसे तुरत आराम कर लेते है।

चन्द्र सूर्य्यकी गतियोंके द्वारा वह वर्षकी गणना कर लेते है किन्तु महाहादिको काममें नहीं लाते हैं। इन दोनोंकी चालोंको वह भली भांति जानते है तथा ग्रहणके भेदको समझते है। ज्योतिष में उनके ज्ञानकी बस यही पराकाष्टा है।

काव्यमें छिनछिन सबसे बढे हुए है। उनके काव्योंमें पूर्णोपमा तथा यथार्थ वर्णनका आधिक्य रहता है। यह दोनों बातें हम लोगों

के अनुकरणके योग्य है। मित्रता और कृपालुता अथवा जो हिन-हिन घुडदौड या कसरतमें बाजी मार लेता है उसकी प्रशंसा अश्व-काव्यका साधारण विषय है। उनके घर यद्यपि अनगढ़ हैं तथापि गर्मी सर्दीके बचावके लिये वह चोखे हैं। वहां एक तरहके पेड होते हैं जिनकी जडें चालीस बरसके बाद ढीली पड जाती हैं। बस तूफान आतेही वह सब गिर जाते हैं। इन पेडोंकी लकडियां बहुत सीधी तथा नोकीली होती हैं। हिनहिन इन्हीं लकडियोंके खंभे तेज पत्थरसे जमीनमें दस दस इञ्चकी दूरी पर गाड कर उनके बीचमें जईकी डाटें और पत्ते लगा देते हैं बस यही उनकी दीवारें हुईं। छतें भी इसी रीतिसे पाटी जाती हैं तथा किवाड भी ऐसेही बनते हैं। हिनहिन लोहेका व्यवहार नहीं जानते।

हाथका काम हिनहिन अपने अगले सुमोंसे निकालते हैं और बडी सफाईसे सब काम करते हैं। मैंने एक उजली घोडीको सूई डोरा दिया तो उसने चटपट पिरो दिया। वह सब गाय दुहते हैं, जई काटते हैं—मतलब यह कि हाथोंसे जो काम होते हैं सो सब वह करते हैं। एक प्रकारके चकमक पत्थरको रगड कुल्हाडी आदि हथियार बनाते हैं। उन्हींसे घास तथा जई काटते हैं और याहू लोग ढोकर लाते हैं। घरमें नौकर खाली कुचल कर अन्न निकालते हैं और भण्डारमें बन्द करके रख देते हैं। यह अन्न और घास वहां आपही पैदा होती है। वह काठ और मट्टीके वर्त्तन भी एक तरहके बनाते हैं। मट्टीके वर्त्तनोंको धूपहीमें सुखा कर पका डालते हैं।

यदि कोई दैव दुर्घटना न हुई तो हिनहिन बूढ़े होकर मरते हैं। जो स्थान सबसे अप्रसिद्ध होता है वहीं वह गाडे जाते हैं जब कोई मर जाता है तो इष्ट मित्र और बन्धु बान्धव न शोक करते हैं और न हर्ष। मरनेवाला भी जरा दुःख नहीं करता। वह मरने को अपने घर जाना समझता है। किसी मित्रके यहांसे घर आने में जो दशा होती है मृत्युके समय हिनहिनकी भी वही दशा होती

है। मुझे याद है प्रभुने एक बार एक अश्वको दरमियादार किसी जरूरी कामसे बुलाया। जिस समय आनेकी बात थी उससे बहुत पीछे घोडी अपने दो बच्चोंको लिये पहुँची। विलम्बका कारण पूछने पर उसने कहा—"आज सबेरे मेरे स्वामी अपनी पहली माता के पास गये" अर्थात् मर गये है। उसके चेहरे पर कुछ भी शोक या उदासी नहीं मालूम होती थी। जैसे सब प्रसन्न बदन थे वैसे वह भी थी। तीन महीनेके बाद वह बिचारी भी अपनी पहली माके पास चली गई।

छिनछिनकी आयु सत्तर पचत्तर वर्षकी होती है। कोई कोई अस्सी तक भी पहुँच जाते है पर बहुत कम। मरनेके कुछ हफ्ते पहलेसे वह चीण होने लगते है परन्तु उन्हें किसी प्रकारका कष्ट नहीं होता है। इस समय वह असानीसे कहीं जा आ नहीं सकते इससे बन्धु बान्धवगण मिलनेके लिये घरही पर बहुत आते हैं। मरनेके दस दिन पहले वह याहूगाडी पर सबसे बदलेकी भेंट कर आते है। केवल इसी कामके लिये यह गाडी नहीं है। इस पर लगडे, बूढे तथा दूरके सफर करनेवाले चढते है। जब वह मिलने के लिये जाते है तो इष्ट मित्र और बन्धु बान्धवोंसे बडी गम्भीरतासे विदा होते हैं मानो जीवनका शेष भाग वितानेके लिये किसी दूर देशान्तरको जाते है। रा एक बात कहनेको छूटही गई थी कि छिनछिन अपनी मृत्युका समय हिसाब करके निकाल लेते है। इसमें बहुत कम भूल होती है।

मैं घोडोंकी रीति व्यवहार तथा धर्म्म कर्म्मके बारेमें और भी कुछ कहता परन्तु इन विषयोंकी एक स्वतन्त्र पोथी अलग लिखा चाहता हूं अतएव इस प्रसङ्गको यही समाप्त कर अब कुछ अपनी दुर्घटना सुनाता हूँ।

## दशम परिच्छेद।

मैंने अपने मनके मुआफिक रहने सहनेका एक मुख्तसर सा बन्दोबस्त करलिया था। प्रभुने अपने घरसे करीब छः गजके फासले पर मेरे लिये एक छोटीसी कोठरी बनवादीथी जिसकी बनावट उसी

टेगकी सीथी। मैंने उसे लीप पोत कर दुरुस्त करलियाथा। सन तथा पत्तियोंके परोंका एक गद्दा बनाया जिस पर मैं पैर फैला कर सोता था। याहुओंके बालके जालसे अकसर चिड़ियोंका शिकार करता। इनका मांस बड़ा स्वादिष्ट होता था। अपनी छुरीसे दो कुर्सियां बना ली थीं। इनके बनानेमें लाल घोड़ेसे भी कुछ मदद मिली थी। कपड़े सब फट गये तो खरहोंकी खालहोंसे काम चलाया। खरहे के आकारके वहां एक प्रकारके सुन्दर जानवर होते हैं। जिनके रोएं बड़े बारीक होते हैं। इन्हींकी खालके काम चलाऊ मोजे भी बनाये थे। जूतोंके तले घिस गये तो काठके लगाये। जब ऊपर के हिस्से भी बेकाम होगये तो याहूके चमड़ेहोंको धूपमें सुखा कर काममें लाया। वृक्षोंमेंसे अकसर मधु निकाल लाता और उसे रोटियोंके साथ खाता या शरबत बना कर पीता था। "मनको मनाना कुछ बड़ी बात नहीं है" तथा—"आवश्यकता पड़ने पर उपाय सूझता है" इन दोनों सिद्धान्तोंकी सत्यता मुझसे बढ़ कर कोई नहीं जान सकता है। वहां मेरा शरीर निरोग तथा चित्त शान्त रहता था। वहां न मेरे कपटी और विश्वासघाती मित्रही थे और न गुप्त वा प्रकट शत्रु। बड़े आदमियोंको या उनके मुसाहिबोंको प्रसन्न करनेके लिये घूस देने, खुशामद करने अथवा कुटना पन करनेकी कभी वहां नौबतही नहीं आती थी। छल वा उपद्रवकी वहां कुछ आशङ्का न थी। मेरे शरीरका सत्यानाश करनेके लिये वकील वहां न थे। मेरे चाल चलनकी देख भालके वास्ते वहां कोई जासूस न था और न रुपयेके हेतु कोई झूठे झूठे मुकद्दमे गढ़ता था। वहां निन्दा, उपहास, चबाव, बलात्कार, मूर्खता, काम, क्रोध, लोभ, मोह, दम्भ, पाखण्ड, अभिमानादि कुछ न था। चोर, जुआचोर, उचक्के, उठाईगीरे, जेबकाट, डाकू, लुटेरे इत्यादि वहां न थे और न सिफले, धूर्त्त, कुटने, भडुए, भाड़, शराबी, जुआरी तथा बकवादीही थे। न दल था न पार्टी थी और न कोई अगुआ था। वहां न कारागार, न शूली न फांसी और न कोड़े

की मारही थी। पाप करनेकी वहा कोई सामग्री न थी। बेईमान दूकानदार भी वहा न थे। कर्कसा खर्चीली और कुलटा स्त्रिया नही थीं। लण्ठ मगर अभिमानी पण्डित न थे विवादी, छली, स्वार्थी, शपथ खानेवाले, नीच साथी भी वहा न थे। नीच अपनी नीचताहीके कारण न सिंहासन पर बिठाये जाते और न सज्जन सज्जनता हेतु सिंहासनसे उतारेही जाते थे। वहा न लाट थे न जज थे न सारङ्गी बजानेवाले थे। और न नृत्याचार्य्यही थे—मतलब यह कि रोग शोक, पाप ताप वहा कुछ भी न था। बडे आनन्दसे दिन कटते थे।

प्रभुके यहा भोजन करने या मिलनेके लिये अनेक छिनछिन आते थे। वह लोगजिस कोठरीमें बैठ कर बात चीत करते थे वहा मैं भी जाने पाता था। प्रभु तथा प्रभुके साथी लोग अकसर मुझसे भी वार्तालाप करनेकी कृपा दिखाते थे। जो कुछ वह पूछते उस का जवाब मैं देता या खडा खडा उनकी बातेंही सुनता था। जब प्रभु किसीके यहा जाते तो मुझे भी कभी कभी अपने साथ ले लेते थे। प्रश्नका उत्तर देनेके अतिरिक्त और कुछ बोलनेका साहस मुझे कभी नही हुआ। हाय! बोलनेके लिये मैंने इतना परिश्रम किया सो हथाही गया। परन्तु मैं उन विषयोंको जो संक्षिप्त अथच उपयोगी थे—जो आडम्बर रहित शिष्टता पूर्णथे—जो शुष्क और नीरस न थे और जो बाधा, कठिनाई, उत्तेजना वा मत भेदसे शून्य थे, श्रवण करनेहीमें परमानन्द प्राप्त करता था। उन लोगोंका ख्याल है कि भेंट होने पर थोडी देर चुप रहनेसे बात चीतमें बहुत उत्तमता आजाती है। और यह सच भी है क्योंकि जरा चुप रहनेसे नये नये विचार मनमें उठते हैं बस वह और भी मनोहर होजाती है। मित्रता, परोपकारिता, मितव्यय तथा सुरीतिही उनके सम्भाषणके साधारण विषयहैं। प्रकृतिकी छटा, पुरानी दन्त कथा, धर्मकी मर्य्यादा, ज्ञानके अभ्रान्त नियम या जातीय महात्मामें उठानेके योग्य किसी प्रस्ताव पर तो कभी कभी किन्तु वाक्यके उच्च भावों पर

वादाविवाद होताथा। मैं कुछ अभिमान नहीं करता सत्य कहता हूं कि मेरे उपस्थित रहनेसे खूब तर्क वितर्क चलता था। क्योंकि प्रभु जब मेरा तथा मेरे देशका इतिहास अपने मित्रोंको सुनाते तब सब सब लोग बडी प्रसन्नतासे कथोपकथन करतेथे। वह सब का कहते थे सो मैं न लिखूंगा क्योंकि इससे कुछ विशेष उपकार न होगा। केवल इतनाही मैं कहा चाहता हूं कि मेरी अपेक्षा प्रभु याहुओंके स्वभावको अच्छी तरह समझते थे। वह अपने यहाके याहुओंकी योग्यता तथा कामोंको देख कर हमारे यहाके पापाचारका चित्र भली भांति खिंचते थे। वह याहुओको अत्यन्त नीच और हेय समझते थे।

मैं मुक्तकण्ठसे स्वीकार करता हूं कि जो कुछ थोडासा ज्ञानका लेश मुझमें है सो प्रभुके उपदेश तथा उनके मित्रोंके सत्सङ्गहीका फल है। मैं ह्विन्हिनोंकी दृढता, सुन्दरता और द्रुतगतिकी प्रशंसा करता हूं। उनके सद्गुणोंको देख कर उन पर मेरी अपार श्रद्धा भक्ति होगई है। पहले तो उनका कुछ प्रभाव मुझ पर पडा नहीं पर पीछे मेरा हृदय भक्ति भावसे क्रमशः बहुत शीघ्र पूर्ण होगया।

जब मैं अपने बाल बच्चोंकी, इष्ट मित्रोंकी, देशवासियोंको अथवा मनुष्य मात्रको याद करता तो वह भी सूरत शकल और स्वभावसे निरे याहूही मालूम होते थे अन्तर इतनाही था कि वह इन याहुओंसे शायद कुछ सभ्य मालूम पडते थे, उनमें बोलनेकी शक्ति कुछ विशेष थी और वह नित्य नये पाप गढनेके सिवा और कुछ काम बुद्धिसे नहीं लेते थे। जब कभी मैं अपना मुंह किसी गढहे या झरनेमें देख लेता तो चीख मार कर पीछे हट जाता था। अपने चेहरे पर आपही मुझे घृणा होने लगती थी। मैं अपना मुंह आप नहीं देख सकता था। ह्विनहिनो को देख कर आत्मा ठंढी होती थी। उनसे बोल कर चित्त प्रसन्न होताथा। रात दिन उनके सङ्ग रहते रहते मैं भी उनकी चाल ढाल की नकल करने लगा। नकल करते करते अब उसी तरह चलनेका

बहुधा अभ्यास पड गयाहै। मित्रगण अवसर ठट्ठा मारकर कहते हैं वाह! अब तो तुम घोडेकी तरह खूब दुलकी चलने लगे। पर अपनी बड़ाई इसीमें समझता हूं। चाहे कोई हसे या दूसे पर मैं यह कहनेसे कभी इनकार न करूंगा कि मैं घोडोंकी तरह बोलने को तैयार हूं।

बडे सुख चैनसे समय बीतने लगा। किसी प्रकारका कष्ट या अभाव वहां नहीं था। मैंने सोचा चलो अब जीवनके शेष भागको यहीं व्यतीत करूं पर—"निज सोची होती नहो।" एक दिन बडे सवेरे प्रभुने बुला भेजा। मै भी चट पट उठ दौडा। वहां पहुंच कर प्रभुको घोर चिन्तामें मग्न पाया। उनके चेहरेसे उदासी टपक रही थी। वह कुछ कहा चाहते थे पर कह नहीं सकते थे, किस तरह बात उठनी चाहिये शायद इसी सोच विचारमें पडे थे। थोडी देर चुप रहनेके बाद प्रभुने कहा—"मै नहीं जानता मेरे कहनेका तुम क्या अर्थ लगाओगे पर मुझे विवश होकर कहना पडता है कि पिछली महासभामें जब याहुओंकी चर्चा चली तो कई प्रतिनिधि मुझ पर बहुत बिगडे और बोले कि तुम याहू को अपने घरमें हिनहिनकी तरह रखते हो यह बडी खराब बात है। सुना है तुम बराबर उसके साथ रहते सहते तथा बात चीत करके प्रसन्न होते हो। यह काम प्रकृति और ज्ञानके विरुद्ध है। ऐसा कभी किसीने नहीं किया है और न ऐसी घटना पहले कभी सुननेमें आई है। इस लिये उस याहूको चाहे अन्यान्य याहुओंके साथ रक्खो या उससे कह दो कि वह अपने देशको चला जाय। इस पर बहुतोंने कहा नहीं, उसका यहासे चला जानाही ठीकहै। वह रहेगा तो बडा उत्पात मचावेगा। उसमें कुछ बुद्धिका लेश भी है। इससे वह सब याहुओंको बहकाकर जङ्गल पहाडोंमें लेजायगा और रातको दल बांधकर हमारे मवेशियों पर चोट करेगा क्योंकि यह सब बडेही पेटार्थी होते हैं और मेहनतसे जी चुराते है। इस वास्ते उसको यहासे धता बतानाही अच्छा है।"

प्रभुकी बातें सुन कर मेरा माथा ठनका पर मैं कुछ न बोला।

वह फिर कहने लगी—"अब मैं क्या करूं ? महासभाके परामर्शको पालन करनेके लिये ह्विनह्विन लोग मुझे नित्य दबातेहैं अब अधिक टाल मटोल नहीं कर सकता। मैं जानता हूं समुद्रको तैरकर पार करना असम्भव है इसलिये मेरी राय है कि एक छोटीसी नाव बना लो उसी पर अपने देशको चले जाओ। इसमें मेरे नौकर तथा पड़ोसी लोग भी तुम्हारी मदद करेंगे। मैं तुमसे बड़ा प्रसन्न हूं तुमने जहां तक बना खोटी लतोंको छोड़कर ह्विनह्विनकी नकल की है। मेरी इच्छा तो यहीथी कि जन्मभर तुमको अपने साथ रक्खूं पर क्या करू लाचारीहै। यहां समझानेके सिवा किसीको लाचार करनेका दस्तूर नहीं है पर जो ज्ञानी हैं सो ज्ञानके विरुद्ध कोई काम क्यों करेंगे?"

इतना सुन कर मेरे सिर पर मानो वज्र गिर पड़ा। नेत्रों के आगे अन्धकार छा गया। मैं मूर्छित होकर प्रभुके चरणों पर गिर पड़ा। जब मूर्छा गई तो प्रभु बोले—"तुम जी उठे। मैंने तो जाना तुम मर गये।" ह्विनह्विन मूर्छित होना नही जानते क्योंकि उनके चित्तमें इतनी दुर्बलता नही है। मैंने धीमे स्वरसे कहा—"मरना तो इससे लाख दर्जे अच्छा था। मैं आपकी सभाका या मित्रोंको कुछ दोष नहीं दे सकता पर अपनी तुच्छ बुद्धिके अनुसार कहता हूं कि इस जीनेसे मरनेहीमें सुख है। मैं एक मील भी तैर नहीं सकता और समुद्रका पहला किनारा भी यहांसे सैकडों मील दूर होगा। नाव बनानेके लिये जिन जिन चीजोंकी दरकार है सो यहां मिलती नहीं पर तो भी आपकी आज्ञा पालनेकी चेष्टा करूंगा। यह काम सहज नहीं है इसके वास्ते मुझे उचित समय मिलना चाहिये। यदि मैं अपने देश पहुंच जाऊंगा तो आप लोगोंके सद्गुणों का कीर्त्तन कर अपनी जातिका बहुत कुछ उपकार करूंगा।"

वहांका रङ्ग ढङ्ग देख कर मेरा जी उदास होगया। पीछे न जाने और क्या आफत आवे यह विचार कर मैंने वहासे नौ दो ग्यारह होनाही उचित समझा। प्रभुने कृपा कर नाव बनानेके ☐ दो महीनेका समय दिया। मददके लिये मैंने लाल घोड़ेको

मांग लिया क्योंकि वह मुझ पर बहुत दया करता था। उसके मिल जानेसे फिर और किसीकी सहायता दरकार न रही।

लाल घोड़ेको लेकर मैं समुद्र तटके उस स्थानमें पहले गया जहा मेरे साथियोंने मुझे छोड दिया था। मैं एक टीले पर चढ़ गया और चारों ओर देखने लगा। ईशान कोणमें एक छोटासा टापू दिखाई पडा। जेबसे दूरबीन निकाल कर देखा तो साफ मालूम हुआ कि वह लग भग पन्द्रह मीलके फाससे पर है। लेकिन घोडारामको केवल नील आकाशही दिखाई दिया क्योंकि वह यही जानता था कि हमारे देशके सिवा और कोई देशही नहीं है। इसीसे समुद्र स्थित दूरवर्त्ती वस्तुओंके देखनेमें उसकी दृष्टि काम नहीं कर सकती थी। खैर, उस टापूको देख कर मैंने विचारा कि पहला मुकाम तो यहीं होगा आगे भगवानका भरोसा।

हम लोग घर लौट आये। पासहीके एक जङ्गलसे देवदारकी डालिया काट लाये जो कुछ मोटी और कुछ छडीकी भाति पतली थीं। मैंने तो अपने चाकूसे और लाल घोडेने पत्थरके औजारसे लकडियां काटीं थीं। अब बहुत विस्तार न कर मैं खुलासा कहता हूं कि छः हफ्तेमें लाल घोडेकी मददसे डोंगी बन कर तैयार होगई। इसके ऊपर याहुओंके चमडेकी खोल सीकर चढाई। पाल भी उन्हीकी खालकी बनाई। जहातक बना जवान याहुओंकी खालसे काम लिया क्योंकि बुड्ढोंकी खाल बहुत मोटी और चिमडी होतीहै। चार डाड भी मैंने बना लिये थे। खानेके लिये मांस पकाकर धर लिया था तथा पीनेके लिये एक मटकी जल और एक मटकी दूध।

कूच करनेके पहले डोंगीकी परीक्षा एक बडे तालावमें हुई। जहा जो कसर दिखाई पडी सो सब दुरुस्त करली। जब सब तरहसे वह ठीक होगई तो याहुओंने उसे गाडी पर लाद कर समुद्र के किनारे पहुचा दिया। हिफाजतके लिये साथ लाल घोडा भी गया था।

जब सब सामानसे लैस होगया तब प्रभुको तथा और सब लोगोंसे विदा होकर मैंने निष्ठगणेश किया। उस समय मेरी

आंखे डबडबाई हुई तथा गला भरा हुआ था। तमाशा देखनेके लिये या शायद मुझ पर कुछ कृपा करके प्रभु भी समुद्र तट पर्यन्त पधारे थे। आपके साथ और भी कई हिनहिन थे। ज्वारके लिये मुझे एक घण्टेसे ज्यादे बैठना पडा। जब ज्वार आगई तब फिर मैंने प्रभुको प्रणाम किया। मैं उनके खुरारविन्द चुम्बन करनेके लिये जब झुकने लगा तो प्रभुने स्वयं उसे उठा कर मेरे मुहके सामने कर दिया। इस बातके लिख देनेसे मैं जानता हू मेरी बडी छीछा लेदर होगी। लोग इसको असम्भव मानेंगे। वह यही कहेंगे कि इतना बडा आदमी गलीवर जैसे तुच्छ जीवकी इतनी खातिर नहीं कर सकता है। लेकिन जो हिनहिनोंकी सज्जनता और सभ्यता भली भांति जानता होगा, वह ऐसा कभी न कहेगा। कुछ यात्री विशेष सम्मान पाते हैं तो उसकी शेखी बघारनेके लिये कैसे तैयार रहते हैं सो भी मैं जानता हू।

शेषमें हिनहिनोंको नमस्कार प्रणाम करके मै डोंगी पर जा बैठा। वायु भी अनुकूल थी। मैंने भगवानका ध्यान कर डोंगी को भाग्यके भरोसे छोड़ दिया।

## एकादश परिच्छेद।

सन् १७१४-१५ ईस्वीकी १५ वीं फरवरीके सवेरे नौबजे मैं वहां से रवाना हुआ था। वायु बहुतही अनुकूल थी। पहले तो मैंने केवल डाडोंसे काम लिया पर पीछे पालको भी तान दिया। ज्वार का जोर थाही डोंगी घण्टेमें साढे चार मीलके हिसाबसे जाने लगी। जब तक मै एकदम ओझल न होगया प्रभु अपने सङ्गियों समेत तीर पर बराबर खडे रहे। लाल घोडा जो मुझे बहुत चाहता था, बारम्बार पुकारकर कहता था—"ह्नु इल्ला नीहा मजाह याहु" अर्थात् होशियारीसे जाना सुन्दर याहू।

पाठको! क्या सोचते २ क्या होगया। मैंने तो सोचाथा कि अब फिर इङ्गलेण्डका मुह न देखूगा और न किसीसे कुछ सम्पर्क रक्खूंगा पवित्रात्मा हिनहिनोंके पवित्र धाममें जीवन शेष करूगा पर

मनकी मनमें रही। प्रभुके आगे मैं बहुत रोया गाया पर सब वृथा हुआ अन्तमें हताश होकर वह पुण्य भूमि त्यागनीही पडी। अब क्या करूं ? स्वदेश जाकर याहुओंके समाज तथा राज्यमें रहनेकी तो तनिक भी इच्छा नहीं होती थी। यदि इङ्गलेण्डके प्रधान मन्त्री का पद मिलता तो भी वहां जाना मुझे स्वीकार न था। मैं किसी छोटे मोटे उजाड टापूमें जहां याहुओंकी गन्ध भी न हो वास करना चाहता था। यदि ऐसा निर्जन स्थान मिल जाता तो उसे प्रधान मन्त्रीके पदसे बहुत बडा समझता क्योंकि वहां सांसारिक पाप तापोंसे मुक्त होकर एकान्तमें पुण्यात्मा हिनहिनोंके सद्गुणोंका सानन्द ध्यान करता तथा स्वच्छन्दता पूर्वक अपने विचारोंमें निमग्न रहता।

जब मेरे साथियोंने मुझे बाध कर मुझे कैद कर लियाथा तो मैं कई हफ्ते तक अपने कमरेमें बन्द रहा था यह मैं लिख आया हूं पाठकोंको शायद याद होगा। उस समय जहाज किस राहसे कहां जाता था मुझे कुछ भी मालूम न था। जिस समय मैं जहाजसे निकाला गया उस समय भी किसीने कुछ नहीं बताया। परन्तु उन लोगोंकी आपसकी बातें सुन कर मैंने अनुमान किया था कि जहाज उत्तमाशा अन्तरीपके दक्षिण या अग्निकोणकी ओर है। तथा मैडेगास्कर द्वीपको जाता है।

जहां मै उतरा वहां कोई मनुष्य दिखाई न पडा। मेरे पास कोई हथियार नही था इससे आगे बढनेकी हिम्मत न पडी। वही किनारे पर जो घोंघे सीप मिल गई वह कच्चीही चबा गया। शायद कोई देखले इस डरसे मैने आग भी नहीं जलाई। वहां मै तीन दिन रहा। साथमें खाने पीनेका जो सामान था सो आगेके लिये बचा रक्खा। केवल घोंघों और सीपोंसे काम चलाया था। भाग्यसे मीठे पानीका एक सोता भी मिल गयाथा जिसका जल पीकर जी हरा होजाता था।

चौथे दिन प्रात:काल साहस करके मैं पैदलही कुछ दूर निकल गया तो क्या देखता हूं कि कोई पाचसौ गज दूर एक टीले पर आग जल रही है और उसके चारों ओर औरत मर्द तथा लडके बैठे है जो गिनतीमें दसबीस होगे। वह सब बिलकुल नङ्गे थे। उनमेंसे एककी दृष्टि मुझ पर पड गई। उसने अपने साथियोंको भी दिखा दिया। बस पाच जने लडके वालोंको वही आगके पास छोड कर मेरी ओर बढे। मै प्राण लेकर किनारेकी तरफ आया और डोंगी पर चढके लम्बा हुआ। मुझको भागते देख कर वह सब भी मेरे पीछे दौडे। मै बहुत दूर न गया हुगा कि एक तीर दनसे मेरे घुटनेको छेद कर पार होगया। मैं और भी तेजीसे आगे बढ गया। तीरमें कदाचित विष हो यह विचार कर मैने चट घावको चूस लिया फिर धो धा कर पट्टी चढा दी।

अब क्या करू ? उस जगह जहा आश्रय लिया था लौट जाने की हिम्मत नही पडती थी। मै खडा होकर देखने लगा कि अब किधर जाऊं इतनेमें ईशान कोणकी तरफसे एक जहाज आता हुआ दिखाई दिया। अब मैं यह सोचने लगा कि ठहरू' या चल दूं। अन्तमें यह निश्चय किया कि युरोपीय यात्रुओंका मुंह देखनेसे असभ्य जङ्गलियोंके साथ रहनाही अच्छा है। बस मैने डोंगीको चट पट दक्षिणकी ओर घुमाया। पाल तान कर डाड चलाने ‌। फिर वहीं जा पहुंचा जहासे सबेरे चला था। डोंगीको

किनारे बांध कर मैं उस सोतेके पास जिसका पानी मीठा था एक ढोंकेके पीछे छिप रहा।

इतनेमें जहाज भी मील डेढ मील पर आकर खडा होगया। मीठे पानीके लिये कुछ लोग किश्ती पर सवार होकर सोतेकी तरफ चले। मालूम होता है इस सोतेको लोग पहलेसे जानते थे। जब किश्ती एक दम पास आपहुंची तब मैंने उसको देखा। अगर पहलेसे देखता तो कहीं दूसरी जगह लुक जाता पर अब इतना समय कहा? वह सब सिर पर आ पहुंचे अब भागू कैसे? खैर सास रोक कर मैं वहीं दबक गया। इतनेमें वह सब किश्तीसे उतर पडे। सामने मेरी डोंगीको देख कर चौंके। उसको अच्छी तरह देख भाल कर उन्होंने निश्चय कर लिया कि इसका मालिक कहीं पासही है। उनमेंसे चार जने जो हथियार बन्द थे लगे वहाकी खोह कन्दराओंको रत्ती रत्ती ढूढने। ढूढते ढूढते वह चारों वहां पहुंचे जहा मैं पट पडा हुआ था। चमडेका कोट पटलून, काठके तलेके जूते, बालदार मोजे आदि मेरी अनोखी भद्दी पोशाक देख कर आश्चर्य्यके मारे उनकी टकटकी लग गई। उस देशवाले सदा नङ्गे रहते हैं इससे उन्होंने मुझे वहांका निवासी नहीं समझा। उनमेंसे एकने पुर्त्तगाली भाषामें कहा—"उठ! तू कौन है?" मैं इस भाषाको खूब जानता। मैंने उठ कर जवाब दिया—"मै एक दीन याहू हूं हिनहिनोंने मुझे निकाल दिया है। कृपा कर मुझे छोड दीजिये।" मुझे पुर्त्तगाली भाषा बोलते देख कर वह और भी दङ्ग होगये। मेरा रङ्ग देख कर उन्होंने मुझको युरोपियन समझा पर 'याहू' और 'हिनहिन' उनकी समझमें न आये। सायही इसके मेरे बोलनेमे घोडे कीसी हिनहिनाहट सुन कर वह लोग हस पडे। मैं भय और घृणासे काप रहा था। मैंने फिर विनय पूर्वक कहा मुझे छोड दीजिये लेकिन किसीने कुछ ध्यान नहीं दिया। ज्योंही मैं डोंगीकी तरफ बढने लगा उन लोगोंने पकडके पूछा—"तू किस देशका है और कहासे आता है?" मैंने

कहा—"मैं इङ्गलेण्डका हूं। वहांसे आये मुझे पांच साल हुए। उस समय इङ्गलेण्ड और पुर्त्तगालमें मेलही था। इस लिये मैं आशा करता हूं कि आप लोग मुझे अपना शत्रु न समझें। मैंने आप लोगोंका कुछ बिगाड़ा भी नहीं है। मैं एक गरीब यात्री हूं। इस दु:ख भरे जीवनके बचे खुचे दिनोंको टेर करनेके लिये एकान्त स्थान ढूंढता फिरता हूं। कृपा कर मुझे जाने दीजिये।"

इतना सुन कर जब वह आपसमें बोलने लगे तो उनका बोलना नितान्त अपूर्व और अस्वाभाविक प्रतीत होता था। यही जान पडता था मानो इङ्गलेण्डमें कुत्ता या गाय बोल रही है या हिनहिन देशमें यात्री। उधर वह लोग मेरी विचित्र पोशाक और विचित्र बोल चाल पर आश्चर्य्य मान रहे थे। वह बडी नम्रता पूर्वक कहने लगे—"आप किसी बातकी चिन्ता न करें। कप्तान मुफ्तमें आपको लिसबन तक ले चलेगा। वहांसे आप अपने मुल्ककी मर्जीमें जा सकते हैं। कप्तानसे पूछनेके लिये हम आदमी भेजते हैं तब तक आप यहीं ठहरें। अगर आप भागना चाहेंगे तो भागने न देंगे।" लाचार उनका कहना मानना पडा। वह सब मेरी कहानी सुननेके लिये व्यग्र थे पर मैंने कुछ न बताया। वह मुझे पागल समझने लगे। मीठा पानी पहुंचा कर किश्ती दो घण्टे में वापस आई। मैंने बहुतेरा काम चुना पर सब व्यर्थ हुआ। कप्तान की आज्ञानुसार उन्होंने मुझको बांध कर किश्ती पर धर लिया। थोड़ी देरमें किश्ती जहाजके निकट जा पहुंची। वहांसे मैं कप्तान के पास ले जाया गया।

कप्तानका नाम था पिडरोडी मण्डिज। वह बडा सज्जन और उदार पुरुष था। उसने मेरा बडा आदर सत्कार किया और हाल अहवाल पूछा। कहने लगा आप किसी बातकी फिकर मत कीजिये आपको कोई तकलीफ न होगी। आपके खाने पीनेका क्या बन्दो-बस्त किया जाय इत्यादि। यात्रीमें इतनी सभ्यता देख मुझको ... होता था। मैं कुछ न बोला चुपचाप बैठा रहा। उन लोगों

की गन्धसे मेरी नाक फटी जाती थी। मैंने अपने साथकी चीजों को खाना चाहा पर उसने खाने न दिया अपने पाससे कुछ मांस तथा कुछ बढिया शराब दी। इच्छा न रहने पर भी मैंने उसीको खाया। सोनेके लिये साफ सुथरा कमरा बता दिया। मैं बिना कपडे उतारेही वहा जाकर सोरहा। आधे घण्टेके बाद जब सब खाने पीनेमें लगे तो मैं सन्नाटा देख कर चुप चाप बाहर निकल आया। याहुओंके साथ रहनेसे समुद्रमें कूद कर निकल जानाही अच्छा समझ कर ज्योंही मैं कूदने लगा एक जहाजीने आकर पकड लिया। कप्तानने यह सुनकर मेरे पैरोंमें फिर बेडिया डलवा दीं।

खापीकर वह मेरे पास आया और कहने लगा क्यों आप जान देते हैं? जो कहिये मैं करनेको तैयार हूँ। और भी बहुतसी बातें उसने ऐसे ढङ्गसे कहीं कि जिसमें मुझे मालूम होगया कि उसको भी अक्लसे कुछ सरोकार है। फिर मैं भी उसके साथ वैसाही वर्त्ताव करने लगा। अपना सक्षिप्त वृत्तान्त उसे कह सुनाया। वह उसको झूठ मानने लगा। तब मुझे बहुत गुस्सा आया क्योंकि मेरी झूठ बोलनेकी लत एक दम छूट गई थी। सब देशोंमें जहां याहुओं की चलती बनती है वह झूठ बोलनेमें एकही होतेहैं इसीसे दूसरों के सत्यमें भी उन्हें असत्यही दिखाई पडता है। मैंने कप्तानसे पूछा "क्या जो बात नही है सो कहनेकी चाल तुम्हारे देशमें है? असत्य क्या है यह मैं एक दम भूल गया हू। अगर मैं हजार साल भी हिनहिन देशमें रहता तो वहा किसी नौकरके भी मुंहसे असत्य न सुनता। आप मेरा विश्वास करें चाहे न करें मैं इसकी कुछ परवाह नही करता। पर आपने मेरी बहुत खातिर की है इससे कहता हूँ कि आपको जहा शङ्का हो पूछिये मैं उत्तर दूंगा फिर सहजहीमें सब झगडेका पता लग जायगा।"

जब आप इतना सच बोलते हैं तो इकरार कीजिये कि अब मैं न भागूँगा और न जान देनेकी कोशिश करूंगा। अगर आप इकरार न करेंगे तो इसी तरह कैदसे रखना पड़ेगा।" मैंने उसके कथनानुसार प्रतिज्ञा करनी पर माफ कह दिया था कि सब कष्ट सह लूँगा याहुओंके साथ कभी न रहूँगा। आखिर मेरी बेड़ियां काटदी गईं।

जहाज वहांसे फिर चला। रास्तेमें कोई भारी घटना नहीं हुई। कप्तान जब बहुत कहता तो उसके उपकारोंको याद कर मैं कभी कभी उसके पास आ बैठता था। मनुष्य जाति पर जो मेरी आन्तरिक घृणा थी सो प्रगट नहीं होने देता था। अगर हो भी जाती तो बेचारा कप्तान उसका कुछ ख्याल नहीं करता था। मैं किसीका मुंह देखना नहीं चाहता था दिन रात अपने कमरेमें रहता था। वह कपड़े बदलनेके लिये रोज कहता पर मुझे याहूका उतरा हुआ कपड़ा पहनना मञ्जूर न था। बहुत कहने सुनने पर मैंने धोई हुई दो कमीज उससे लीं जिन्हें दूसरे तीसरे दिन अपनेही हाथोंसे धो लेता था।

ता० ५ नवम्बर सन् १७१५ ईस्वीको हम लोग पुर्त्तगालकी राजधानी लिसबनमें पहुंचे। मेरा विचित्र वेष देख कर बहुत भीड़ इकट्ठी न होजाय इसलिये जहाजसे उतरनेके समय कप्तानने अपना लबादा मुझे जबरदस्ती पहना दिया था। वह मुझे अपने घर ले गया। मेरे कहनेसे उसने मुझे अपने घरके पिछवाड़ेके सबके ऊपर वाले कमरेमें उतारा था। मैंने हाथ जोड़ कर उसको मना कर दिया था कि ह्निनह्निने के बारेमें किसीसे कुछ मत कहना। अगर जरा भी इसकी भनक किसीके कानमें पड़ जायगी तो मेरे प्राण नहीं बचेंगे। मैं तुरत नास्तिकोंकी तरह बड़े घर भेजा जाऊंगा या आगमें फूंक दिया जाऊंगा। कप्तानने बहुत हठ करके एक जोड़ा नया कपड़ा बनवा दिया था परन्तु दर्जीको मैंने अपनी देह छूने दी थी। उसका डौल डौल प्रायः मेरेही सा था इससे

उसके कपड़े मेरे बहुत ठीक होते थे। और भी बहुतसी जरूरत की चीजें उसने बनवादी थीं जिन्हें चौबीस घण्टे हवामें सुखा कर मैं काममें लाता था।

कप्तानके स्त्री नहीं थी और न तीनसे अधिक नौकर। भोजन के समय यह लोग मेरे पास नही आने पाते थे। उसका आचरण तथा विचार ऐसा सुन्दर था कि धीरे धीरे उस पर मेरी श्रद्धा होने लगी। उसके साथ रहनेमें मुझे कोई कष्ट नहीं होता था। अब मैं पीछेकी खिड़कियोंमें भी झांकने लगा। और दूसरे कमरे में आया। गलीमें झांकता पर डरके मारे तुरत मुंह फेर लेता। एक सप्ताहमें वह मुझे द्वार तक ले आया। मेरा भय क्रमशः भागने किन्तु घृणा बढ़ने लगी। शेषमें उसके साथ मैं बाजार हाटमें भी घूमने लगा। पर नाकमें काला दाना और तम्बाकू ठूंस लेता था क्योंकि याहुओंकी गन्ध मुझसे सही नहीं जाती थी।

कप्तान पिडरूको मैंने अपने घरका कुछ हाल कह दिया था। इससे उसने बहुत समझा बुझा कर मुझको घर जानेकी सलाह दी और कहा—"एक जहाज इङ्गलेण्ड जानेको तैयार है तुमको जरूर जाना चाहिये। खर्च वर्चका बन्दोबस्त मैं कर दूंगा। जैसा एकान्त स्थान तुम ढूंढते हो वैसा स्थान मिलना तो असम्भव है। घरहीमें तुम इच्छानुसार एकान्त वास कर सकते हो। घरसे बढ़ कर निराली जगह और कोई नहीं है।"

जब और कुछ करते धरते न बना तो कप्तानकी बात मानली। ता० २४ नवम्बरको एक अङ्गरेजी तिजारती जहाज पर मैं लिसबनसे बिदा हुआ। बिचारा कप्तान जहाज तक मुझे पहुंचा गया था। चलनेके समय हम दोनों खूब गले गले मिले थे। उसने मुझे दोसौ रुपये उधार दिये थे। मैं बीमारीका बहाना कर अपने कमरे में बैठा रहता था। जहाजके आदमियोंसे कभी कुछ न बोलता था। यहां तक कि जहाजके मालिकका क्या नाम था सो भी मैंने नहीं पूछा। ता० ५ दिसम्बर १७१५ ई० के सबेरे नौबजे जहाज

डाउन्सकी वन्दरमें जा पहुंचा। तीन बजे शामको मैं कुशल पूर्वक अपने घर पहुंच गया।

घरवालोंको मेरे पहुंचनेसे बड़ी खुशी और ताज्जुब हुआ क्योंकि वह सब मुझसे निराश होचुके थे। लेकिन मैं सत्य कहता हूं कि उन सबको देख कर मुझे बड़ी घृणा हुई थी। उनकी ओर देखने की भी इच्छा नहीं होती थी। यद्यपि कप्तान पिडरूके साथ रहते रहते याहुओंसे बोलनेका अभ्यास पड़ गयाथा तथापि मैं उन महात्मा ह्निनह्निनोंके सद्गुणोंको नहीं भूला था। याहुनोंसे समागम करके मैंने भी दो चार याहुओंको उत्पादन किया है यह सोच कर मैं बहुतही लज्जित, सन्तापित और भयभीत होजाता था।

गृहमें प्रवेश करतेही मेरी भार्याने दौड़ कर मेरा आलिङ्गन तथा चुम्बन किया। मैं उसी समय चक्कर खाकर गिर पड़ा क्योंकि याहुओंको स्पर्श करनेका अभ्यास बिलकुल छूट गया था। प्राय एक घण्टेके बाद मैं होशमें आया था। इङ्गलेण्ड पहुंचनेके पांच वर्षके पश्चात् मैंने इस पोथीके लिखनेमें हाथ लगाया। पहले वर्ष में तो मैं अपने बालबच्चोंको नहीं देख सकता था। उनके साथ बैठ कर एक जगह खाना तो दूर रहा उनकी गन्ध भी सह्य नहीं होती थी। मैं अब तक भी अपनी थाली या प्याली किसीको छूने नहीं देता हूं। मैंने दो जवान घोड़े खरीद लिये हैं जो अखता नहीं है। इनको एक अच्छे तवेलेमें रक्खा है। इनकी पीठ पर न जीन धरता हूँ और न मुंहमें लगाम लगाता हूं। यह मेरे बड़े प्यारे है। कमसे कम चार घण्टे रोज मैं इनसे बात चीत करता हूँ। यह मेरी बोली मजेमें समझ लेते हैं। दोनों घोड़े आपसमें खूब मेल जोल रखते हैं और मुझको अपना मित्र समझते है। अश्वसेवकको भी मैं प्रेमकी दृष्टिसे देखता हूँ क्योंकि अश्वशालाकी सुगन्धसे सुवासित होकर जब वह मेरे निकट आता है तो मैं फूले अङ्ग नहीं समाता हूं।

## द्वादश परिच्छेद।



प्रिय पाठकगण। मैं अपने सोलह वर्ष सात महीने कई दिनके विचित्रविचरणका पूरा वृत्तान्त आप लोगोंसे निवेदन कर चुका। मैंने इसमें अपनी तरफसे कुछ नोन मिर्च न लगा कर ज्योंकी त्यों सब बातें लिखनेकी चेष्टाकी है। यदि चाहता तो मैं भी अन्यान्य ग्रन्थकारोंके सदृश अद्भुत असम्भव बातें लिखकर आप लोगोंको चमत्कृत कर सकता परन्तु मैंने सत्य घटनाओंको सरल सीधी भाषामें लिखनाही उचित समझा क्योंकि नये नये विषय बतानाही मेरा मुख्य उद्देश्य है, मनोरञ्जन करना नहीं।

पृथ्वीके जिन दूर देशोंमें इङ्गलेण्ड वा युरोपका कोई विरलाही मनुष्य पहुंचता है वहाके जल और स्थलके अद्भुत जीवोंका वर्णन करना इस विचरणकारियोंके लिये कुछ बडी बात नहीं है। मेरी समझसे भिन्न भिन्न देशोंकी भली बुरी रीति व्यवहारका दृष्टान्त दिखा कर लोगोंको श्रेष्ठ कुशल और विज्ञ बनाना यात्रियोंका प्रधान लक्ष्य होना चाहिये।

मेरी हार्दिक इच्छा थी कि एक ऐसा नियम बन जाता जिससे प्रत्येक भ्रमणकारीको अपने अपने भ्रमणका वृत्तान्त प्रकाशित करनेसे पहले लार्ड हाइचान्सलर (प्रधान राजकर्मचारी जिसके पास राजाकी मुहर रहती है) के समक्ष शपथ पूर्वक कहना पडे कि मेरी पुस्तक मेरे जानते नितान्त सत्यता पूर्ण है। ऐसा नियम होजानेसे पाठकोंको आजकलकी तरह प्रतारित होना न पडेगा। बहुतसे ग्रन्थकार ऐसे हैं जो वाहवाही लूटनेके लिये अपनी पोथियोंमें झूठका पहाड खडा करते हैं और भोले भाले पाठक भी उन्हीको पढ कर प्रसन्न होतेहैं। मैं भी भ्रमणविषयक अनेक पुस्तकें पढकर बाल्यावस्थामें आनन्दित होता था परन्तु जबसे मैं स्वय पृथ्वी के बहुतेरे भागोंमे विचरण करने लगा हूं उनकी पोल खुल गई है। अब उन पोथियोंके पढनेकी तनक भी रुचि नहीं होती है। सरल

पाठकोंका इस प्रकार ठगा जाना देख कर मेरी क्रोधाग्नि कुछ भभक उठती है। मेरे मित्रोंकी कामना थी कि यह पोथी उपयोगी अथच मनोरञ्जक हो, इसी लिये मैंने सत्यसे विचलित न होनेका दृढ सङ्कल्प करके इसे लिख डाला है और जब तक महात्मा ह्निनह्निनोंके सदुपदेश मेरे चित्तमें अङ्कित रहेंगे मैं इस पवित्र सङ्कल्प को त्याग भी नहीं सकता हूं।

जिस पुस्तककी रचनामें उत्कृष्ट स्मरणशक्ति या यथार्थ दिन चर्याके अतिरिक्त विद्या, प्रतिभा अथवा और किसी गुणका प्रयोजन नहीं है उससे कितना नाम होता है सो मैं भली भांति जानता हूं। मैं यह भी जानता हूं कि जब कोई नूतन सुविशाल कोष बन कर तैयार होता है तब प्राचीन कोषकारोंको लोग भूल जाते हैं। ठीक यही दशा भ्रमण वृत्तान्त लेखकोंकी भी है। सम्भव है कि मेरे बाद कोई यात्री उन देशोंमें जाकर जिनका वर्णन इस पोथीमें है नई नई बातें देखे और मेरी भूल ( यदि कोई हो ) निकाल कर मेरी जगह छीनले तथा पाठकगण भी मुझे भूल जाय। यदि मैं केवल नामहीके लिये लिखता तो सचमुच मुझे बडा दुःख होता परन्तु मैंने तो लोकोपकारके हेतु लिखा है अतएव हताश होनेकी कोई बात नहीं है। ऐसा कौन है जो अपनेको सज्ञान और प्रधान जीव समझ कर भी अपने पापों पर लज्जित हुए बिना ह्निनह्निनों के सद्गुणोंको पढ सकता है? याहू-प्रधान दूरस्थ जातियोंमें ब्रोव डिगनेगवाले सबसे कम दूषित हैं। इन लोगोंके सुन्दर नैतिक और राजकीय सिद्धान्तका अनुकरण करना हमारे लिये लाभकारी है। इस विषयको अधिकविस्तार न कर इसके निर्णयका भार विवेकवान पाठकोंके ऊपरही छोडता हूं।

मैं इस बातसे बहुत प्रसन्न हूं कि मेरी पुस्तकमें सम्भवत कोई दोष किसीको नहीं मिल सकताहै। जिन दूर देशोंसे हम लोगोंको कुछ भी लाभ नहीं उनकी सच्ची घटनायें सरल स्पष्ट शब्दोंमें लिखने से भला कोई क्या आपत्ति कर सकता है? भ्रमण वृत्तान्तके साधा-

रण लेखकोंमें जो दोष प्राय: हुआ करते है उनको मैं बहुत सावधानीसे बचा गया हूँ। इसके अतिरिक्त, किसी दल वा समाज वा व्यक्ति विशेष पर आक्रमण न कर शुद्ध भावसे इस पोथीको लिखा है। परमगुणान्वित छिनछिनोंके सत्सङ्गमें इतने दिनो तक वास करनेके कारण मैं कुछ श्रेष्ठ बन गया हूँ इसीसे मनुष्य समाजको सुशिक्षित बनाना मेरा अभीष्ट है कुछ लाभ करना या यश पाना नही। एक शब्द भी इसमें कल्पित नहीं है। जो सदा सबसे चिढे रहते है उनके चिढानेके लिये भी इसमे कुछ नही है। अतएव मैं अपनेको पूर्ण निर्दोष ग्रन्थकार कह सकता हूं। आलोचक, समालोचक, पर्य्यालोचक प्रभृति मेरा बाल बांका नहीं कर सकते है।

चुपकेसे आकर लोग मेरे कानोंमे कह जातेहै "तू इङ्गलैण्डकी प्रजा है तेरा कर्त्तव्य था कि पहुँचनेके साथही "सेक्रेटरी आफ ष्टेट" को जिन देशोंको तैने देखा है उनकी सूचना देता क्योंकि प्रजा जो भूमि या देश प्रगट करती है सो राजाहीका होता है। पर तैने अपना कर्त्तव्य पालन न करके बडा अन्यान्य किया है।" कहने वालोका कहना बहुत ठीक है। पर शङ्का यह होती है कि फरदीनन्दकोर्टेने असभ्य अमेरिकावालोंको अनायासही जिस प्रकार जीत लिया था उसी प्रकार लिलीपट आदिको जीतना क्या सहज है? मैं समझता हूं लिलीपट पर चढाई करनेसे वगुलामारिपखना हाथकी कहावत चरितार्थ होगी। ब्रोवडिंगनेग पर आक्रमण करना निरी मूर्खता तथा कालको बुलाना है। आकाशमें उडनेवाले द्वीप का अङ्गरेजी सेना भला करही क्या सकती है? बाकी रहे छिनछिन सो लडनेके लिये तैयार नही है क्योंकि वह लडना, विशेष कर अस्त्र चलाना बिलकुल नही जानते है। यदि मैं आमात्यके पद पर होता तो इनपर आक्रमण करनेकी सम्मति कदापि न देता। इनकी सावधानता, एकता निर्भीकता और देशानुरागही युद्ध विद्या के अभावको पूर्णरूपसे दूर कर देते है। यदि दस हजार छिनछिन युरोपीय सेनाके बीच घुस पडें तो सारी सैन्य रचना नष्ट भ्रष्ट हो

जायगी। छिनछिनगण गाडियोंको उलट देंगे और मारे दुलत्तियों के योद्धाओंके मुंहका छलवा बना डालेंगे। मेरी आकांक्षा है कि ऐसी उदार जातिको जीतनेके बदले उससे शिक्षा प्राप्त करना चाहिये। अगर कुछ छिनछिन यहां आजाते तो वह आदर सम्मान, न्याय सत्य, संयम, देशहितैषिता, सहिष्णुता, जितेन्द्रियता, मित्रता, परोपकारिता, कर्त्तव्य परायणता आदि जिन सद्गुणोंके नाम हमारे यहा केवल पुस्तकोंहीमें पाये जातेहैं उनको शिक्षा देकर हम लोगों को सुसभ्य बना देते।

मैंने अपने देशोंकी सूचना सेक्रेटरी आफ ष्टेट (राजमन्त्री) को न दी इसका एक और कारण है। सच पूछो तो महाराजीके न्यायकी विचित्रता देख करही मुझे कुछ खटकासा होगया है इसी से महाराजके राज्यको बढानेसे जी हिचकिचाता है। अच्छा। विचित्र न्यायका उदाहरण सुनिये। डाकुओंका एक जहाज तूफान के मारे भटक कर एक ओर जापडा है। कहा जापडा सो किसी को मालूम नहीं है। आखिर मस्तूल परसे एक छोकरेको कुछ भूमि दिखाई पडतीहै। लूट पाट करनेके लिये डाकू लोग वहीं जा पहुंचते हैं। किसी भलेमानससे भेट होगई तो वह आदर सत्कार करताहै। वह लोग उस देशका एक नया नाम रखकर अपने राजा की तरफसे उसे चट दखल कर लेते है। स्मारक चिन्हके बदले एक पत्थर या सडा तखता गाड देते है। वहांके दो चार दरजन आदमियोंको मारकर दो चारको नमूनेके बतौर जबरदस्ती स्वदेश घसीट लातेहैं। बस राजा भी प्रसन्न होकर उनके पिछले अपराधोंको क्षमाकर देता और ऐश्वरिक स्वत्व ( Divine right ) की दुहाई दे उस देश पर अपना अधिकार जमा लेता है। फिर मौका मिलतेही वहां जहाज भेजे जातेहैं। वहाके निवासी मारे या निकाले जाते है। खजानेका पता लगानेके लिये वहाके राजाओंको बहुत सतातेहैं और मनमाना अत्याचार करते है। देशवासियोंके रक्तसे भूमि लाल होजातीहै। ऐसेही नीच हत्यारे असभ्योंको सभ्य बनाने तथा मूर्त्ति

पूजकोंको धर्मकी दीक्षा देनेके लिये भेजे जाते हैं। यही है आधुनिक उपनिवेशोंकी स्थापना।

परन्तु अङ्गरेजों पर यह उदाहरण किसी प्रकार भी नहीं घट सकता है। यह लोग उपनिवेश स्थापित करनेमें अपने सुविचार, यत्न और न्यायके कारण संसारके आदर्श स्वरूप हैं। यह धर्म और विद्याकी उन्नतिके लिये बहुतसा धन दान करते, क्रस्तानी धर्म विस्तृत करनेके लिये योग्य और गम्भीर पादड़ियोंको चुनते, बड़ी सावधानीसे मातृ भूमिके सदाचारी और संयमी पुरुषोंको अपने इलाकेमें इकट्ठे करते न्यायकी तरफ विशेष ध्यान रखते और राज काज चलानेके लिये उपनिवेशोंमें अच्छे अच्छे सुयोग्य कर्मचारी नियत करते हैं जो घूस लेना बिलकुल नहीं जानते। सबके ऊपर लाट ऐसा भेजते हैं जो बड़ाही धार्मिक और सतर्क होता है और जो प्रजाके सुख और राजाके गौरवके सिवा और किसी ओर ध्यान ही नहीं देता है।

किन्तु मैंने जिन देशोंका वर्णन किया है वहांके रहनेवाले पराधीन होना, प्राण देना या देशवहिष्कृत होना किसी तरह भी नहीं चाहते हैं और न वहां सोना, चांदी, चीनी या तम्बाकूही बहुतायत से होता है। सचमुच वह सब देश हमारे उत्साह और साहस दिखानेके योग्य नहीं हैं और न उनसे हमारा कुछ लाभही हो सकता है। खैर, जो इन बातोंसे ज्यादे सरोकार रखते हैं वह मेरी बातें यदि न मानें तो मैं अदालतमें भी कहनेको तैयार हूं कि जो दोनों यारू प्राचीनकालमें छिनछिन देशके किसी पहाड़ पर देखे गये थे उनके सिवा और कोई युरोप निवासी मुझसे पहले वहां नहीं गया है।

अगर सच पूछिये तो महाराजके लिये उन मुल्कोंको दखल करनेकी बात मुझे यादही न पड़ी। अगर पड़ती भी तो मैं क्या कर सकता था? उस समय अपनी जान बचाता या मुल्क दखल करता?

के घृणित पापोंको वर्णन करनेके लिये। हिनहिन मनुष्योंके स्वभाव को अच्छी तरह नहीं समझते हैं इसीसे याहुओंके स्वभावमें उन्हे अभिमानकी झलक नहीं मालूम होती है। किन्तु मुझे बहुदर्शिता के कारण जङ्गली याहुओंमें अभिमानकी कुछ रमक मालूम पड़ती है। हम लोगोंको अपने हाथ पावोंका जैसे कुछ घमण्ड नहीं है वैसेही ज्ञानी हिनहिनोंको अपने अच्छे गुणोंका। अङ्गरेज याहुओंको सुधारनेहीके लिये मैंने इस विषयको इतना तूल दिया है।

अन्तमें निवेदन है कि जो अपने मनमें तनिक भी अभिमान रखते हो वह मेरे सामने न आवें और न अपना मुंह मुझे दिखावें।

इति चतुर्थभाग समाप्त।



# शुद्धाशुद्धपत्र।



| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ७ | १० | जङ्गल जानेकी हाजतथी। कातर होकर .... किया। | भूखने इतना सताया कि मैंने लाज शरम छोडके वार वार उग-लियोंको .. किया। |
| १३ | ७ | फलकी | फूलकी |
| २२ | १८ | चिन्तासे | सबके चित्तसे |
| २५ | १३ | अन्तिम युद्ध | कृत्रिम युद्ध |
| २७ | १० | वलगुलासने भी | वलगुलासहीने |
| ३४ | १० | व्लूफस्कूके महाराजों विद्रोह शान्त होने पर | व्लूफस्कूके महाराजोंने विद्रोहियोंका साथ दिया। |
| ३४ | १२ | विद्रोह शान्त होने पर लेगये। | विद्रोह शान्त होनेपर जिन जिनको देश निकालेकी सजा हुई थी वह सब व्लूफस्कूके महाराजकी शरण में गये। |
| ३४ | २१ | धर्मशाला | धर्मशास्त्र |
| ३८ | ८ | नर्डन | नर्डक |
| ४१ | १७ | लोग वागडोर | लोग वहां डोल |
| ४२ | १ | पेशाश | पेशाब |
| ४४ | १ | सकार | सरकार |
| ४४ | १४ | उधार और लेने देने | उधार लेने देने |
| ४५ | २४ | सदाशयतका | सदाशयता |

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ४७ | ३ | निलीपट | निर्लीपटी |
| ४७ | १३ | यींही | यही |
| ४८ | २१ | पोपगका | पोपगका भार |
| ५० | ६ | जानता हूँ | नही जानता हूँ |
| ५५ | २७ | जिमसे | जिममें |
| ५७ | २५ | उसकी स्मरण चिन्ह | उसका अस्थियज्ञ स्मरण चिन्ह |
| ५८ | १५ | पकड कर | पड़ कर |
| ७४ | ८ | मुझसे | मुझको |
| ७६ | २० | चिमससे | चिमटेसे। |
| ८२ | १३ | किमानने | किमानने |
| ८६ | २४ | चाहते या तथा | चाहते तथा |
| ६२ | ११ | उतनाही पाया | उतना नही पाया। |
| ६५ | १८ | मेरे सामने नहीं देख कर | मेरे सामने नहीं च कर कपडे बदल थी। |
| ६५ | १८ | नहीं देख कर | इन्हें नहीं देख कर |
| ६६ | १७ | पानीमें भरे | पानीसे भरे |
| १०१ | २२ | सेनामें | सेवामें |
| १०३ | ७ | खूब लाभ है | खूब नाम है |
| १०५ | ५ | आदेशिक | प्रादेशिक |
| ११४ | ३ | तोनो | टोनो |
| ११६ | १७ | पीछे रहने | छिपे रहने |
| १२५ | ८ | जरीह | जर्राह |
| १३० | १३ | आथही | आधही |
| १३२ | १ | वहा | वहासे |
| ३५ | ५ | कोठियां दुरुस्त होतीं | कोने दुरुस्त होते |

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| १३५ | ७ | बडे पर | बडे निपुण पर |
| १५० | १ | लस लस | लसलसे |
| १५० | २४ | धूनेके | छूनेके |
| १५१ | ८ | दृष्ट | दृष्टि |
| १५५ | ७ | जरीर | जरीह |
| १५५ | १६ | पापियोंको | पापियों और |
| १५६ | २४ | लण्डन | लेङ्गडन |
| १५७ | १६ | टोपी मौर | टोपी और |
| १५७ | १६ | हगरा | गहरा |
| १६० | १४ | अगरवेला | अरवेला |
| १६१ | ८ | एपामिराडस | एपामिननडस |
| १६५ | २७ | मध्यम | अधम |
| १७५ | २६ | यही एक कहानी | यही रामकहानी |
| १८१ | १५ | पोकीप | पोकीक |
| १८३ | २० | पत्तियोंसे | पातियोंसे |
| १८५ | २२ | टहलतेथे कि कहीं मैं | टहलते थे मगर निरक्षी नजरसे मुझे भी देखते जाते थे कि कहीं मैं |
| १८६ | ६ | बडे भावसे | बडे चावसे |
| १८८ | १४ | पीछे बल | पुट्ठोंके बल |
| १९० | २६ | एक मडा टुकडा | एक लडका टुकडा |
| १९९ | ८ | सब अपने सङ्ग | सब जगह अपने सङ्ग |
| २३० | ५ | पहुचो | पहुंचेगो। |
| २३१ | २२ | दीजाती | दीजानी |
| २३६ | ८ | खेसे | खस्वे |
| २४० | ११ | घोघामा | घोडामा |
| २४२ | १९ | पहला किनारा | परला किनारा |